श्री दिगम्बर जैन कुन्थु विजय ग्रन्थमाला समिति

ग्यारहवाँ पुष्प



# श्री भैरव पद्मावती कल्पः

श्री कवि शेखर मल्लिषेणाचार्य विरचितः

( हिन्दी विजया टीकाकर्त्ता )

**परमपूज्य श्री १०८ गणधराचार्य कुन्थुसागरजी महाराज**

प्रकाशन संयोजक

*शान्ति कुमार गंगवाल*


प्रकाशक

श्री दिगम्बर जैन कुन्थु विजय ग्रन्थमाला समिति

कार्यालय

1936, कसेरों की गली, घी वालों का रास्ता, जौहरी बाजार,

जयपुर–302 003 (राजस्थान)

सावधान ! खतरा ! सावधान !

# सर्वप्रथम मेरे विचार पढ़िये फिर आगे बढ़िये



**ग्रंथ के टीकाकर्त्ता परमपूज्य श्री १०८ गणधराचार्य वात्सल्य रत्नाकर, श्रमणरत्न, स्याद्वाद केशरी कुंथुसागरजी महाराज के विचार एवं आशीर्वादात्मक मंगल वचन ।**

इस अनादिनिधन जिनधर्म में द्वादशांग रूप श्रुतागम श्री भगवान आदिनाथ से लेकर महावीर पर्यन्त तीर्थङ्करों ने अपनी दिव्यध्वनि द्वारा प्रतिपादित किया, और उस वाणी को गणधरों ने ग्रंथित कर जन-जन तक पहुंचाया। उसी जिनागम को ही श्रुत केवली और आचार्यों ने भी लिखित रूप से प्रतिपादित किया। वह जिनागम ११ अंग और १४ पूर्व में वर्णित है। वर्तमान में जितना भी आगम मिलता है वह सब दृष्टिवाद अंग का ही सार है। यह जिनागम अभी तक आचार्य परम्परा से सुरक्षित यहां तक आया है, इसकी सुरक्षा करने की जिम्मेदारी हम लोगों की है।

वर्तमान में जीवों का परिणाम बहुत निकृष्ट हो गया है। आगम की बातों को मान्य नहीं करना चाहते। मेरा है वही ठीक है। मेरा मंतव्य ही सच्चा है। अपनी मान्यता को ही पुष्ट करना चाहते हैं। चारित्र संयम से दूर होते जा रहे हैं। आगम के ऊपर विश्वास नहीं है। सब तरफ संशय ही का बोलबाला है। संशय मिथ्यात्व का ही ज्यादा जोर हो गया है। वर्तमान में कोई किसी की सही बात मानने को तैयार नहीं। लोगों ने जिनागम को ही तोड़-मरोड़कर रख दिया। और फिर वैसा ही अर्थ लगाते हैं। द्वादशांग तो नष्ट हो चुका। जो भी है वह भी नष्ट होता जा रहा है उपेक्षा बुद्धि से। मैंने अनेक

जगह विहार किया। अनेक शास्त्र भण्डार देखे, और उन शास्त्र भण्डारों में पाये जाने वाले अनेक प्रकार के आगम हैं, जिनकी अत्यन्त जीर्ण-शीर्ण अवस्था हो रही है और कीड़ों का आहार बन रहे हैं। और जिसमें सबसे अधिक दयनीय दशा मंत्र शास्त्रों की हो रही है। मैंने देखा, मंत्र शास्त्रों की हालत खराब हो रही है इसलिये इनको एक जगह संकलित कर दिया जाये। इस भावना से यह कार्य प्रारम्भ किया, और थोड़े ही दिनों में पूर्ति करके लघुविद्यानुवाद ग्रंथ के रूप में प्रकाशित करवा दिया। मेरा यह अभिप्राय कभी भी नहीं था कि दि. जैन समाज का इससे अहित हो। यह बात तो परम सत्य है कि द्वादशांग में १० नं. विद्यानुवाद पूर्व है जो जिनागम में चूलिका के ५ भेद है। उनमें जलगता, आकाशगता भूमिगता, मायागता तथा स्थलगता है। इन सब जिनागमों में यंत्र, मंत्र, तंत्र हैं जिससे कि जीव भूमि में प्रवेश कर सके। नाना प्रकार के रूप धारण कर सके। आकाश में गमन कर सके। जल पर चल सके। आदि विद्यानुवाद पूर्व में ५०० महाविद्या और ७०० क्षुद्र विद्या का वर्णन है ही, इसको कोई भी विद्वान नकार नहीं सकता।

मनुष्यों के दो भेदो में विजयार्द्ध पर रहने वाले विद्याधर मनुष्य हैं और वे लोग जिनागम में वर्णित मंत्र की साधना करते हैं। इसलिए विद्याधर कहलाये। तो क्या यह सब झूठ है ? कुछ नास्तिकवादी विद्वानों का कहना है कि यह सब झूठ हैं। हमारे यहां कोई मंत्र शास्त्र नहीं है। मैं भी कहूंगा कि ये सब विद्वान भी झूठे हैं। हमसे संकलित लघुविद्यानुवाद पूर्व को लेकर बहुत ही अफवाहें मचायी जा रही है, जिसमें कि अफवाह का कोई कारण नहीं है। मैं तो मात्र संकलनकर्त्ता हूं न कि रचयिता।

जहां मंत्र शास्त्र का विषय है, वहां शुद्धाशुद्ध पदार्थों का वर्णन आता ही है उसमें मेरा कोई अपराध नहीं, न ही मैंने दि० परम्परा को क्षति पहुंचाने सरीका कार्य ही किया है। किसी भी विद्वान की दृष्टि इधर नहीं थी, सो मैंने लिखा। अभी भी मेरा समाज के विद्वानों को कहना है कि लघुविद्यानुवाद आपको ठीक नहीं जंचता है तो शास्त्र भण्डारों में पड़ा रहने दो। यह तो मंत्र शास्त्र है इसमें तो सब प्रकार का वर्णन आएगा ही। इसमें कमी बेसी करना हमारे बस की बात नहीं थी। फिर भी मैंने तो मेरे आशीर्वादात्मक वचन में सब कुछ स्पष्ट कर दिया। मैंने अकेले ने तो कोई नया कार्य नहीं किया पूर्वाचार्यों ने भी मंत्र शास्त्र लिखे हैं, उसमें हस्तलिखित विद्यानुवाद भैरव पद्मावति कल्प, ज्वालामालिनि कल्पः, सरस्वती कल्पः, काम चांडालिनि कल्पः, अंबिका कल्प, घंटाकर्ण, महावीर कल्पः आदि अनेक मंत्र शास्त्र, शास्त्र भण्डारों में विराजमान हैं। कुछ सूरत से, कुछ श्वेताम्बरों के यहां से प्रकाशित भी हो गये हैं। विद्वानों को मुझ से ही इतना द्वेष

क्यों? मैंने तो साहित्योद्धार का ही कार्य किया है। विद्वानों की दृष्टि अवगुणों के प्रति ही क्यों ? गुण ग्राहक बनना चाहिए। पत्थर की मूर्त्ति भी बना सकते हो और किसी का सिर भी फोड़ सकते हो। कुंआ खुदवाने वाला इसलिए नहीं खुदवाता कि कोई उसमें पड़कर मर जावे। कोई अविवेकी पानी पीने को छोड़कर, उसमें पड़कर मरे तो कुंआ खोदने वाले का क्या अपराध? इसी प्रकार मेरे द्वारा संकलित किया हुआ मंत्र शास्त्र लघुविद्यानुवाद है कोई अविवेकी इस मंत्र शास्त्र का दुरुपयोग करे तो मेरा क्या अपराध ? मैंने तो सब लिख दिया। विद्वानों को सोचना चाहिए। मंत्र शास्त्र का अवर्णवाद को ठीक करना चाहिए। क्या उसमें सब ही मंत्रादि लोगों का अहित करने वाले हैं? मेरी तो समझ से करीब १ प्रतिशत को छोड़कर ९९ प्रतिशत मंत्र अच्छा है और लोकोपकारी है। जहां अच्छाई है वहां बुराई भी होती है। बुराई की ओर दृष्टि तो दुर्जनों की ही होती है, सज्जन साधु संत तो अच्छाई को ही देखता है। ग्राम शूकर को मिठाई भी डालो, तो भी विष्टा की ओर ही दृष्टि रहती है। वैसे ही दुर्जनों की दृष्टि होती है। दुर्जनों को शूकर बुद्धि का त्याग करना चाहिए।

विभिन्न मंत्र शास्त्रों में से भैरव पद्मावती कल्पः भी एक मंत्र ग्रंथ है। यह पहले सूरत से छप चुका है तो भी मैंने नई टीका संस्कृत के ऊपर तैयार किया है। यह दिखाने के लिये कि आचार्य कृत मंत्र शास्त्र में भी अशुद्ध द्रव्यों का वर्णन है। मैंने अपने मन से कुछ नहीं लिखा। विद्वान देखकर समीक्षा करें। नहीं तो मंत्र शास्त्र जो कि जिनागम का अंग है वही नष्ट हो जाएगा। या तो आप विद्वान कुछ करके दिखायें अथवा मैंने जो संकलित किया है उसको स्वीकार करिये। मैं और भी मंत्र शास्त्रों पर लिखने वाला हूं। दुर्जन लोग कितनी भी हमारी बुराई करें, पेड़ को पत्थर मारने से वह पेड़ फल ही देता है। मुझे किसी का भय नहीं। अपनी अपनी रुचि। मैं कोई पाप कार्य नहीं कर रहा हूं। ऐसा वर्णन क्यों है ? यह तो पूर्वाचार्यों को पूछो, मंत्र वेधक शास्त्रों में वर्णन मिलता ही है। अब मंत्र शास्त्रज्ञों के लिये यह ग्रंथ तैयार है। देखिये साधना कर जिनागम की तथा जिनधर्म की रक्षा कीजिये। केवल चिल्लाने, बुराई करने, किसी को बदनाम करने से काम नहीं चलेगा। पहले भी मंत्र शास्त्रों के बल से विद्या सिद्ध कर जिन धर्म की रक्षा महापुरुषों ने की है, तब ही आज हम लोग जीवित हैं। इतिहास उठाकर देखिये, मैंने इस ग्रंथ की टीका को सूरत से छपने वाला पद्मावती कल्पः, अहमदाबाद से छपने वाला पद्मावती उपासना हस्त लिखित दोनों प्रतियों से किया है। मैंने उनकी बहुत सहायता ली है इसलिये उन ग्रंथों का उपकार मानता हूं। मंत्र शास्त्रों की शुद्धि करना बड़ा कठिन कार्य है और जितने ग्रंथ उतने ही अलग-२ पाठ भेद होने के

बावजूद भी पूर्ण शुद्ध करने का प्रयत्न किया है। फिर भी अवश्य ही अशुद्धि छदमस्तता के कारण रह गई होगी, उसको मंत्र शास्त्रज्ञ शुद्ध कर अवश्य ही पढ़ेंगे। मुझे तो क्षमा करें। मैं तो अभी भी इस बात को कह रहा हूं कि जो मंत्र शास्त्रज्ञ नहीं हैं जिनको इस विषय में थोड़ा भी ज्ञान नहीं है वे मेरे मंत्र शास्त्रों को हाथ नहीं लगावें। क्योंकि श्रद्धा रहित व्यक्ति का बिगाड़ ही होगा, इस मंत्र शास्त्र में भी, मारण, उच्चाटन, स्तम्भन, वशीकरण आदि प्रकरण हैं। साधक सावधानी से रहे, योग्यता है तो करे नहीं तो दूसरे को हानि पहुंचाने का कार्य कभी नहीं करे। करेगा तो उसकी जिम्मेदारी उसी के ऊपर रहेगी, हमारी कोई जिम्मेदारी नहीं।

हम टीकाकर्त्ता दूसरे को हानि पहुंचाने हेतु कार्य की आज्ञा नहीं देते हैं। प्रकरण वश लिखना पड़ा है। हमारा स्वतन्त्र कोई ऐसा विचार नहीं है। मंत्रशास्त्र विषय ही ऐसा है। आचार्य मल्लिषेण, आचार्य इन्द्रनन्दी, ऐलाचार्य आदि लोगों ने मंत्र शास्त्रों की रचना की है। उन्हीं के आधार पर हमने लिखा है। पढ़े और समझे, मेरा कार्य तो सिर्फ मंत्र शास्त्रों का उद्धार करना मात्र है। अज्ञानी मिथ्यादृष्टि, संशयी आदि व्यक्तियों को इस शास्त्र के मंत्र का दान नहीं करे, करेगा तो बाल हत्या, मुनि हत्या का पाप लगेगा। पूरा विषय मंत्रों के लक्षण में देख लेवे।



इस शास्त्र के छपने में जिन-२ दातारों ने सहायता की है उनको मेरा पूर्ण आशीर्वाद है। ग्रंथ की टीका लिखने आदि कार्य में मेरे शिष्य प्रवर्तक मुनि श्री १०८ पद्मनन्दी जी ने बहुत परिश्रम किया है उनको भी मेरा आशीर्वाद है। हमारी ग्रंथमाला के कर्मठ कार्यकर्त्ता गुरुभक्त श्री शान्तिकुमार जी गंगवाल व उनके सुपुत्र प्रदीपकुमारजी तथा अन्य सहयोगी कार्यकर्त्ताओं को मेरा पूर्ण आशीर्वाद है, कि वे इसी प्रकार कार्य करते रहें।

अन्त में पुनः मेरा आदेश है कि इस मंत्र शास्त्र से पूर्ण सावधान रहे, नहीं तो बहुत ही खतरा पैदा हो जाएगा। नहीं पसन्द तो मध्यस्थ रहे। अयोग्य व्यक्ति को मंत्राराधना नहीं करनी चाहिये। जो दूसरे को हानि पहुंचायेगा, उसको ही हानि हो जाएगी।

सावधान !    सावधान !    सावधान !

**गणधराचार्य कुन्थुसागर**



# * प्रस्तावना *

अनंत आकाश में ध्वनित–गुंजित–निनादित प्रवहमान ध्वनि (भः रव) भैरव ही है। दिव्य अलौकिक ॐकार स्वरूपा ध्वनि-रव को जैनागम में दिव्य ध्वनि कहा गया है। वैदिक विचार में ध्वनि आकाश का गुण है एवं जैन दृष्टि में वह पुद्गल पर्याय है। दिव्य ध्वनि का पर्याय ही भैरव है।

पद्म नाम कमलवाची है और मानव शरीर में इनकी स्थिति–कोषों, पिंडों एवं चक्रों के स्वरूप में प्रदर्शित है–जिसकी पुष्टि-योग-ध्यान-तंत्रागम के शास्त्र एवं षड्चक्र–अष्टदल–विद्या, आत्मविद्यादि शास्त्रों में वर्णित है। कुंडलिनी योग और योग दर्शन में इनका विस्तृत–सूक्ष्म विवेचन मिलता ही है।

पद्मावती–कमलावती–कमलाकर–आकारों के ये कोष शरीर स्थित हैं। इन पर देव-देवांगनाओं के भवन–विमान–आयु–आकार–रंग–रूप एवं नामकरण का जैन शास्त्रों में विस्तृत विवेचन है। मोक्षशास्त्र तत्वार्थसूत्र में उमास्वामी ने "तन्त्रोवासि-श्री-ह्री धृति कीर्ति-बुद्धि-लक्ष्मी-पल्योपमा स्थितियाँ–।" सूत्र संकेत द्वारा इनकी पुष्टि की ही है सो प्रत्येक जैन को जो सामान्य ज्ञान ही रखता है, ज्ञातव्य है।

आधुनिक विज्ञान की सामान्य दृष्टि में मानव-शरीर-मन-आत्मा अर्थात् Body + Mind + Soul की त्रिकुटि है। तंत्रागम-शैवशास्त्र, शाक्तमत पुरा-

विद्या में इन्हें तंत्र-मंत्र-यंत्रादि शब्दों से निरूपित किया है। सामान्य अशिक्षित जनता दैनिक व्यवहार में इन्हें तन्तर, मन्तर. जन्तर कहती है बालबोध की दृष्टि से समझा जा सकता है कि तन्तर = (तंत्र) वह है। जो तनु-शरीर को-तरावट, पुष्टि-सुख-वृद्धि-ओज-शक्ति-वृद्धि दायक हो वह ही तंत्र है, इसी प्रकार मन्तर=(मंत्र) वह शक्ति-विद्या-ध्वनि, वाणी, बीज अक्षर-शब्दवर्गणा है जो मन को प्रसन्न मस्त, आल्हादित करें एवं मस्ती में—मौज़ में डुबो दे तदनुसार ही जन्तर -जंत्र-(यंत्र) वह है जो यन्त्र या वाहन, यथासमय, हमें अपने निर्दिष्ट गंतव्य स्थल लक्ष्य, उद्देश्य अथवा मंजिल-मुकाम पर पहुँचा देवे। इस प्रकार ये तीनों ही (तंत्र-मंत्र-यंत्र) शरीर और मन को यथास्थिति आत्ममय कोष में अर्थात्—शुद्ध सच्चिदा नंद—आत्मस्वरूप में स्थित करते हैं, एवं मानव की मुक्ति के कारण हैं। जीवन-जगत की समस्याओं से जीवमात्र को त्राण देना एवं मानव की लौकिक-दैविक, दैहिक आधिभौतिक समस्याओं को हल करके उसे आत्मस्वरूप में स्थित करना ही कल्प एवं तंत्र-मंत्र-यंत्रागम शास्त्रों का उद्देश्य है।

एतद्विषयक जैन शास्त्रागारों में विपुल सामग्री अप्रकाशित बिखरी पड़ी है। विद्यानुवादपूर्व लघुविद्यानुवाद पूर्व, चक्रेश्वरी कल्प, ज्वालामालिनी कल्प, भक्तामर-मंत्र-तंत्र-यंत्र कल्याणमंदिर, विषापहारादि के अनेक कल्प श्वेताम्बर दिगम्बर दोनों आम्नायों में तो हैं ही; यति, भट्टारक एवं तारण पंथी साहित्य में भी हैं। इसी कड़ी में सर्वाधिक-प्रभावशाली-प्रसिद्ध-भैरव पद्मावती कल्प है जो प्रस्तुत कृति आपके सम्मुख है।

जिस प्रकार परमाणु परागों के आकर्षण, विकर्षण, मिलन विघटन एवं सम्मेलन से जगत के नाना नवीन पदार्थों रूपों शरीरों की उत्पत्ति एवं सृष्टि होती है एवं उनकी शक्ति—प्रभाव और स्वरूप भी भिन्न भिन्न होता है, उसी प्रकार रसों, गंधों, वर्णों, जड़ी बूटियों, वनस्पतियों के 'पारस्परिक' मिलन से अनेक औषधियाँ-रस-मात्राएँ एवं आसव, अरिष्ट, अवलेह, बनाते हैं एवं समय विशेष तथा किरणों के प्रभाव सूर्य-चंद्र-राहु-केतू-ग्रहण-पर्व-योग के समय ये ही—औषधियाँ, रस एवं जड़ी बूटियाँ एवं इनके तिलक, लेप, प्रयोग अनेक प्रकार की अद्भुत शक्ति सम्पन्नता प्राप्त करके सम्मोहक, विद्वेषक, उच्चाटक, मारक, वशीकर्त्ता बन जाते हैं।

पूर्णिमा-अमावस्या को चंद्र रश्मियों के प्रभाव से ज्वार-भाटा से उत्पन्न विक्षोभ-पागलपन, हिस्टीरिया, मूर्च्छा, प्रेतबाधादि रोगों के साथ-साथ, कवित्व, कला, मंत्र-तंत्रादि शक्तियों का प्रादुर्भाव आधुनिक-भौतिक विज्ञान-वेत्ताओं ने तो सिद्ध ही कर दिया है, किंतु प्रतिमाह कृष्ण पक्ष एवं शुक्ल पक्ष की तिथियों में विलोम प्रतिलोम वृद्धि-ह्रास रूप नख से शिखा तक तथा शिखा से नख तक के विविध अंगों पर प्रभावों का प्राचीन-योग सिद्ध विवेचन विचारने को भी बाध्य कर दिया है ।

त्रेसठ शलाका पुरुष सोलह कलाधारी श्री कृष्ण की अद्भुत चमत्कारिक सिद्धियों, ऋद्धियों, वशीकरण रूप परिवर्तन एवं नृत्य-गायन-हरण आदि लीलाओं के कारणों पर भी विदेशी मूर्धन्य चिंतकों ने विचार कर तंत्र मंत्र शक्ति की अलौकिक क्षमता और शक्ति पर प्रकाश डाला है । ये शक्तियाँ मनोविज्ञान परामनोविज्ञान, अलौकिक विद्या-विज्ञान, अदृश्य विज्ञान, अव्याख्येय विज्ञान (UNEXPLAINED) नामक ग्रंथों के अध्ययन से समझी जा सकती है ।

अंग्रेजी, चीनी, तिब्बती, यूनानी, अरबी, फारसी के अनेक ग्रंथों के अध्ययन, मनन, चिंतन के आधार पर एवं विश्वविख्यात तिब्बती योगी–लेखक टी. लॉग साम राम्पा के Third eye you, FOR EVER, Touch Stone एवं मिश्र के पिरामिडो एवं रहस्य ग्रंथों CHARMS & TALISMAN आदि ग्रंथों के सूक्ष्म आलोड़न, विलोड़न के बाद यह मानने को बाध्य होना पड़ता है कि तिब्बती तंत्र ओझा विद्या कामाक्षा तंत्र सूर्य रश्मि विज्ञान, क्रै पैमोथी तथा होम्योपैथी के (HAIR Trans) बालों पर औषधि प्रयोग एवं पुष्पों द्वारा चिकित्सा के सर्वसम्मत प्रयोग राशिया के चिकित्सा शास्त्री एवं विज्ञान साधकों ने अंतरिक्ष यात्रियों पर प्रयोग करके हमारी भारतीय–तंत्र-विद्या को ही जीवित और सिद्ध कर दिया है। एवं मल्लिषेण की प्रस्तुत कृति को पुष्टि और बल भी प्रदान किया है ।

कुछ विद्वान आलोचक शुद्धि-अशुद्धि के नाम पर छिद्रान्वेषण आलोचना करके तंत्र साहित्य और लघुविद्यानुवाद के प्रयोगों पर आक्षेप करते हैं, किन्तु वे यह भूल जाते हैं कि आतमतत्व और अनात्मतत्व के द्विविध इस संसार में शुद्धि-स्वच्छता तथा सफाई-पवित्रता-मात्र देशकाल एवं भौगोलिक सीमा तथा

जलवायु और शीत-उष्ण कटिबंध की अपेक्षा से ही है। प्राचीन एवं आधुनिक चिकित्सा एवं स्वास्थ्य विज्ञान ने कैंसर, दमा, श्वांस, हृदय, प्रदर, उन्माद, हिस्टीरिया आदि रोगों के लिए–गोमूत्र, स्वमूत्र, मानव मूत्र, गोबर, लेंडी के असंख्य सफल सिद्ध प्रयोग कर लिए हैं एवं मानव प्राणों की रक्षा की है। इस पर अद्भुत साहित्य इन दिनो प्रकाशित हो चुका है, जो तंत्र की सिद्धि का जीवित उदाहरण है।

ज्योतिष में पुष्यादि नक्षत्रों के विभिन्न तिथियों, योगों, वारों के जो शुभ अशुभ मुहूर्त–अमृतसिद्धि, राजयोग, यमघंट, विषयोग आदि बनते हैं– उनके औषधि निर्माण एवं औषधि प्रयोग के जो भिन्न-भिन्न फल मिलते हैं, उन्हें भी अमेरिका, रूस, जर्मनी के किरणरश्मि–विज्ञानवेत्ताओं ने सिद्ध कर दिया है एवं हमें स्मरण करा दिया है कि भारतीय ऋषि, चिकित्सक आचार्य, चरक, सुश्रुत, वाग्भट्ट, धनवंतरि, लुकमान, नागार्जुन द्वारा प्रयुक्त शरदऋतु की शरद पूर्णिमा के चद्रमा की अमृत किरणों में निर्मित घी, तैल, अवलेह, चूर्ण, रस, गुटिका–गोलियाँ अद्भुत रोगनाशक शक्तिदायक रसायन हैं। दूध, घी, जटामांसी, अर्जुन, पीपल, बड़, बेल, हरड़, आँवला, कालीमिर्च, खोपरा, गोखरू, मालकांगनी एवं आंधीझाड़ा आदि जड़ी बूटियों– वनस्पतियों के प्रभाव और फल विशेष बढ़ जाते हैं। यह अनुभव सिद्ध एवं वैज्ञानिकता पूर्ण सिद्ध हो चुका है। मानसिक रोगियों को केशर, जायपत्री, बच, मुलेठी, कस्तूरी, शंखपुष्पी के प्रयोग–लेप हमें प्रस्तुत ग्रंथ के वशीकरण, मोहन तिलक आदि की सिद्धि एवं वैज्ञानिकता पर सोचने को बाध्य करते हैं। अंगराग–चंदन–केशर–कपूर एवं सुगंधित लेप क्या आकर्षण–विकर्षण, सम्मोहन यथाशक्ति नहीं करते हैं? इसी प्रकार–नाखून, दांत, बाल, विष आदि के प्रयोग भी यदि मात्रानुकूल हैं तो ये ही विष–अमृतमय होकर असाध्य रोगों से मुक्ति दिलाते हैं। होम्यौपैथी की सूक्ष्म चिकित्सा पद्धति क्या हमारी तांत्रिक एवं भैरव पद्मावती कल्पादि के अष्टांग विधानों के समान अत्यन्त सूक्ष्म, बुद्धिपूर्ण, वैज्ञानिक तथा उपयोगी नहीं है?

इसी प्रकार रश्मियों द्वारा–X किरण, सूर्य किरण एवं विद्युत किरणों से जो इलाज होता है, उसी प्रकार मनोविचारों से टेलीपैथी, दृष्टिपात, नेत्रक्षेपण, स्वदर्शन आदि के द्वारा भी चिकित्सा उपचार, लाभ सारा संसार ले रहा है।

धतूरा, नागविष आदि जैसे नक्स, आर्सेनिक, लेकेसिस बनकर असाध्य रोगों को नाश कर रहे हैं, उसी प्रकार इस ग्रंथ के प्रयोग भी समर्थ हैं। एवं आचार्य मल्लिसेन की यह कृति जिसके भाष्यकार श्री १०८ गणधराचार्य कुंथुसागरजी महाराज एवं प्रकाशन संयोजक संगीताचार्य शांति कुमारजी गंगवाल हैं–वे इस भारतीय तंत्र विद्या के इस अमूल्य भैरव पद्मावती कल्प–को भव्य आकर्षक सचित्र मोहक रूप में प्रस्तुत कर प्राच्य भारतीय जैन विद्याओं को विश्व के सम्मुख रख–अद्भुत साहस बुद्धि और सम्यकदर्शन के आठवें प्रभावना अंग का ही पालन कर रहे हैं। विघ्न संतोषी, ईर्ष्यालू वणिकवृत्ति संपादक–आलोचकों के छिन्द्रान्वेषण पूर्ण प्रहारों का निर्भीकतापूर्ण सामना करके जो आपने स्थितिकरण अंग का परिचय दिया है वह अभिनंदनीय है।

इस प्रकार के प्रयोगों की सिद्धि और सफलता के लिए अनुभवी, तपस्वी, विज्ञ, निर्लोभी, गुरु और मार्गदर्शक की आवश्यकता होती है, उसके बिना यह कार्य सहज नहीं है। मेरे जीवन में अनेक इस प्रकार के अनुभव हुए हैं। देश-विदेश के अनेक राजनीतिज्ञों, श्रेष्ठियों, रोगियों, पुरुष एवं स्त्रियों को मैंने मंत्र–तंत्र–ज्योतिष एवं प्रस्तुत ग्रंथ के प्रयोगों से रोग–शोक–व्याधि अंतराय मुक्त करके–सान्त्वना–शांति–सुख एवं संतोष दिया है। गुरुचरणों में आस्था-पूर्वक–इसके सभी प्रयोग करें, सफलता आपको मिलेगी–इति शुभम्।


अक्षयकुमार जैन<br>
हिन्दी विभाग–गुजराती कॉलेज

महाशिवरात्रि–१६/२/८८<br>
भारती ज्योतिष विद्या सस्थान<br>
५१/२ रावजी बाजार, इंदौर






# प्रकाशकीय



मुझे हार्दिक प्रसन्नता है कि हमारी ग्रंथमाला समिति ने दस महत्त्वपूर्ण पुष्पों लघुविद्यानुवाद, श्री चतुर्विंशति तीर्थंकर अनाहत यंत्र मंत्र विधि, तजो मान करो ध्यान, हुम्बुज श्रमण सिद्धान्त पाठावलि, पुर्नमिलन, श्री शीतलनाथ पूजा विधान (संस्कृत) वर्षायोग स्मारिका, श्री सम्मेद शिखर माहात्म्यम्, रात्रि भोजन त्याग कथा, श्री शीतलनाथ पूजा विधान (हिन्दी) का प्रकाशन करवाने के बाद ग्यारहवाँ महत्त्वपूर्ण पुष्प श्री भैरव पद्मावती कल्प: ग्रंथ के प्रकाशन को करवाने में सफलता प्राप्त की है।

इस ग्रंथ के प्रकाशन का कार्य वास्तव में मुझ जैसे अल्पज्ञानी के लिये बहुत ही जटिल एवं मुश्किल था, फिर भी पूज्य आचार्यों के मंगलमय शुभाशीर्वादों के साथ-साथ परमपूज्य श्री १०८ गणधराचार्य कुंथु सागरजी महाराज के शुभाशीर्वाद से कार्य प्रारम्भ होकर निर्विघ्न पूर्ण हुआ। यह मैं श्री जिनेन्द्र प्रभु की कृपा व परमपूज्य आचार्यों के शुभाशीर्वाद का ही फल मानता हूं।

प्रस्तुत ग्रंथ की हिन्दी विजया टीका परमपूज्य वात्सल्य रत्नाकर, श्रमणरत्न, श्री १०८ गणधराचार्य कुंथु सागरजी महाराज ने बहुत ही कठिन परिश्रम से की है। इस का अन्दाज पाठकगण स्वयं इस ग्रंथ को पढ़कर लगा सकेंगे। इस ग्रंथ की टीका कर के प्रकाशन करवाने का गणधराचार्य महाराज का यही लक्ष्य रहा है कि मंत्र शास्त्र, जो कि जिनागम का एक अंग है वह भी सुरक्षित रहे। जिसके विषय में ग्रंथ के प्रारम्भ में महाराज ने अपने विचार आशीर्वादात्मक वचनों में स्पष्ट शब्दों में लिख ही दिये हैं। पाठकों से अनुरोध है कि ध्यान से पढ़कर गणधराचार्य महाराज की आज्ञानुसार ही अनुसरण करें।

परमपूज्य श्री १०८ गणधराचार्य कुंथु सागरजी महाराज का एक विशाल संघ है। वर्ष १९८७ का वर्षायोग अकलूज (महाराष्ट्र) में पूर्ण करके आपका संघ नगर-नगर और ग्राम-ग्राम में धर्म प्रभावना करता हुआ दिनांक १५/२/८८ को तीर्थराज श्री सम्मेद शिखरजी में पहुँचा। इस क्षेत्र की वंदना कर अष्टान्हिका पर्व के बाद चम्पापुर, राजगृही, पावापुर आदि क्षेत्रों की यात्रा करने हेतु दिनांक ५/३/८८ को संघ ने विहार कर दिया है।

गणधराचार्य महाराज के संघ में इस समय कुल ३९ पिच्छी है जिसमें उन्हीं के दीक्षित २७ मुनिराज, ५ आर्यिका माताजी, ४ क्षुल्लक महाराज व ३ क्षुल्लिका माताजी हैं। आपका संघ मात्र विशाल ही नहीं हैं बल्कि **मुनियों की संख्या** भारतवर्ष में विद्यमान सभी संघों से सर्वाधिक है जो वास्तव में बहुत ही गौरव व प्रसन्नता की बात है।

संघ संचालन हेतु कोई ब्रह्मचारिणी भी नियुक्त नहीं है। सभी व्यवस्था श्रावकों पर निर्भर है। यह बात भी विशेष उल्लेखनीय एवं प्रशंसनीय है जो अन्यत्र देखने में बहुत कम मिलती है। संघ पूर्ण आगम के अनुकूल विचरण कर धर्म प्रभावना कर रहा है। संघ में अधिकांश युवा मुनि हैं। सभी सदैव अध्ययन चिंतन मनन में लगे रहते हैं। मुनिगण कई भाषाओं के ज्ञाता हैं और विभिन्न भाषाओं में प्रवचन भी करते हैं।

इस प्रकार गणधराचार्य महाराज ने इतने विशाल संघ का संचालन करते हुये, त्याग तपस्या में सदैव लीन रहते हुये समय निकाल कर बहुत ही कठिन परिश्रम करके इस प्रकार के महत्वपूर्ण ग्रंथ की टीका कर प्रकाशन करवाया है। वास्तव में यह एक महत्वपूर्ण कार्य किया है। इसके लिये हम उनके चरणों में कोटि-कोटि बार नमोस्तु अर्पित करते है।

गणधराचार्य महाराज आर्ष परम्परा के दृढ़ स्तम्भ हैं। समता वात्सल्य, निर्ग्रन्थता आपके विशेष गुण हैं। जो भी आपके एक बार दर्शन प्राप्त कर लेता है वही अपने आपको धन्य मानता है।

गणधराचार्य महाराज के गुणों के बारे में जितना लिखा जावे थोड़ा है। आगे कुछ लिखना मेरे लिये उसी प्रकार अनुपयुक्त होगा जैसे सूर्य को दीपक दिखाना। वास्तव में गणधराचार्य महाराज त्याग तपस्या की साक्षात् मूर्ति हैं।

आदरणीय प्रोफेसर अक्षयकुमारजी जैन इन्दौर का भी आभार व्यक्त करते हुये बहुत-बहुत धन्यवाद देता हूं कि आपने बहुत ही सुन्दर एवं विद्वत्ता पूर्ण शब्दों में ग्रंथराज की प्रस्तावना लिखने की कृपा की है। आप बहुत ही उच्च कोटि के विद्वान हैं जिसका अन्दाज आप स्वयं ही ग्रंथ में प्रकाशित प्रस्तावना को पढ़कर लगा सकते है। आशा है भविष्य में भी आपका आशीर्वाद, सहयोग, मार्ग दर्शन हमें प्राप्त होता रहेगा। आप वाणी सिद्ध की उपाधि से विभूषित हैं।

ग्रंथ में प्रकाशित सभी यंत्रों के डिजाइन एवं आवरण पृष्ठ का डिजाइन हमारे आर्टिस्ट मास्टर पुरुषोत्तम जी शर्मा ने बहुत ही कठिन परिश्रम से बनाकर हमें सहयोग

प्रदान किया है । वास्तव में यह कार्य बहुत मुश्किल था जो आपके सहयोग से हो सका है । ग्रंथमाला की ओर से आपको बहुत-बहुत धन्यवाद देता हूं ।

मूनलाइट प्रेस के सभी कार्यकर्त्ताओं को भी धन्यवाद देता हूं कि समय पर कार्य पूरा कराने में हमें सहयोग प्रदान किया है ।

ग्रंथमाला के प्रकाशन कार्यों में ग्रंथमाला के सभी सहयोगी कार्यकर्त्ताओं का बहुत-बहुत आभारी हूं क्योंकि आप सभी के सहयोग करने पर यह कार्य हो सका है ।

ग्रंथ प्रकाशन खर्चों में जिन-जिन दातारों ने हमें आर्थिक सहयोग प्रदान किया है, मैं ग्रंथमाला की ओर से उन सभी का आभार प्रकट करते हुये बहुत-बहुत धन्यवाद देता हूं और आशा करता हूं कि भविष्य में भी आपका सहयोग हमें इसी प्रकार प्राप्त होता रहेगा । अन्य दातारों से भी मेरा निवेदन है कि इस ग्रंथमाला को अधिक से अधिक सहयोग प्रदान करें । जिससे आगे भी उन ग्रंथों का प्रकाशन हो सके जिनका अभी तक प्रकाशन नहीं हुआ है ।

ग्रंथमाला समिति द्वारा प्रकाशन कार्यों को बहुत ही सावधानी पूर्वक देखा गया है फिर भी त्रुटियों का रहना स्वाभाविक है । मेरा स्वयं का अल्पज्ञान है । और ग्रंथ में प्रकाशित सामग्री मेरे सामान्य ज्ञान की परिधि के बाहर है । मैंने तो मात्र परम-पूज्य श्री १०८ गणधराचार्य कुंथुसागरजी महाराज की आज्ञा को शिरोधार्य कर यह विकट कार्य करने का साहस किया है । अतः साधुजन विद्वज्जन व पाठकगण से निवेदन है कि त्रुटियों के लिए क्षमा करें ।

**ज्ञानी पण्डित हूं नहीं प्रकाशन का नहीं ज्ञान ।**
**अशुद्धि त्रुटि होवे तो शोध पढ़ें श्रीमान ।।**

जैन मित्र, जैन गजट, अहिंसा, करुणादीप, पार्श्वज्योति आदि पत्रों के सम्पादक महोदयों को भी उनके द्वारा ग्रंथमाला के लिये दिये दिये सहयोग के लिये बड़ा आभारी हूं और उनके सहयोग के लिये बहुत-बहुत धन्यवाद देता हूं । आशा है आप सभी का सहयोग ग्रंथमाला के प्रकाशनों के प्रचार-प्रसार में हमेशा प्राप्त होता रहेगा ।

अंत में परमपूज्य श्री १०८ गणधराचार्य वात्सल्य रत्नाकर, श्रमणरत्न, स्याद्वाद केशरी कुंथुसागरजी महाराज की आज्ञा से यह ग्रंथ परमपूज्य श्री १०८ आचार्य विमलसागरजी महाराज के करकमलों में विमोचन करने हेतु सादर समर्पित करते हुए आज मैं अतीव प्रसन्नता का अनुभव कर रहा हूं ।

पुनः आशीर्वाद की भावना के साथ
संगीताचार्य
परम गुरुभक्त प्रकाशन संयोजक
*शान्ति कुमार गंगवाल*
(बी० कॉम)

दिनाङ्क : १३-३-८८

# विषयानुक्रमणिका

श्री कवि शेखर मल्लिषेणाचार्य विरचितः

# भैरव पद्मावती कल्पः

हिन्दी टीकाकार का मंगलाचरण

**पार्श्वनाथ जिनदेव को, गणधर सरस्वती माय ।**
**आचार्य महावीर कीर्ति को, वंदो बारं बार ।।**
**भैरव पद्मावती कल्प की, भाषा लिखुं हर्षाय ।**
**मंत्र यंत्र और तन्त्र की, सिद्धि मिले सुखकार ।।**

संस्कृत टीकाकार का मंगलाचरण

**श्रीमच्चातुर्णिकायामर खेचर वधू नृत्य सङ्गीतकीर्त्ति ।**
**व्याप्ताशामण्डलं मण्डितसुरपटहाद्यष्ट सत्प्रातिहार्यम् ।।**
**नत्वा श्रीपार्श्वनाथं जितकमठ कृतोद्दण्ड घोरोपसर्गं ।**
**पद्मावत्या हि कल्पप्रवर विवरणं वक्ष्यते बन्धुषेणैः ।।**

ग्रन्थकार का मंगलाचरण

**कमठोपसर्गदलनं त्रिभुवन नाथं प्रणम्य पार्श्वजिनम् ।**
**वक्ष्येऽभीष्ट फलप्रद भैरव पद्मावती कल्पम् ।।१।।**

**[संस्कृत टीका]—कमठोपसर्गदलनं कमठेन कृतो य उपसर्गः , तं दलयतीति, कमठोपसर्गदलनं । पुनः कथम्भूतम् ? त्रिभुवननाथम् त्रिलोकाधीश्वरम् । कम् ? पार्श्वजिनम्, श्री पार्श्वजिनेश्वरम् ।**

[हिन्दी टीका]—कमठ के द्वारा किये हुए उपसर्ग को दलन (नष्ट) कर दिया है जिन्होंने ऐसे श्री त्रिलोकी नाथ श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र को नमस्कार करके, जिससे इच्छित सुख की प्राप्ति होती है ऐसे भैरव पद्मावती कल्प को मैं (श्री मल्लिषेणाचार्य) कहूंगा ।

यहाँ मंगलाचरण में पार्श्वनाथ जिनेश्वर को नमस्कार किया गया है । क्योंकि पार्श्वनाथ भगवान की यक्षिणी देवी पद्मावती है और उसी देवी के अतिशय कल्प की रचना आचार्य श्री को करना है, जो कि अनेक प्रकार के अभीष्ट सुख रूप

फल को देनेवाली है और अनेक सिद्धियों को प्रदान करनेवाली है; इसलिये कवि ने पार्श्वनाथ जिनेश्वर को नमस्कार किया है।

पार्श्वनाथ भगवान, जिन्होंने अनेक प्रकार से किये गये कमठ के घोर उपसर्ग को जीत लिया है, ऐसे जिनेश्वर को मेरा (श्री गणधराचार्य कुन्थु सागर का) नमस्कार है ।।१।।

**पाशफलवरदगजवशकरणकरा पद्मविष्टरा पद्मा ।**
**सा मां रक्षतु देवी त्रिलोचना रक्तपुष्पाभा[1] ।।२।।**

**[संस्कृत टीका]–'पाशफलवरदगजवशकरणकरा' पाशश्च फलं च वरदश्च गजवशकरणं च पाशफलवरदगजवशकरणानि तानि, वामोर्ध्वकरादि विद्यन्ते यस्याः सा पाशफलवरदगजवशकरणकरा । पुनः कथम्भूता ? 'पद्मविष्टरा' पद्ममेव विष्टरं–आसनं यस्याः सा पद्मविष्टरा । पुनः कथम्भूता ? 'त्रिलोचना' त्रीणि लोचनानि विद्यन्ते यस्याः सा त्रिलोचना । पुनः कथम्भूता ? 'रक्तपुष्पाभा' रक्त पुष्पवद् आभा–दीप्तिर्यस्याः सा रक्त पुष्पाभा । का सा ? 'पद्मा' पद्मावती नाम । 'देवी' देवता । 'मां' ग्रन्थकर्तारं श्री मल्लिषेणाचार्यं 'रक्षतु' पातु ।।२।।**

[हिन्दी टीका]–हाथों में, पाश, फल, वरद, अंकुश को धारण करने वाली और कमल के आसन से सहित तीन लोचनवाली, लालपुष्प के समान शरीर की कान्ति को धारण करनेवाली महादेवी पद्मावती मेरी रक्षा करें।

पद्मावती देवी को चौबीस भुजा सहित भी माना है और भुजाओं में चौबीस प्रकार के अलग-अलग आयुधों से सहित माना है। इसप्रकार की अनेक जगह प्राचीन क्षेत्रों पर प्राचीन मूर्तियां पाई जाती हैं। देवगढ़ सेरोनजी आदि क्षेत्रों पर देखिये प्राचीन पुरातत्व विभाग में हैं। अलग से भी और पार्श्वनाथ की मूर्ति के सहित भी पद्मावती देवी की मूर्तियां पाई जाती हैं। दक्षिण भारत में भी अनेक जगह मूर्तियां हैं ।।२।।

**तोतला त्वरिता नित्या त्रिपुरा कामसाधिनी ।**
**देव्या नामानि पद्मायास्तथा त्रिपुर भैरवी ।।३।।**

**[संस्कृत टीका]--तोतलादीनि त्रिपुर भैरवी पर्यन्तानि पद्मावती देव्याः पर्यायनामानि भवन्ति--जायन्ते ।।३।।**

---

१. 'रक्ताभा लोचन त्रितया' इति ख पाठः ।

[हिन्दी टीका]—१ तोतला, २ त्वरिता, ३ नित्या, ४ त्रिपुरा, ५ कामसाधिनी और ६ त्रिपुर भैरवी, ये सब पद्मादेवी के ही नामान्तर हैं। पद्मावती देवी के रंग अलग-अलग, आयुध अलग-अलग और वाहन भी अलग-अलग हैं।

(१) **तोतला देवी** :—के हाथों में अनुक्रम से पाश, वज्र, फल और कमल हैं और वे कमलासन पर विराजमान हैं।

(२) **त्वरिता देवी** :—के हाथों में क्रम से शंख, कमल, अभय और वरदान हैं। शरीर का रंग सूर्य के समान है।

(३) **नित्या देवी** :—के हाथों में क्रम से पाश, अंकुश, कमल और अक्षमाला हैं। वाहन हंस का रंग सूर्य के समान है। जटा बालचंद्र से शोभित हैं।

(४) **त्रिपुरा देवी** :—के आठ हाथों में क्रम से शूल, चक्र, कलश, कमल, धनुष, बाण, फल, अंकुश हैं और शरीर का रंग कुंकुम समान लाल है।

(५) **कामसाधिनी देवी** :—के चारों हाथों में शंख, कमल, फल, कमल है। शरीर का रंग बंधुक पुष्प के रंग का है। कुकुट सर्प का वाहन है।

(६) **त्रिपुर भैरवी देवी** :—के आठों हाथों में क्रम से पाश, चक्र, धनुष, बाण, ढाल, तलवार, फल, कमल हैं, जिसके शरीर का रंग इन्द्रगोप के समान है और तीन नेत्रों से सहित हैं। जब देवी अलग-अलग विक्रिया करती हैं, तब अलग-अलग वाहन और अलग-अलग आयुध धारण करती हैं, इसीलिये स्वरूप अलग-अलग हो जाते हैं। ।।३।।

————

## प्रथमो मंत्रिलक्षणाधिकारः

**आदौ साधक लक्षणं सुसकलीं देव्यर्चनायाः क्रमं,**
**पश्चाद् द्वादश यन्त्रभेद कथनं स्तम्भोऽङ्गनाकर्षणम्।**
**यन्त्रं वश्यकरं निमित्तमपरं वश्यौषधं गारुडं,**
**वक्ष्येऽहं क्रमशो यथा निगदिताः कल्पेऽधिकारास्तथा ।।४।।**

**[संस्कृत टीका]--प्रथमस्यादौ 'साधक लक्षणं' मन्त्रसाधकानां लक्षणम्। 'सुसकलीम्' सम्यक् सकलीकरण क्रियाम्। 'देव्यर्चनायाः क्रमम्' देव्याराधनविधानम्। 'पश्चात्' देव्याराधनविधानानन्तरम्। 'द्वादशयन्त्रभेद कथनम्' द्वादश प्रकार यन्त्राणां भेदव्याख्यानम्। 'स्तम्भम्' क्रोधादिस्तम्भनयन्त्राधिकारम्। 'अङ्गनाकर्षणं' स्त्र्या-**

**कर्षणाधिकारम् । 'यन्त्रं वश्यकरं' वशीकरणयन्त्र निरूपणाधिकारम् । 'निमित्तम्' दर्पणादिनिमित्ताधिकारम् । 'अपरं' अन्यत् । 'वश्यौषधं' स्त्र्यादिवश्यौषधाधिकारम् । 'गारुडं' गारुडाधिकारम् । 'कल्पेऽधिकाराः' अस्मिन् कल्पे अधिकाराः । 'यथा' येन प्रकारेण । 'निगदिताः' प्रतिपादिताः । 'तथा' तेन प्रकारेण । 'अहं' श्री मल्लिषेणाचार्यः । 'क्रमशः' यथा परिपाट्या । 'वक्ष्ये' प्रतिपादयिष्ये ।।४।।**

[हिन्दी टीका]–अब आचार्य मल्लिषेण इस भैरव पद्मावती कल्प में जिन-जिन विषयों का वर्णन करेंगे, उन-उन विषयों का अनुक्रमणिका के रूप में वर्णन करते हैं।

प्रथम साधक के लक्षण पश्चात् सकलीकरण क्रिया, महादेवी की पूजा का विधान, बारह प्रकार के यंत्रों के भेदों का उच्चाटन, स्तंभन क्रिया का वर्णन, स्त्री आकर्षण क्रिया का वर्णन, वश्य क्रिया के यंत्रादि, दर्पणादि निमित का वर्णन, वशीकरण करने के लिये औषधिरूप तन्त्र और गारुडाधिकार कहेंगे, जो पूर्वाचार्य कह गये हैं।

यहाँ आचार्य स्वयं अपने मन से कुछ नहीं लिख रहे हैं, जो उनको आचार्य परंपरा से मिलता है, उसी को कह रहे हैं ।।४।।

**इति दशविधाधिकारै र्ललितार्या श्लोक गीति सद्वृत्तैः ।**
**विरचयति मल्लिषेणः कल्पं पद्मावतीदेव्याः ।।५।।**

**[ संस्कृत टीका ]--'इति दशविधाधिकारैः' इति प्राक् कथित दश प्रकाराधिकारैः । कथम्भूतैः ? 'ललितार्या श्लोक गीति सद्वृत्तैः' ललिता च या आर्या ललितार्या, श्लोकः--द्वात्रिंशदक्षरनिबद्धः, गीतीति उपगीतिः, सद्वृत्तैः षड्विंशति जातिवृत्तैः । 'विरचयति' विशेषेण रचयति । कः कर्ता ? मल्लिषेणः । कम् ? कल्पम् । कस्याः ? 'पद्मावती देव्याः' भैरव पद्मावती देव्याः ।।५।।**

[हिन्दी टीका]–सुन्दर आर्या, गीति और श्लोकरूप अच्छे-अच्छे छन्दों से सहित इस भैरव पद्मावती कल्प को दश अधिकारों में श्री मल्लिषेणाचार्य वर्णन करेंगे ।।५।।

## मंत्र साधक का लक्षण

**निर्जितमदनाटोपः प्रशमितकोपो विमुक्तविकथालापः ।**
**देव्यर्चनानुरक्तो जिनपदभक्तो भवेन्मन्त्री ।।६।।**

[संस्कृत टीका]–'निर्जितमदनाटोपः' निःशेषेण जितो मदनस्य आटोपो-विजृम्भणं येन असौ निर्जितमदनाटोपः। 'प्रशमित कोपः' प्रकर्षेण शमितः कोप येनासौ प्रशमितकोपः। 'विमुक्तविकथालापः' विशेषेण मुक्तः त्यक्तः विकथाया आलापो विकथा-लापः मिथ्यालापो येनासौ विमुक्त विकथालापः। 'देव्यर्चनानुरक्तः' देवी-पद्मावती तस्या अर्चने-पूजने अनुरक्तः। 'जिनपदभक्तः' श्री जिनेश्वरपदकमलभक्तः असौ 'मन्त्री' मन्त्रवादी एवं गुणयुक्तो 'भवेत्' स्यात् ॥६॥

[हिन्दी टीका]—जिन्होंने कामदेव के उपद्रव को नष्ट कर दिया है और क्रोधादिक को जीत लिया हैं, कितना भी कारण मिलने पर, स्त्री आदिक का उपद्रव होने पर भी, विचलित नहीं होते और क्रोधाविष्ट नहीं होते हैं, संपूर्ण विकथाओं का त्याग कर दिया है और महादेवी के पूजन में अटूट श्रद्धा रखनेवालों, भगवान श्री जिनेन्द्र देव के चरणों के परम भक्त, इतने लक्षणों से जो सहित होते हैं उन्हिको मंत्रसाधन करने का अधिकार है अर्थात् वे ही मंत्री हो सकते हैं।

मन्त्राराधनशूरः पापविदूरो गुणेन गम्भीरः।<br>मौनी महाभिमानी मन्त्री स्यादीदृशः पुरुषः ॥७॥

[संस्कृत टीका]--मन्त्रस्याराधनं मन्त्राराधनं तस्मिन् शूरः-निर्भयः असौ मन्त्राराधनशूरः। पुनः कथम्भूतः? 'पाप विदूरः' दुष्कर्मकरणविदूरः। 'गुणेन गम्भीरः' सकलगुणैः कृत्वा गम्भीरः। मौनं विद्यते यस्यासौ मौनी। 'महाभिमानी' महांश्चासौ अभिमानश्च महाभिमानः स विद्यते यस्यासौ महाभिमानी। 'ईदृशः पुरुषः' एवं गुण विशिष्टः पुमान्। 'मन्त्री' मन्त्रवादी स्यात् ॥७॥

[हिन्दी टीका]–जो शूर वीरता के साथ मंत्रों को सिद्ध करनेवाला हो अर्थात् मंत्र सिद्ध करते समय आनेवाले उपसर्गादिक को वीरता के साथ जीतनेवाला हो और सम्पूर्ण पापों को करने से भयभीत हो, गुणों से गम्भीर हो, मौनी हो, शुद्ध मौन को धारण करनेवाला हो, अभिमानी हो, किसी भी हालत में अपने स्वाभिमान का रक्षण करनेवाला हो, स्वाभिमानी व्यक्ति किसी के सामने नहीं झुकता, ऐसा व्यक्ति ही मंत्राराधक होता है ॥७॥

गुरुजन हितोपदेशो गततन्द्रो निद्रया परित्यक्तः।<br>परिमित भोजन शीलः स स्यादाराधको देव्याः ॥८॥

**[ संस्कृत टीका ]--'गुरुजनहितोपदेशः' गुरुजनेभ्यः सकाशाद् हितः अहितः उपदेशो येन असौ गुरुजनहितोपदेशः। 'गततन्द्रः' निरालस्यः। 'निद्रया परित्यक्तः' अतिनिद्रया रहितः। 'परिमित भोजनशीलः' परिमितं भोजनं शीलं यस्य असौ परिमितभोजनशीलः। 'सः' एवंगुणविशिष्टः पुरुषः। 'देव्याः' पद्मावत्याः। 'आराधकः' साधकः। 'स्यात्' भवेत् ॥८॥**

[हिन्दी टीका]–गुरोपदेश से प्रभावित हो अर्थात् जिसने गुरु के चरणों में जाकर उपदेश को प्राप्त किया हो, तन्द्रा से रहित अर्थात् निद्रा विजयी हो, क्योंकि अतिनिद्रा मंत्र साधना में बाधक कारण है, निद्रालु व्यक्ति को कभी मंत्रसिद्ध नहीं हो सकता। अल्पाहारी हो, ज्यादा भोजन से आलस्य और आलस्य से कार्य असिद्ध होता है अतः परमित भोजन करनेवाला हो वही, देवी की आराधना कर सकता है ॥८॥

**निर्जितविषयकषायो धर्मामृतजनित हर्षगतकायः।**
**गुरुतरगुणसम्पूर्णः स भवेदाराधको देव्याः ॥९॥**

**[ संस्कृत टीका ]--'निर्जितविषयकषायः' विषयाः पञ्चेन्द्रियजादयः, कषाया क्रोधादयः, विषयाश्च कषायाश्च विषयकषायाः निर्जिता विषयकषाया येन असौ निर्जितविषयकषायः। पुनः कथम्भूतः ? 'धर्मामृतजनितहर्षगतकायः' धर्म एवामृतं धर्मामृतं, तेन जनितो हर्षः धर्मामृतजनितहर्षः, धर्मामृतजनितहर्षं गतः प्राप्तः कायः--शरीरं यस्यासौ धर्मामृतजनितहर्षगतकायः। 'गुरुतरगुण सम्पूर्णः' विशिष्टतरगुणैः सम्पूर्णः। 'स भवेदाराधको देव्याः' स एवं गुण विशिष्टः पुरुषः देव्याः पद्मावत्या आराधको भवेत स्यात् ॥९॥**

[हिन्दी टीका]–जिसने सब विषय और कषायों को जीत लिया हो, क्योंकि विषय कषाय से किसी भी कार्य की सिद्धि नहीं हो सकती, फिर मंत्रसिद्धि का तो प्रश्न ही कहाँ ? जिसका शरीर धर्मामृत से हर्ष युक्त हो, धर्म ही जीव को संसार से पार करनेवाला है, क्योंकि धर्म के फलस्वरूप ही मंत्राराधक को मंत्रसिद्ध हो सकता है, इसीलिये आचार्य ने यहाँ पर, मंत्राराधक धर्मात्मा, सुन्दर गुणों से परिपूर्ण बताया है। वही पद्मावती देवी का आराधक हो सकता है ॥९॥

**शुचिः प्रसन्नो गुरुदेवभक्तो दृढव्रतः सत्यदयासमेतः।**
**दक्षः पटुर्बीज पदावधारी मन्त्री भवेदीदृश एव लोके ॥१०॥**

**[संस्कृत टीका]--'शुचिः' बाह्या भ्यन्तर शुचिः । 'प्रसन्नः' सौम्यचित्तः । 'गुरुदेवभक्तः' गुरुदेवेषु भक्तः । 'दृढव्रतः' गृहीतव्रतेष्वतिदृढः । 'सत्यदयासमेतः' अननृत-वाक्यदयासमेतः । 'दक्षः' अतिचतुरः । 'पटुः' मेधावी । 'बीजपदावधारी' बीजाक्षर-पदावधारणं विद्यते यस्यासौ बीजपदावधारी । 'ईदृशः' एवंविध एव पुरुषः । 'लोके' लोकमध्ये । 'मन्त्री' मन्त्रवादी 'भवेत्' स्यात् ।।१०।।**

[हिन्दी टीका]–जो विशिष्ट गुणों से बाह्य और अंतरंग को पवित्र रखनेवाला हो, प्रसन्नचित का धारक हो, देव, गुरु का परम भक्त हो, लिये हुये व्रतों को दृढ़ता से पालन करनेवाला हो, सत्य का ही आश्रय लेनेवाला हो अर्थात् सत्य बोलने वाला हो, जिसकी अन्तरात्मा दया से भिगी हो, जो अत्यन्त बुद्धिमान हो, चतुराई से चतुर हो, मंत्र के बीजाक्षरों को जाननेवाला हो, ऐसा भव्य धर्मात्मा ही लोक में मंत्र साधक (मंत्री) हो सकता है ।।१०।।

**एते गुणा यस्य न सन्ति पुंसः क्वचित् कदाचिन्न भवेत् स मन्त्री ।**
**करोति चेद्दर्पवशात् स जाप्यं प्राप्नोत्यनर्थं फणिशेखरायाः ।।११।।**

**[ संस्कृत टीका ]--'एते गुणा यस्य न सन्ति पुंसः' यस्य पुरुषस्य एते गुणा न सन्ति न विद्यन्ते । 'क्वचित्' यत्र क्वापि प्रदेशे । 'कदाचित्' कस्मिश्चित् काले । 'सः' एवं विशिष्टः पुमान् । 'मंत्री' मन्त्रवादी । 'न भवेत्' न स्यात् । 'सः' पुरुषः । 'दर्पवशात्' उद्धतवृत्या । 'जाप्यं' मन्त्रजाप्यं । 'करोति चेत्' यदि करोति । 'प्राप्नोत्यनर्थं फणिशेखरायाः' पद्मावती देव्याः सकाशाद् अनर्थं प्राप्नोति आपद्यते ।।११।।**

[हिन्दी टीका]–उपरोक्त गुणों से युक्त अगर कोई व्यक्ति नहीं है, तो वह कभी भी मंत्रसाधक नहीं हो सकता है । यदि अहंकार में चूर होकर मंत्रसाधन करने लगे तो देवी पद्मावती के द्वारा हानि को प्राप्त होता है ।

जो ऊपर गुण कहे हैं, उन गुणों से सहित ही मंत्रसाधक हो सकता है, अगर उपरोक्त गुण नहीं हैं, तो कभी भी कोई भी मंत्र की साधना नहीं करनी चाहिये । अगर गुण रहित व्यक्ति अहंकार में आकर मंत्रसाधन करने लगे तो नियम से उसको मंत्र सिद्ध नहीं होगा और उल्टा नुकसान ही होगा, देवी उसका नुकसान करा देगी, मंत्र साधक सावधान रहें ।।११।।

**इत्युभयभाषाकविशेखर श्री मल्लिषेण सूरि विरचिते भैरव पद्मावतीकल्पे मन्त्रिलक्षणाधिकारः प्रथमः ।**

**'इति' एवं 'श्रीमल्लिषेण सूरि विरचिते' श्रिया उपलक्षितो मल्लिषेणः श्रीमल्लिषेणः स चासौ सूरिश्च श्रीमल्लिषेण सूरिः तेन विरचितः कथितः तस्मिन् श्रीमल्लिषेण सूरि विरचिते। क्व ? भैरव पद्मावती कल्पे भैरवपद्मावतीदेव्याः मन्त्रिलक्षणाधिकारः प्रथमः ।।१।।**

इसप्रकार उभय भाषा कवि शेखर श्रीमल्लिषेणाचार्य विरचित भैरव पद्मावती कल्प के मन्त्रि लक्षणाधिकार में हिन्दी भाषा की विजया टीका का प्रथम अध्याय पूर्ण हुआ।

---



# द्वितीयः सकलीकरण परिच्छेदः

**स्नात्वा पूर्वं मन्त्री प्रक्षालित रक्तवस्त्र परिधानः ।**
**सम्मार्जित प्रदेशे स्थित्वा सकली क्रियां कुर्यात् ।।१।।**

**[संस्कृत टीका]--'स्नात्वा' स्नानं कृत्वा । 'पूर्वं' प्राक् । 'मन्त्री' मन्त्रवादी । 'प्रक्षालित रक्तवस्त्र परिधानः' धौत लोहित वस्त्र परिधानः । 'सम्मार्जित प्रदेशे' गोमयलिप्त प्रदेशे । 'स्थित्वा' उषित्वा । 'सकली क्रियां' आत्मरक्षा विधानं कुर्यात् ।।१।।**

[हिन्दी टीका]–मंत्र साधक को प्रथम स्नानकर स्वच्छ धुले हुये लाल वस्त्रों को पहनकर, गोबर से लिपी हुई भूमि पर बैठकर सकलीकरणरूप आत्मरक्षा करनी चाहिये; क्योंकि बहिरंग शुद्धि भी मंत्र साधन में कारण है, अगर बरिरंग शुद्धि नहीं है, तो साधक को कभी भी सिद्धि नहीं मिल सकती है । इसीलिये आचार्य ने यहाँ पर, शरीर शुद्धि, वस्त्र शुद्धि और भूमि शुद्धि का प्रतिपादन किया है ।।१।।

**ह्रां वामकराङ्गुष्ठे तर्जन्यां ह्रीं च मध्यमायां ह्रूं ।**
**ह्रौं पुनरनामिकायां कनिष्ठिकायां च ह्रः सुस्यात्[1] ।।२।।**

**[संस्कृत टीका]—ह्रां वामकराङ्गुष्ठे' वामकराङ्गुष्ठाग्रे ह्रामिति बीजं विन्यसेत् । 'तर्जन्यां ह्रीं' तर्जन्यङ्गुल्यग्रे ह्रीमिति बीजम् । 'मध्यमायां ह्रूं' मध्यमाङ्गुल्यग्रे ह्रूमिति बीजम् । 'ह्रौं पुनरनामिकायाम्' पुनः पश्चाद् अनामिकाङ्गुल्यग्रे ह्रौमिति बीजम् । 'कनिष्ठिक यां च ह्रः' कनिष्टिकाङ्गुल्यग्रे ह्रः इति बोजम्, चः समुच्चये । एवं यथानुक्रमेण पञ्चशून्य बीज स्थापना स्यात् भवेत् ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अङ्गुल्यग्रेषु न्यासाक्षराणि ।।२।।**

[हिन्दी टीका]–बांये हाथ के अंगूठे के अग्रभाग में 'ह्रां', तर्जनी अर्थात् अंगूठे के पासवाली अंगुली के अग्रभाग में 'ह्रीं' मध्यमा यानी तर्जनी के पास वाली अंगुली के अग्रभाग में 'ह्रूं', अनामिका अर्थात् उसके मध्यमा के पास वाली अंगुली के अग्रभाग में 'ह्रौं' और कनिष्ठिका यानी सबसे अन्तिम छोटी वाली अंगुली के अग्र भाग में 'ह्रः' इस प्रकार पांच शून्य अक्षर बीजों की स्थापना करें ।।२।।

---

१- 'कारः' इति ख पाठ ।

पञ्च नमस्कार पदैः प्रत्येकं प्रणवपूर्व होमान्त्यैः ।
पूर्वोक्त पञ्च शून्यैः परमेष्ठिपदाग्र विन्यस्तैः ।।३।।
शीर्षं वदनं हृदयं नाभि पादौ च रक्ष रक्षेति ।
कुर्यादितैर्मन्त्री प्रतिदिवसं स्वाङ्ग विन्यासम् ।।४।। कुलकम् ।।

[ संस्कृत टीका ]–'पञ्चनमस्कार पदैः' अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायसर्व साधूनां नमस्कारपूर्वं पञ्चापदैः कथम्भूतैः ? 'प्रत्येकं प्रणवपूर्वहोमान्त्यैः' पृथक्-पृथक् उँकार पूर्वस्वाहा शब्दान्तैः । कथम्भूतैः ? 'परमेष्ठिपदाग्रविन्यस्तैः' पञ्चपरमेष्ठिनां पदाग्रे यथाक्रमेण विशेषेण न्यस्तैः [ कः 'पूर्वोक्त पञ्चशून्यैः' पूर्वोक्तैः ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः इति रूपैः पञ्चभिः शून्यैः हकारैः ] ।।३।।

'शीर्षं' मस्तकम् । 'वदनं' आस्यम् । 'हृदयं' हृत्स्थानम् । 'नाभि' नाभि-स्थानम् । 'पादौ' चरणद्वयम् । 'चः' समुच्चये । 'रक्ष रक्ष इति' पदद्वयं । अनेन प्रकारेण 'एतैः' कथित मन्त्रैः । 'मन्त्री' मन्त्रवादी । 'प्रतिदिवसं' दिनं दिनं प्रति । 'स्वाङ्ग विन्यासं' स्वकीयाङ्गन्यासम् । 'कुर्यात्' करोतु ।।४।।

[हिन्दी टीका]–पंच नमस्कार मंत्र पदों के आदि में ॐ और अंत में स्वाहा सहित पहले कहे हुये पंच शून्याक्षर बीजों को प्रत्येक पद के साथ लगाकर क्रम से शिर, मुख, हृदय, नाभि और पैरों से वाचक पदों को लगाकर 'रक्ष-रक्ष' कहता हुआ अपने अंगों का नित्य न्यास करें ।

ॐ णमो अरिहंताणं ह्रां पद्मावती देवी मम शीर्ष रक्ष-२ स्वाहा ।
ॐ णमो सिद्धाणं ह्रीं ,, ,, ,, वदनं रक्ष-२ स्वाहा ।
ॐ णमो आइरियाणं ह्रूं ,, ,, ,, हृदयं रक्ष-२ स्वाहा ।
ॐ णमो उवज्झायाणं ह्रौं ,, ,, ,, नाभि रक्ष-२ स्वाहा ।
ॐ णमो लोए सव्वसाहूणं ह्रः ,, ,, ,, पादौ रक्ष-२ स्वाहा ।

इस प्रकार शून्य अक्षरों सहित नमस्कार मंत्रों से अपने अंगों का न्यास करने से मंत्री के अंगो की रक्षा होती है । मंत्री के अंगों को कोई भी उपद्रवकर्त्ता क्षति पहुँचा नहीं सकता है । इस प्रकार भी अंगन्यास कर सकते हैं ।

यहां पूर्ण अंगन्यास का क्रम देते हैं :—

ॐ णमो अरिहंताणं ह्रां मम हृदयं रक्ष-२ स्वाहा।
ॐ णमो सिद्धाणं ह्रीं मम मुखं रक्ष-२ स्वाहा।
ॐ णमो आइरियाणं ह्रूं मम दक्षिणांगं रक्ष-२ स्वाहा।
ॐ णमो उवज्झायाणं ह्रौं मम पृष्ठाङ्गं रक्ष-२ स्वाहा।
ॐ णमो लोए सव्वसाहूणं ह्रः मम वामांगं रक्ष-२ स्वाहा।
ॐ णमो अरिहंताणं ह्रां मम ललाट भागं ,, ,, ।
,, ,, सिद्धाणं ह्रीं मम उद्ध्व भागं ,, ,, ।
,, ,, आयरियाणं ह्रूं मम शिरोदक्षिण भागं ,, ,, ।
,, ,, उवज्झायाणं ह्रौ मम शिरोऽहर भागं ,, ,, ।
,, ,, लोए सव्वसाहूणं ह्रः मम शिरोवाम भागं ,, ,, ।
,, ,, अरिहंताणं ह्रां मम दक्षिण कुक्षं ,, ,, ।
,, ,, सिद्धाणं ह्रीं मम वामकुक्षं ,, ,, ।
,, ,, आयरियाणं ह्रूं मम नाभिप्रदेशं ,, ,, ।
,, ,, उवज्झायाणं ह्रौं मम दक्षिण पार्श्वं ,, ,, ।
,, ,, लोए सव्वसाहूणं मम वामपार्श्वं ,, ,, ।

ऊपर लिखे मंत्रों को क्रमशः हाथ जोडकर मंत्र बोलते जाय और जिस-जिस अंग का नाम आया है, उस-उस अंग का स्पर्श करते जाय। (इति अंगन्यास)

————

द्वि चतुः षष्ठ चतुर्दश कलाभिरन्त्यस्वरेण बिन्दुयुतैः[1] ।
कूटैर्दिग्विन्यस्तैर्दिशासु दिग्बन्धनं कुर्यात् ॥५॥

[संस्कृत टीका]—'द्वि चतुः षष्ठ चतुर्दश कलाभिः' द्विकलः—आकारः, चतुःकलः—ईकारः, षष्ठकलः—ऊकारः, चतुर्दशकलः—औकारः, एभिः द्विचतुः षष्ठ चतुर्दश कलादिभिः स्वरैः। कथम्भूतैः? 'अन्त्यस्वरेण बिन्दुयुतैः' अन्त्यस्वरः—अंकारः तेन अन्त्यस्वरेण बिन्दुः—अनुस्वारः तेन युतैः। कैः? कूटैः—क्षकारैः। कथम्भूतैः? 'दिग्विन्यस्तैः' दिशि न्यस्तैः। कासु? दिशासु। 'दिग्बन्धनं कुर्यात्' दिशां बन्धनं कुर्यात्। उद्धारः—क्षां क्षीं क्षूं क्षौं क्षः ॥५॥

---

१. 'युतः' इति ख पाठः।

[हिन्दी टीका]—अंगन्यास करने के बाद ॐ, आं, ईं, ऊँ, औं, अः इन स्वरों सहित 'क्षकार' से दिशाबन्धन करे क्षाँ क्षीं क्षूं क्षौं क्षः ।

यहाँ दिशा बन्धक क्रम अन्य ग्रंथातरसे ।

बायें हाथ की तर्जनी पर केशरादि से 'असिआउसा' लिखकर तर्जनी को प्रसार कर नीचे लिखे मंत्रों को बोलते हुए, प्रत्येक दिशा में अंगुली को क्रमशः दिखावें ।

दिशाबन्धन मंत्र :—ॐ क्षां हां पूर्वां ।
ॐ क्षीं हीं अग्नौ ।
ॐ क्षूं हूं दक्षिरण ।
ॐ क्षें हें नैऋत्ये ।
ॐ क्षैं हैं पश्चिमे ।
ॐ क्षों हों वायव्ये ।
ॐ क्षौं हौं उत्तरे ।
ॐ क्षं हं ईशाने ।
ॐ क्षः हः भूतले ।
ॐ क्षीं हीं उद्ध्वें ।

ॐ नमोऽर्हते भगवते श्रीमते समस्त दिग्बंधनं करोमि स्वाहा ।

इस प्रकार सब दिशाओं में अंगुली घूमावे । फिर सफेद सरसों को लेकर नींचे लिखे मंत्रों को बोलता जाय और सरसों को सब दिशाओं में फेंक देवे । ताली बजावे, चुटकी बजावे ।

ॐ नमोऽर्हते सर्व रक्ष-२ हूं फट् स्वाहा ।

**हेममय प्राकारं चतुरस्त्रं चिन्तयेत् समुत्तुङ्गम् ।**
**विंशति हस्तं मन्त्री सर्व स्वर संयुतैः शून्यैः ।।६।।**

**[संस्कृत टीका]—'हेममयं' स्वर्णमयम्' । कम् ? 'प्राकारं' दुर्गम् । कथम्भूतम् ? 'चतुरस्त्रम्' चतुः कोणम् । पुनः कथम्भूतम् ? 'समुत्तुङ्गम्' सम्यग् उन्नतम् । पुनः किंविशिष्टम् ? 'विंशतिहस्तं' विंशति हस्त प्रमाणम् । 'सर्वस्वरसंयुतैः शून्यैः' हकारैः । 'मन्त्री' मन्त्रवादी । 'चिन्तयेत्' एवं गुण विशिष्टं प्राकारं ध्यायेत्-ध्यानं कुर्यात् ।।६।।**

[हिन्दी टीका]—उसके बाद सर्व स्वरों से सहित अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, लृ, लॄ, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः। ह कार को सहित करे, जैसे ह, हा, हि, ही, हु, हू, हृ हॄ, ह्लृ, ह्लॄ, हे, है, हो, हौ, हं, हः इन बीजों से सहित स्वर्णमय ऊँचा बीस हाथ प्रमाण चौकोर प्राकार का ध्यान करे।

**सवस्वर सम्पूर्णः कूटैरपि खातिका कृति ध्यायेत्।**
**निर्मल जल परिपूर्णामति भीषण जलचराकीर्णाम् ।।७।।**

**[संस्कृत टीका]–'सर्वस्वर सम्पूर्णः'। कैः? 'कूटैः' क्षकारैः। 'अपि' निश्चये। 'खातिका कृतिं' परिखाकारम्। 'ध्यायेत्' ध्यानं कुर्यात्। कथम्भूताम्? 'निर्मलजल परिपूर्णाम्'। पुनः कथम्भूताम्? 'अतिभीषणजल चराकीर्णाम्' अति भयानक मत्स्यमकरनक्रकच्छपादिजलचरपरिपूर्णाम् ।।७।।**

[हिन्दी टीका]–उसके बाद मंत्रवादी आचार्य के कथनानुसार 'अ' से लेकर संपूर्ण स्वरों से सहित कुटाक्षर 'क्ष' को। क्ष् अ क्ष, क्ष् आ क्षा, क्ष् इ क्षि, क्ष् ई क्षी, क्ष् उ क्षु, क्ष् ऊ क्षू, क्ष् ऋ क्षृ, क्ष् ॠ क्षॄ, क्षृ लृ क्ष्लृ, क्ष् लृ क्ष्लॄ, क्ष् ए क्षे, क्ष् ऐ क्षै, क्ष् ओ क्षो, क्ष्, अं क्षं, क्ष् अः क्षः यानी क्ष क्षा क्षि क्षी क्षु क्षू क्षृ क्षॄ क्ष्लृ क्ष्लॄ क्षे क्षै क्षो क्षौ क्षं क्षः को मिलाकर निर्मलजल से परिपूर्ण अत्यन्त भयानक जलचर प्राणियों से सहित एक खाई का चिन्तवन करें ।।७।।

**ज्वलदोङ्कारररकार ज्वालादग्धं स्वमग्निपुर संस्थम्।**
**ध्यात्वाऽमृत मन्त्रेण स्नानं पश्चात् करोत्वमुना ।।८।।**

**[संस्कृत टीका]–'ज्वलदोङ्कारररकार' ज्वाज्वल्यमान उँकारः, रकाराक्षराणि, तेषां ज्वालानिर्दग्धः तं ज्वलदोङ्कारररकार-ज्वालादग्धम्। कम्? 'स्वम्' आत्मानम्। कथम्भूतम्? 'अग्निपुर संस्थम्' अग्निमण्डल मध्यस्थम्। 'ध्यात्वा' ध्यानं कृत्वा। 'पश्चात्' ध्यानानन्तरम्। 'अमुना' अनेन। 'अमृत मन्त्रेण' वक्ष्यमाणमन्त्रेण। 'स्नानम्' मन्त्रस्नानम्। 'करोतु' कुर्यात् ।।८।।**

**नं० (१) मन्त्र :–उँ अमृते[1] ! अमृतोद्भवे ! अमृतवर्षिणि ! अमृतं[2] स्रावय स्रावय सं सं क्लीं स्नान मंत्र ह्लूँ ह्लूँ ह्लां ह्लां ह्लीँ ह्लीँ द्रावय ह्लौं स्वाहा ।। अमृत मन्त्रोऽयम् ।।**

---

१. "ज्लूँ ब्लूँ" इति ख पाठः।
२. ज्वी क्ष्वीहं सः इति ख पाठः।

[हिन्दी टीका]–उसके बाद अपने को अग्निमंडल में बैठे हुए 'ॐ' कार और तीव्र ज्वालाओं से जलता हुआ र कार से अपने को जलता हुआ ध्यान करके, अमृत मंत्र से स्नान करे। अमृतस्नानमुद्रा को बना कर अपने मस्तक पर मंत्र से सिंचित करे, पंचगुरु मुद्रा से ।।८।।

**नं० (२) अमृत मंत्र :–ॐ अमृते अमृतोद्भवे अमृत वर्षिणि अमृतं स्त्रावय २ सं १ क्लीं २ ब्लूं २ द्रां २ द्रीं २ द्रावय २ हं झं क्ष्वीं क्ष्वीं हं सः असिआउसा सर्वांगशुद्धि कुरु २ स्वाहा ।**

## अग्निमंडल का आकार




नोट :—१ नंबर का स्नान मंत्र श्वेताम्बर श्री मणिलाल सारा भाई नवाब के यहां से छपा हुआ पद्मावती उपासना ग्रन्थसे लिखा है।

**निजोत्तमाङ्गामर भूधराग्रे संस्नापितः पार्श्वजिनेन्द्र चन्द्रः ।**
**क्षीराब्धि दुग्धेन सुरेन्द्रवृन्दैः स्वं चिन्तयेत् तज्जलशुद्ध[1] गात्रम् ।।६।।**

**[संस्कृत टीका]–'निजोत्तमाङ्गामर भूधराग्रे' स्वकीयोत्तमाङ्गमेव ग्रमर भूधरः मेरुः तस्याग्रं शिखरं तस्मिन् निजोत्तमाङ्गामर भूधराग्रे । 'संस्नापितः' सम्यक् स्नापितः । कः ? 'जिनेन्द्रचन्द्रः पार्श्वः' । केन ? 'क्षीराब्धिदुग्धेन' क्षीरसमुद्रदुग्धेन । कैः ? 'सुरेन्द्र वृन्दैः' देवेन्द्रवृन्दैः । 'स्वं चिन्तयेत्' ग्रात्मानं ध्यायेत् । 'तज्जलशुद्धगात्रम्' तत्स्नानोदकेन शुद्धं शरीरं यथा भवति ।।६।।**

[हिन्दी टीका]–उसके बाद मंत्रवादी स्वयं के मस्तकरूपी सुमेरुपर्वत के अग्रभाग में इन्द्रों के समुदाय से सहित क्षीर समुद्र के दूध रूप जल से स्नान कराये गये ऐसे श्री पार्श्वनाथ जिनेश्वर के स्नान जल से अपने को शुद्ध शरीर वाला चिन्तवन करे ।

भावार्थ–पश्चात मंत्रवादी अपने मस्तक को सुमेरू पर्वत है और उस पर्वत पर पाण्डुकशिला है, चतुर्निकाय देवों के अधिपति इन्द्रों से क्षीरसागर का जल लाकर अभिषेक किया गया है, उस अभिषेक जल (गन्धोदक) से अपने को शुद्ध शरीरवाला कल्पना करें ।।६।।

**भूतग्रह[2] शाकिन्यो ध्यानेनानेन नोपसर्पन्ति ।**
**अपहरति पूर्वसञ्चितमपि दुरितं त्वरितमेवेह ।।१०।।**

**[संस्कृत टीका]–'भूतग्रहशाकिन्यः' भूतानि च ग्रहाश्च शाकिन्यश्च भूतग्रहशाकिन्यः । 'ध्यानेनानेन' ग्रनेन कथितध्यानेन । 'नोपसर्पन्ति' उपसर्पणं कर्तुं न शक्नुवन्ति । 'पुर्वसञ्चितमपि' प्राग्जन्मोपार्जितमपि । किं तत् ? 'दुरितम्' दुःकर्म । 'त्वरितमेव' शीघ्रमेव । 'अपहरति' नाशयति ।।१०।।**

[हिन्दी टीका]–इस प्रकार उपरोक्त ध्यान करने से भूत, ग्रह, शाकिन्यादि कभी भी उपसर्ग नहीं कर सकते हैं और पहले किये हुये दुष्कर्मरूपी पाप शीघ्र ही नष्ट होते हैं । अर्थात् इस प्रकार के चिन्तवन से और ध्यान से ग्रह, भूत, प्रेत, शाकिनी डाकीनी आदि का उपसर्ग नहीं हो सकता और सर्व पाप 'तत्क्षरण' नष्ट हो जाते हैं।।१०।।

---

१. 'धौतः' इति ख पाठः ।
२. "उरग" इति ख पाठः ।

पर्यङ्कासनसंस्थः समीपतरवर्ति पूजन द्रव्यः।
दिग्वनितानां तिलकं स्वस्य च कुर्यात् सुचन्दनतः ॥११॥

[संस्कृत टीका]–'पर्यङ्कासनसंस्थः' पल्यङ्कासने संस्थः। 'समीपतरवर्ति-पूजन द्रव्यः' स्वपार्श्वस्थापिताष्टविधपूजोपकरणद्रव्यः। 'दिग्वनितानां तिलकं' पूर्वाद्यष्ट-दिग्वधूनां तिलकं विशेषकम्। 'स्वस्य च' आत्मनश्चापि। 'सुचन्दनतः' शोभनेन चन्दनेन तिलकं 'कुर्यात्' करोतु ॥११॥

[हिन्दी टीका]–मंत्रवादी पर्यङ्कासन पर बैठकर, पास में पूजन के लिये आठों ही द्रव्यों का सामान रखकर, दिशारूपी अष्ट वधुओं को और अपने को सुगन्धित चन्दन से तिलक लगाकर, सुसज्जित करें। अर्थात् अपने को और दिग्वधुओं को चन्दन द्रव्य से तिलक करें और पूजन के लिये अष्ट द्रव्य पास में रखें ॥११॥

पन्नगाधिपशेखरां विपुलारुणाम्बुज विष्टरां।
कुर्कुटोरगवाहनामरुणप्रभां कमलाननाम्।
त्र्यम्बकां वरदाङ्कुशायतपाशदिव्य फलाङ्कितां।
चिन्तयेत् कमलावतीं जपतां सतां फलदायिनीम् ॥१२॥

[संस्कृत टीका]–'पन्नगाधिपशेखरां' पन्नगानां अधिपः पन्नगाधिपः धरणेन्द्रः शेखरे मुकुटाग्रे विद्यते यस्याः सा पन्नगाधिपशेखरा, ताम्। किं विशिष्टाम्? 'विपुला-रुणाम्बुजविष्टराम्' विपुलं-विस्तीर्णं अरुणाम्बुजमेव विष्टरं आसनं यस्याः सा विपुला-रुणाम्बुजविष्टरा ताम्। पुनः किं विशिष्टाम्? 'कुर्कुटोरगवाहनाम्' कुर्कुट सर्पवाहनाम्। पुनः किं विशिष्टाम्? 'अरुण प्रभां' सिन्दूरवत् प्रभा-दीप्तिर्विद्यते यस्याः सा ताम्। पुनः किं विशिष्टाम्? 'कमलाननाम्' कमलवद् आननं मुखं यस्याः सा कमलाननां ताम्। 'त्र्यम्बकाम्' त्रीणि अम्बकानि लोचनानि विद्यन्ते यस्याः सा त्र्यम्बका ताम्। पुनः किं विशिष्टाम्? 'वरदाङ्कुशायतपाशदिव्यफलाङ्किताम्' वरदश्च अङ्कुशश्च आयत पाशश्च दिव्य फलं च वरदाङ्कुशायतपाशदिव्य फलानि तैः अङ्किताः चिह्निताः करा यस्याः सा वरदाङ्कुशायतपाशदिव्यफलाङ्किता ताम्। 'चिन्तयेत्' ध्यानं कुर्यात्। काम्? 'कमलावतीम्' पद्मावतीम्। किंविशिष्टाम्? 'जपतां' जाप्यं कुर्वतां 'सतां' सत्पुरुषाणां 'फलदायिनीं' फलं ददातीति तां फलदायिनीम् ॥१२॥

[हिन्दी टीका]–जिसका मस्तक शेषनागरूप धरणेन्द्र से शोभित है, और जो लाल वर्ण के कमलासन से सहित है, कुर्कुट नाग जिसका वाहन है और उगते हुए

बाल सूर्य के समान जिसका वर्ण है, सिन्दूर वर्ण के समान जिसकी प्रभा है, मुख जिसका कमल के समान है, तीन नेत्रों से सहित है हाथों में जिसके क्रमशः, वरदान, अंकुश, नागपाश और दिव्य फलवाली अंकित है तथा जपने वाले मंत्री को नित्य ही फल को देने वाली महादेवी पद्मावती का ध्यान करे ।।१२।।

**परिज्ञायांशकं पूर्वं साध्यसाधकयोरपि ।**
**मंत्रं निवेदयेत् प्राज्ञो व्यर्थं तत्फलमन्यथा ।।१३।।**

**[संस्कृत टीका]–'परिज्ञाय' सम्यग् ज्ञात्वा । किम् ? 'अंशकं' मात्रांशकम् । 'पूर्वं' प्राक् । कयोः ? 'साध्यसाधकयोः' साध्यः-मन्त्रः, साधकः मन्त्री तयोः साध्यसाधकयोः । 'अपि' निश्चयेन । 'मन्त्रं निवेदयेत्' मन्त्रोपदेशं कुर्यात् । 'प्राज्ञो' श्रीमान् । 'अन्यथा' अंशकज्ञानाभावे । 'तत्फलं' तस्य मन्त्रस्य फलम् । 'व्यर्थं' निरर्थकं भवेत् ।।१३।।**

[हिन्दी टीका]–मंत्रवादी सत्पुरुष को मंत्र और मंत्री के अंशों को जानकर अर्थात् साध्य और साधक के अंशों को जानकर मंत्र का दान करें, अथवा स्वयं प्रयोग में लावें । कारण कि अंश और अंशी के ज्ञान के शिवाय जपनेवाले मंत्र का फल निरर्थक होता है । यहाँ साध्य माने मंत्र और साधक माने जप करनेवाला (मंत्रसिद्ध करने वाला) है ।।१३।।

——०——

## साध्य और साधक के अंशगणने की क्रिया

**साध्यसाधकयोर्नामानुस्वारव्यञ्जनस्वरम् ।**
**पृथक् कृत्वा क्रमात् स्थाप्यमूर्ध्वाधः प्रविभागतः ।।१४।।**

**[संस्कृत टीका]–'साध्यसाधकयोर्नाम' साध्यो मन्त्रः साधको मन्त्री तयोर्नाम । 'अनुस्वार' 'व्यंञ्जनं' ककारादि वर्णान् 'स्वरं' अकारादि स्वरान् । 'पृथक् कृत्वा' पृथग् विश्लेष्य। 'क्रमात् स्थाप्यम्' साध्यसाधक परिपाट्या संस्थाप्यम् । कथम् ? 'ऊर्ध्वाधः प्रविभागतः' साध्यनाम ऊर्ध्वतः साधकनाम अधः कृत्वा अनेन प्रविभागक्रमेण स्थापयेत् ।।१४।।**

[हिन्दी टीका]–मंत्रसाधन करने वाले के नामाक्षर और मंत्र के नामाक्षरों को पृथक्-पृथक् स्थापन करें । यानी नाम और मंत्र अक्षरों के अनुस्वार, व्यंजन और स्वरों को अलग-अलग करके ऊपर मंत्र के और नीचे मंत्री के नामाक्षरों को क्रम से रखें ।।१४।।

साध्यनामाक्षरं गण्यं साधकाह्वयवर्णतः ।
नपुंसकं परित्यज्य कुर्यात् तद् वेदभाजितम् ।।१५।।

[संस्कृत टीका]–'साध्यनामाक्षरं' साध्यनाम वर्णान् । 'साधकाह्वयवर्णतः' साधक नामाक्षरेभ्यः । 'गण्यं' गणयेत् । किं कृत्वा ? 'नपुंसकं परित्यज्य' ऋ ॠ ऌ ॡ इति नपुंसकानि परित्यज्य । 'तद् वेद भाजितं' तत्-साध्यसाधकयोरनुस्वार व्यञ्जन-गण्यमानराशि 'वेद भाजितं' चतुर्भाजितं कुर्यात् ।।१५।।

[हिन्दी टीका]–मंत्रवादी के नामाक्षरों से मंत्र के नाम के अक्षरों को नपुँसक अक्षरों को ऋ ॠ ऌ ॡ छोड़कर गणना करें, जो संख्या आवे उसको जोड़कर चार का भाग दें। उदाहरणार्थ :—

जैसे–"णमो सिद्धाणं" यह मंत्र है, इसमें से अक्षर, स्वर, व्यंजन, अनुस्वार आदि को अलग-अलग करें।

मंत्राक्षरों को अलग-अलग रखने का क्रम :—

ण् + अ + म् + ओ + स् + इ + द् + ध् + आ + ण् + अ + अनुस्वार

इसमें–व्यंजन संख्या = ६
स्वर संख्या = ५
अनुस्वार संख्या = १
अक्षर संख्या = ५

अब मंत्री के नामाक्षर में से स्वर, व्यंजन, अक्षर, अनुस्वार को अलग-अलग करते हैं।

नाम–देवदत्त

द् + ए + व् + अ + द् + अ + त् + त् + अ =

इसमें– व्यंजन संख्या = ५
स्वर संख्या = ४
अक्षर संख्या = ४

मंत्राक्षर संख्या = ५
मंत्री के नामाक्षर संख्या = ४ इन दोनों को जोड़ें

———

फिर ९ संख्या में चार का भाग दें— ४) ९ (२
८
———
१ शेष (आय/संख्या)

एक शेष रहने पर सिद्ध समझे, आदि आगे समझाते हैं।

**आयो भागोद्धरितं तं चाद्यं स्थापयेत् क्रमाद् धीमान् ।**
**एक द्वित्रिचतुर्वर्णान् सिद्धं साध्यं सुसिद्धमरिः ॥१६॥**

[संस्कृत टीका]–'आयो भागोद्धरितं' प्रकृतसाध्यसाधकराशौ चतुर्भिर्भागे हृते यद् उद्धरितं स आयः। 'तं च' उद्धरितं आयं च। 'आद्यं स्थापयेत्' विश्लेषित साध्यमात्रानुस्वार व्यञ्जनपङ्क्तौ आदौ स्थापयेत्। कथम् ? 'क्रमात्' पङ्क्तौ यथानुक्रमेण। कः ? धीमान्। 'एक द्वित्रिचतुर्वर्णान् सिद्धं साध्यं सुसिद्धं अरिः' एक उद्धरिते सिद्धम्, द्विरुद्धरिते साध्यम्, त्रिरुद्धरिते सुसिद्धम्, चतुरुद्धरिते शत्रुः इत्येवं ज्ञातव्यम् ॥१६॥

[हिन्दी टीका]–भाग करने के बाद जो शेष रहे उसको आय कहते हैं। उस आय को बुद्धिमान मंत्री एक, दो, तीन, चार को अनुक्रम से रखे, एक संख्या रहे तो वह सिद्ध २ रहे तो साध्य, तीन रहे तो सुसिद्ध और चार रहे तो शत्रु जानना चाहिये ॥१६॥

**सिद्धसुसिद्धं ग्राह्यं साध्यं शत्रुं च वर्जयेद् धीमान्[१] ।**
**सिद्धसुसिद्धे फलदे[२] विफलं साध्ये रिपौ[३] वाऽऽये ॥१७॥**

[संस्कृत टीका]–'सिद्धसुसिद्धं ग्राह्यं' चतुरायमध्ये सिद्धसुसिद्धं इत्यायद्वयं ग्राह्यम्। 'साध्यं शत्रुं च वर्जयेत्' तदायमध्ये साध्यं शत्रुं च इत्यायद्वयं वर्जयेत्। कः ? 'धीमान्' बुद्धिमान्। 'सिद्धसुसिद्धं फलदे' सिद्धसुसिद्धं इत्यायद्वते सफले मन्त्रस्य फलं भवति। 'विफलं साध्ये रिपौ वाऽऽये' साध्ये रिपौ वा आयद्वये मन्त्रं विफलं स्यात् ॥१७॥

[हिन्दी टीका]–इस प्रकार उपरोक्त आय में मंत्रवादी सिद्ध और सुसिद्ध मंत्र को ग्रहण करे, यानी जाप्य योग्यमंत्र है ऐसा समझे। इस प्रकार का जप फलदायक होता है। साध्य और शत्रु मंत्र का त्याग करें, क्योंकि इन मंत्रों के जपने से फल मिल

---

१. प्राज्ञः इति ख पाठः।
२ सफले इति ख पाठः।
३. रिपोरपि इति ख पाठः।

नहीं सकता है। निष्फल होते हैं और हानि पहुँचाने वाले होते हैं। इसलिये मंत्रवादी साध्य और शत्रु मंत्रों को कभी भी जापने के लिये प्रयत्न न करें ।।१७।।

**फलदं कतिपय दिवसैः सिद्धं चेत् साध्यमपि दिनैर्बहुभिः ।**
**झटिति फलदं सुसिद्धं प्राणार्थ विनाशनः शत्रुः ।।१८।।**

**[संस्कृत टीका]–'सिद्धं चेत्' सिद्धं मन्त्रं चेत् । 'कतिपय दिवसैः' कियद्भिर्वासरैः । 'फलदं' फलदायकं भवति । 'साध्यमपि दिनैर्बहुभिः' अपि पश्चात् साध्यं मन्त्रं बहुभिर्दिनैः फलदं भवति । 'झटिति फलदं सुसिद्धं' सुसिद्धं मन्त्रं झटिति शीघ्रं फलदायकं भवति । 'प्राणार्थविनाशनः शत्रुः' शत्रुर्मन्त्रं प्राणार्थविनाशकरो भवति ।।१८।।**

[हिन्दी टीका]–अब यहाँ पर मल्लिषेणाचार्य कौनसा मंत्र कितने दिनों में और कब फल देता है सो कहते हैं। साध्य मंत्र कई दिनों के बाद फलदायक होते हैं। सुसिद्ध मंत्र शीघ्र ही फलदायक होते हैं। और शत्रुमंत्र के जप करने से प्राणों का विनाश होता है और प्रयोजन का भी नाश होता है ।।१८।।

**आदावन्ते शत्रुर्यदि भवति तदा परित्यजेन्मन्त्रम् ।**
**स्थानत्रितये शत्रुर्मृत्युः स्यात् कार्यहानिर्वा ।।१९।।**

**[संस्कृत टीका]—'आदावन्ते शत्रुर्यदि भवति' मन्त्रस्यादौ मन्त्रान्ते यदि शत्रुर्भवति 'तदा परित्यजेन्मन्त्रम्' मन्त्रं परिवर्जयेत् । 'स्थानत्रितये शत्रुर्मृत्युः स्यात्' आदिमध्यावसाने यदि शत्रुर्भवति मन्त्रस्य तदा मृत्युर्भवति 'कार्यहानिर्वा' कार्यनाशो वा भवति ।।१९।।**

[हिन्दी टीका]–मंत्रवादी को मंत्र के आदि में और अंत में शत्रु हो तो मंत्र का त्याग करना चाहिये। तीनों स्थानों में आदि, मध्य और अंत में शत्रु हो तो, वह मंत्र मंत्रवादी के शरीर को नष्ट करता है (प्राण हर लेता है) अथवा उसके कार्य का नाश करता है ।।१९।।

**शत्रूर्भवति यदाऽऽदौ मध्ये सिद्धं तदन्तगं साध्यम् ।**
**कष्टेन भवति महता स्वल्प फलं चेति कथनीयम् ।।२०।।**

**[संस्कृत टीका]–'शत्रुः' इत्यादि । यदा आयगणने प्रथमतः शत्रुर्भवति, मन्त्रस्य मध्ये सिद्धं भवति । 'तदन्तगं साध्यं मन्त्रस्यान्तगं साध्यं चेत् । 'कष्टेन भवति महता' महता अत्यन्त क्लेशेन जायते स्वल्प फलम् । च समुच्चये । 'इति' अनेन प्रकारेण कथनीयम् ।।२०।।**

[हिन्दी टीका]–आय की गणना करते समय यदि मंत्र के आदि में शत्रु हो मध्य में सिद्ध हो और अंत में साध्य हो, तो मंत्रवादी को बहुत कष्ट होता है, फल भी बहुत कम (अल्प) होता है। इस प्रकार वर्णन समझना चाहिये ।।२०।।

**अन्ते यदि भवति रिपुः प्रथमे मध्ये च सिद्धयुगपतनम् ।**
**कार्यं यदादि जातं तन्नश्यति सर्वमेवान्ते ।।२१।।**

**[संस्कृत टीका]–'अन्ते यदि भवति रिपुः' मन्त्रस्यान्ते यदि शत्रुर्भवति । 'प्रथमे मध्ये च सिद्धयुगपतनम्' मन्त्रादौ मन्त्रमध्ये च सिद्धयुग्मपातो यदि भवति । 'कार्यं यदादिजातं' एवंविध मन्त्रे यत् पूर्वं जातं कार्यं अमितफलं 'तन्नश्यति सर्वमेवान्ते' तत् कार्य जनित फलं सर्वमेवान्ते अवसाने नाशं प्राप्नोति ।।२१।।**

[हिन्दी टीका]–मंत्रवादी के मंत्र के अंत में शत्रु हो और आदि व मध्य में सिद्ध हो तो जो कार्य प्रथम में सिद्ध होगा, वह अन्त में अवश्य नष्ट होगा, ऐसा ऐसा जानना चाहिये ।।२१।।

**सिद्धं सुसिद्धमथवा रिपुणाऽन्तरितं निरीक्ष्यते यत्र ।**
**दुःखापायप्रबलं भवतीति विवर्जयेत् कार्यम् ।।२२।।**

**[संस्कृत टीका]–'अथवा' अन्य प्रकारेण 'सिद्धं' सिद्धपदम् 'सुसिद्धं' सुसिद्धपदं 'रिपुणाऽन्तरितं' शत्रुपदान्तरितं यदि 'निरीक्ष्यते यत्र' यस्मिन् मन्त्रे निरीक्ष्यते दृश्यते तदा 'दुःखापाय प्रबलं' क्लेशानर्थप्रचुरं भवति 'इति' एवं ज्ञात्वा 'विवर्जयेन्मन्त्रं' साधनकार्य परिवर्जयेत् ।।२२।।**

[हिन्दी टीका]–जो मंत्र में सिद्ध, सुसिद्ध के मध्य में शत्रु दिखता हो तो मंत्रवादी ऐसे विघ्नकर्ता मंत्र को शीघ्र ही छोडे। साधन कार्य को छोड़ देवे। जपने योग्य मंत्रों को देखकर ही जपे तब ही पूर्ण सफलता मिल सकती है ।।२२।।

**इत्युभयभाषाकविशेखर श्री मल्लिषेण सूरि विरचिते भैरव पद्मावती कल्पे सकलीकरणं नाम द्वितीयः परिच्छेदः ।।२।।**

इस प्रकार भैरव पद्मावती कल्प की हिन्दी भाषा विजया
टीका में सकली करण, नामक द्वितीय अधिकार समाप्त हुआ।

---

**इसके लिये अकड़म चक्र देखे।**

# अकडम चक्र नं॰ १



# तृतीयो देव्यर्चनाक्रम परिच्छेदः

दीपनसुपल्लव–सम्पुट-रोध-ग्रथना–विदर्भणैः कुर्यात् ।
शान्ति–द्वेष-वशीकृत–बन्ध–स्त्र्याकृष्टि–संस्तम्भम् ॥१॥

[संस्कृत टीका]–'दीपन' दीपनेन शान्तिकं कुर्यात्, 'पल्लव' पल्लवेन विद्वेषणं कुर्यात्, 'सम्पुट' सम्पुटेन वश्यं कुर्यात्, 'रोधन' रोधनेन बन्धं कुर्यात्, 'ग्रथना' ग्रथनया स्त्र्याकृष्टि कुर्यात्, विदर्भणैः 'विदर्भणेन क्रोधादि स्तम्भं कुर्यात् ॥१॥

[हिन्दी टीका]–दीपन कर्म से शांति करे, पल्लव कर्म से विद्वेषण करे, सम्पुट कर्म से वशीकरण करे, रोधन कर्म से मारण करे, ग्रंथन कर्म से स्त्री आकर्षण करे और विदर्भण कर्म से क्रोधादि स्तम्भन करे ॥१॥

अथदीपनादीनां व्याख्या–
आदौ नामनिवेशो दीपनमन्ते च पल्लवो ज्ञेयः ।
तन्मध्यगतं सम्पुटमथादिमध्यान्तगो रोधः ॥२॥
ग्रथनं वर्णान्तरितं द्व्यक्षरमध्यस्थितो विदर्भः स्यात् ।
षट्कर्मकरणमेतज् ज्ञात्वाऽनुष्ठानमाचरेन्मन्त्री ॥३॥

[संस्कृत टीका]–'आदौ नामनिवेशो दीपनम्' मन्त्रस्यादौ यन्नामनिवेशनं तद् दीपनं स्यात् । 'अन्ते च पल्लवो ज्ञेयः' मन्त्रस्यान्ते यन्नामनिवेशनं स पल्लवो 'ज्ञेयः' ज्ञातव्यः । 'तन्मध्यगतं सम्पुटं' तन्मन्त्रमध्ये निवेशितं नाम सम्पुटमिति स्यात् । 'अथादिमध्यान्तगो रोधः' अथ पश्चात् मन्त्रस्यादौ मध्ये अन्ते च यन्नामनिवेशनं स रोधः स्यात् । 'ग्रथनं वर्णान्तरितम्' मन्त्रस्याक्षरमेकं नामाक्षरमेकं एवं वर्णग्रथनं तद् ग्रथनमिति स्यात् । 'द्व्यक्षरमध्ये स्थितो विदर्भः स्यात्' मन्त्रस्याक्षरद्वय प्रति पश्चाद् यन्नामनिवेशः स विदर्भः स्यात् । 'षट्कर्मकरणमेतत्' एतच् शान्त्यादि षट्कर्म क्रिया विधानं 'ज्ञात्वा' बुद्ध्वा अनुष्ठानं मन्त्रवादी आचरेत् ॥२॥३॥

[हिन्दी टीका]–मंत्र के आदि में नाम लिखना 'दीपन' कहलाता है, अंत में नाम लिखने से 'पल्लव' कहलाता है, मध्य में नाम लिखने से 'संपुट' कहलाता है । आदि में, मध्य में और अन्त में साध्य का नाम लिखने से 'रोधन' कहलाता है, मंत्र के एक अक्षर के बाद नाम लिखने से 'ग्रंथन' होता है, मंत्र के दो-दो अक्षरों के बाद नाम लिखने से 'विदर्भ' कहलाता है । इसी को षट्कर्म करते हैं, मंत्रवादी इन षट्कर्मों को जानकर ही अनुष्ठान (मंत्राराधना आदि) प्रारंभ करे ॥२॥३॥

**दिक्कालमुद्रासन पल्लवानां भेदं परिज्ञाय जपेत् स मन्त्री ।**
**न चान्यथा सिध्यति तस्य मन्त्रं कुर्वन् सदा तिष्ठतु जाप्यहोमम् ।।४।।**

[संस्कृत टीका]—**'दिक्काल मुद्रासनपल्लवानां' दिक् च कालश्च मुद्रा च आसनं च पल्लवश्च दिक्कालमुद्रासनपल्लवाः तेषां दिक्कालमुद्रासन पल्लवानां, भेदं विवरणं, 'परिज्ञाय' सम्यग् ज्ञात्वा, स 'मन्त्री' मन्त्रवादी जपेत् 'जापं' कुर्यात् । 'न चान्यथा सिध्यति तस्य मन्त्रम्' अन्यथा दिक्कालादि भेद परिज्ञानाभावे तस्य मन्त्रिणः 'मन्त्रं न सिध्यति' सिद्धि न प्राप्नोति । 'कुर्वन् सदा तिष्ठतु जाप्यहोमं' जाप्यहोमं कुर्वन् सन् सदा तिष्ठतु परं न सिध्यति ।।४।।**

[हिन्दी टीका]—मंत्रवादी दिशा, काल, मुद्रा, आसन और पल्लवों के भेदों को जानकर ही जपादि प्रारंभ करे, अगर इनका ज्ञान प्राप्त नहीं किया तो कितनी भी मंत्राराधना करे और होमादिक क्रिया करे फिर भी मंत्रवादी को मंत्रों की सिद्धि नहीं हो सकती है, इसलिये प्रथम इनका ज्ञान करना परम आवश्यक है ।।४।।

**वश्याकृष्टि स्तम्भननिषेध विद्वेष चलनशान्तिकं पुष्टिम् ।**
**कुर्यात् सोमय मामरहराग्निमरुदब्धिनिर्ऋति दिग्वदनः ।।५।।**

[संस्कृत टीका]—**'वश्याकृष्टिस्तम्भननिषेध विद्वेषचलन शान्तिकं पुष्टिम्' एतानि कर्माणि । 'सोमयमामरहराग्नि मरुदब्धिनिर्ऋतिदिग्वदनः' । 'सोम' उत्तराभि मुखेन वश्यकर्म । 'यम' दक्षिणाभिमुखेन 'आकृष्टि' आकर्षण कर्म । 'अमर' पूर्वा भिमुखेन स्तम्भन कर्म । 'हर' ईशानाभिमुखेन निषेध कर्म । 'अग्नि' अग्निदिङ्मुखेन विद्वेषकर्म । 'मरुत्' वायव्यदिङ्मुखेन 'चलन' उच्चाटन कर्म । 'अब्धि' पश्चिमाभिमुखेन 'शान्तिकं' शान्ति कर्म। नैर्ऋति दिग्वदनः' नैर्ऋत्याभिमुखेन पौष्टिक कर्म । इति दिग्व-दनो भूत्वा वश्यादि कर्माणि कुर्यात् ।।५।।**

[हिन्दी टीका]—वशीकरण करने के लिये उत्तराभिमुख होकर मंत्र कर्म करे । दक्षिण दिशा में मुंह करके आकर्षण कर्म करें । स्तम्भन कर्म करने के लिये पूर्व दिशा में मुंह करके मंत्रजाप्य करे । ईशान दिशा में मुंह करके निषेधकर्म के लिये जाप्य करे । आग्नेय दिशा में विद्वेषण कर्म करना चाहिये । उच्चाटन कर्म करने के लिये वायव्य कोण में मुँह करना चाहिये । पश्चिम दिशा में मुँह करके शांतिकर्म करे । पौष्टिक कर्म करने के लिये नैऋत्य दिशा में मुँह करके मंत्रजाप्य करे ।।५।।

पूर्वाह्णे वश्यकर्माणि मध्याह्ने प्रीतिनाशनम् ।
उच्चाटनं पराह्णे च सन्ध्यायां प्रतिषेधकृत[१] ॥६॥
शान्ति कर्मार्धरात्रे च प्रभाते पौष्टिकं तथा ।
वश्यं मुक्त्वाऽन्यकर्माणि सव्यहस्तेन योजयेत् ॥७॥

[संस्कृत टीका]–'पूर्वाह्णे' इत्यादि । पूर्वाह्णकाले वसन्ततौं वश्याकृष्टि स्तम्भन कर्माणि कुर्यात् । 'मध्याह्ने प्रीति नाशनम्' मध्याह्नकाले ग्रीष्मतौं विद्वेषणं कुर्यात् । 'उच्चाटनं पराह्णे' अपराह्णे वर्षतौं उच्चाटनं कुर्यात् । च सम्मुच्चये । 'प्रभाते पौष्टिकं तथा' प्रभात समये शिशिरतौं पौष्टिकं कर्म कुर्यात् । वश्यं मुक्त्वा' वश्य कर्म वर्जयित्वा । 'अन्य कर्माणि' इतराकृष्टि कर्माणि 'सव्यहस्तेन' दक्षिण हस्तेन 'योजयेत्' कुर्यात्, वश्यकर्मैव वामहस्तेन योजयेदित्यर्थः ॥६॥७॥

इति कर्मकालनिरुपणम् ॥

[हिन्दी टीका]–दिन के पूर्व भाग में, अर्थात् बारह बजे के पहले वशीकरण कर्म, आकर्षण कर्म और स्तंभन कर्म करना चाहिये । मध्याह्न काल में विद्वेषण कर्म करना चाहिये उच्चाटन कर्म दिन के पिछले भाग में करे अर्थात् अपराह्ण काल में करे । सायंकाल में निषेध कर्म के लिये क्रिया करे । शांतिकर्म के लिये अर्द्धरात्रि में मंत्र जाप्य करे । प्रातःकाल में पौष्टिक क्रिया करे, वशीकरण क्रिया को छोड़कर अन्य कार्य को दाहिने हाथ से कये । यानी आकर्षणादि सब कर्मो को सीधे (दाहिने) हाथ से करे और वशीकर कर्म उल्टे (बांये) हाथ से करे ॥६॥७॥

## मुद्राकरण

अङ्कुश–सरोज–बोध–प्रवाल–सच्छङ्ख–वज्रमुद्राः स्युः ।
आकृष्टि–वश्य–शान्तिक–विद्वेषण–रोध–वधसमये ॥८॥

[संस्कृत टीका]--'अङ्कुश' अङ्कुश मुद्रा 'आकृष्टि' आकर्षण कर्मणि । 'सरोज' सरोजमुद्रा 'वश्य' वश्य कमणि । 'बोध' ज्ञान मुद्रा 'शान्तिक' शान्तिक-पौष्टिकयोः । 'प्रवाल' पल्लवमुद्रा 'विद्वेषणे' फट् कर्मणि । 'सच्छङ्ख' सम्यक् शङ्खमुद्रा 'रोध' स्तम्भन कर्मणि । 'वज्र' वज्रमुद्रा 'वधसमये' प्रतिषेधसमये । इति षट्कर्मकरणे एता मुद्राः 'स्युः' भवेयुः ॥८॥

---

१. 'मारणं स्मृतम्' इति ख पाठः ।

[हिन्दी टीका]—आकर्षण कर्म करने के लिये अंकुश मुद्रा से जाप्य करे, सरोज (कमल) मुद्रा करके वशीकरण का जाप्य करे, शांतिक पौष्टिक कर्म के लिये ज्ञान मुद्रा से जाप्य करे, विद्वेषण क्रिया के लिये और उच्चाटन के लिये प्रवाल (पल्लव) मुद्रा से करे, स्तंभन कर्म करने के लिये शंख मुद्रा करे और मारण (निषेध) कर्म के लिये वज्र मुद्रा से जाप्य करे ।।८।।

## आसनविधान

**दण्ड स्वस्तिक पङ्कजकुक्कुट कुलिशोच्च भद्रपीठानि ।**
**उदयार्क रक्त शशधर धूमहरिद्रासिता वर्णाः ।।९।।**

**[संस्कृत टीका]—'दण्ड' दण्डासनं आकर्षण कर्मणि। 'स्वस्तिक स्वस्तिकासनं वश्यकर्मणि। 'पङ्कज' पङ्कजासनं शान्तिकपौष्टिकयोः। 'कुक्कुट' कुक्कुटासनं विद्वेषणोच्चाटनायोः। 'कुलिश' वज्रासनं स्तम्भककर्मणि। 'उच्चभद्रपीठानि' विस्तीर्ण भद्रपीठासनं निषेध कर्मणि। 'इत्येतान्यासनानि' षट्कर्मकरणे योजनीयानि ।**

**'उदयार्क' अरुणवर्ण आकृष्टि कर्मणि। 'रक्त जपाकुसुमवर्ण वश्यकर्मणि। 'शशधर' चन्द्रकान्तवर्णं शान्तिक पौष्टिकयोः। 'धूम' धूम्रवर्णं विद्वेषणोच्चाटनयोः। 'हरिद्रा' पीतवर्णं स्तम्भनकर्मणि। 'असित' कृष्णावर्णं निषेध कर्मणि। इत्येवंविधा वर्णाः षट्कर्मकरणे प्रयोक्तव्याः:। इत्यासनवर्ण भेदाः कथिताः ।।९।।**

[हिन्दी टीका]—दण्डासन से आकर्षण कर्म करे, स्वास्तिकासन स वशीकरण कर्म करे, शांतिक पौष्टिक कर्म करने के लिये कमलासन से बैठे, कुकुटासन स बैठ कर विद्वेषण, उच्चाटन क्रिया करे, वज्रासन से स्तंभन कर्म करे। भद्रासन से बैठ कर मंत्री (निषेध) मारण कर्म करे।

आकर्षण कर्म के लिये बाल सूर्य के समान लाल रंग, वशीकरण कर्म के लिये एक दम लाल वर्ण, शांतिक और पौष्टिक कर्म के लिये चंद्रमा के समान वर्ण, विद्वेषण और उच्चाटन कर्म के लिये धूम्रवर्ण, स्तम्भन के लिये हल्दी के समान रंग और मारण कर्म के लिये कालावर्ण का विचार करे ।।९।।

## पलव विचार

**विद्वेषणाकर्षण चालनेषु हुं वौषडन्तं फडिति प्रयोज्यम् ।**
**वश्ये वषड् वैरिवधे च घे घे स्वाहा स्वधा शान्तिकपौष्टिके च ।।१०।।**

[संस्कृत टीका]—'विद्वेषणत्यादि' विद्वेषणे हुं इति पल्लवं प्रयोज्यम् । आकर्षण वौषडन्तं प्रयोज्यम् । उच्चाटने फडिति पल्लवं प्रयोज्यम् । वश्ये कर्मणि वषड् इति पल्लवं योज्यम् । वैरिवधे च घे घे इति पल्लवं योज्यम् स्तम्भने ठः ठः इति पल्लवं योज्यम् । 'स्वाहा' स्वाहेति पल्लवं शान्तिके योज्यम् । 'स्वधा' इति पल्लवं पौष्टिके योज्यम् । इतिषट्कर्मकरणे एते पल्लवा योजनीयाः ।।१०।।

[हिन्दी टीका]—षट् कर्म करने के लिये इस प्रकार पल्लवों की योजना करना चाहिये, विद्वेषण करना हो तो हुं पल्लव लगाकर मंत्र जाप्य करे, आकर्षण कर्म के लिये 'संवौषट्', पल्लव लगावे अथवा 'वौषट्' लगावे, उच्चाटन कर्म में 'फट्' पल्लव का प्रयोग करें, वश्य कर्म के लिये 'वषट्' पल्लव की योजना करे बैरी के वध में 'घे घे' पल्लव लगाकर जाप्य करे, स्तम्भन क्रिया में 'ठः ठः' का प्रयोग करे, शांतिक के लिये, स्वाहा का और पौष्टिक कर्म के लिये, स्वधा पल्लव का प्रयोग करके मंत्री को मंत्र का जाप्य करना चाहिये ।।१०।।

स्फटिक प्रवाल मुक्ताफल चामोकरपुत्रजीव कृतमणिभिः ।
अष्टोत्तर शतजाप्यं शान्त्याद्यर्थं करोतु बुधः ।।११।।

[संस्कृत टीका]—स्फटिककृतमणिभिः शान्तिकर्मणि । प्रवाल कृतमणिभिः वश्याकर्षणयोः । मुक्ताफलकृतैः पौष्टिक कर्मणि । 'चामीकर' सुवर्णकृतमणिभिः स्तम्भन कर्मणि । पुत्रजीवकृतमणिभिः विद्वेषणोचाटन प्रतिषेधकर्मणि । एतेषां कृतमणिभिः । 'अष्टोत्तर शत जाप्यं' अष्टाधिक शतं जाप्यं 'शान्त्याद्यर्थे' शान्त्याद्यर्थं शान्तिकं आदि कृत्वा 'बुधः' प्राज्ञः 'करोतु' कुर्यात् ।।११।।

[हिन्दी टीका]—शांति कर्म के लिये, स्फटिक मणि की माला, वशीकरण कर्म और आकर्षण कर्म के लिये प्रवालमणि की (मुंगा) माला को प्रयोग में लावे, पौष्टिक कर्म के लिये, सच्चे मोती की माला से जाप्य करे। स्तंभन कर्म के लिये सोने की माला से, विद्वेषण व उच्चाटन और मारण कर्म के लिये पुत्र जीवक मणि की माला से बुद्धिमान मनुष्य १०८ बार जाप्य करे ।।११।।

## जाप्य के लिये अंगुलिविधान

मोक्षाभिचार शान्तिकवश्याकर्षेषु योजयेत् क्रमशः ।
अङ्गुष्ठाद्यङ्गुलिका मण्योऽङ्गुष्ठेन चाल्यन्ते ।।१२।।

(संस्कृत टीका)—'अङ्गुष्ठाद्यङ्गुलिका' अङ्गुष्ठमादि कृत्वा अङ्गुलीः मोक्षादि कर्मसु योजयेत् । कथम्? 'क्रमशः' क्रम परिपाट्या । 'मणयः' प्राक्कथितमणयः

**'अङ्गुष्ठेन चाल्यन्ते 'मोक्षार्थी अङ्गुष्ठेन चालयेत् । अभिचार कर्मणि तर्जन्या, शान्तिक पौष्टिकयोः मध्यमाङ्गुल्या, वश्य कर्मणि अनामिकाङ्गुल्या, आकर्षण कर्मणि कनिष्ठाङ्गुल्या चालयेत् ।।१२।।**

**इति ग्रन्थानुसारेण दिक्कलादि भेदेन षट् कर्मणि व्याख्यातानि ।।**

[हिन्दी टीका]–मोक्ष प्राप्ति के लिये अंगुठे से जाप्य करे, मरण कर्म के लिये तर्जनी से, शांतिक और पौष्टिक कर्म के लिये मध्यमागुंलि से जाप्य करे, वश्य कर्म के लिये अनामिका को चलावे और आकर्षण क्रिया करने के उद्देश्य से कनिष्ठिका अंगुली से मंत्री जांप्य करे ।।१२।।

***पीतारूणासितैः पुष्पैः स्तम्भनाकृष्टि मारणे ।**
**शांतिक पौष्टिकयोः श्वेतैः जपेन्मंत्रं प्रयत्नतः ।।१३।।**

**अर्थः–स्तम्भन कर्म में पीले पुष्पों से, आकर्षण के लिये लाल पुष्प, मारण कर्म में काले पुष्पों से, शांतिक और पौष्टिक कर्म के लिये सफेद पुष्पों से जाप्य करे ।।१३।।**

---

## महा देवि पद्मावती की सिद्धि करने का यंत्र

**इदानीं देव्याराधन गुह्य यन्त्रोद्धारो विधीयते–**
**चतुरस्त्रं विस्तीर्णं रेखात्रयसंयुतं चतुर्द्वारम् ।**
**विलिखेत् सुरभिद्रव्यैर्यन्त्रमिदं हेमलेखन्या ।।१३।।**

[संस्कृत टीका]–**'चतुरस्त्रं' समचतुरस्त्रम् । 'विस्तीर्णं' विपुलं 'रेखात्रय संयुतं' रेखात्रितय संयुक्तम् । 'चतुर्द्वारं' चतुर्द्वारान्वितम् । 'विलिखेत्' विशेषेण लिखेत् । 'सुरभिद्रव्यैः' कुम-कुम कस्तूरिकादि सुगन्धि द्रव्यैः । 'यन्त्रमिदं' इदं देव्या गुह्यन्त्रम् । 'हेम लेखन्या' स्वर्णलेखन्या ।।१३।।**

[हिन्दी टीका]–देवी आराधना के यंत्र को सुगन्धित द्रव्यों से सोने की कलम लेकर लिखे । चौकोर विस्तार सहित तीन रेखाओं से संयुक्त चार द्वारों से सहित यंत्र बनावे ।।१३।।

---

*यह तेरह नं० का श्लोक हस्तलिखित प्रति में नहीं है । इस श्लोक को सूरत से प्रकाशित भैरव पद्मावती कल्प से उद्धरित किया है ।

## मंत्र जाप्य करने के लिये पल्लवादि विधान का कोष्टक

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | शान्ति कर्म | पौष्टिक कर्म | वश्य कर्म | आकर्षण कर्म |
| २ | पश्चिम वरुण दिशा | नैऋत्य दिशा | कुबेर दिशा उत्तर | दक्षिण यम् दिशा |
| ३ | अर्द्ध रात्रि | प्रभात काल | पूर्वान्हि काल | पूर्वान्हि काल |
| ४ | ज्ञान मुद्रा | ज्ञान मुद्रा | सरोज मुद्रा | अंकुश मुद्रा |
| ५ | पर्यङ्कासन | पंकजासन | स्वस्तिकासन | दण्डासन |
| ६ | स्वाहा पल्लव | स्वधा पल्लव | वषट् पल्लव | वौषट् पल्लव |
| ७ | श्वेत वस्त्र | श्वेत वस्त्र | अरुण पुष्प | उदयार्क वस्त्र |
| ८ | श्वेत पुष्प | श्वेत पुष्प | रक्त वर्ण | अरुण पुष्प |
| ९ | श्वेत वर्ण | श्वेत वर्ण | रक्त वस्त्र | उदयार्क वर्ण |
| १० | पूरक योग | पूरक योग | पूरक योग | पूरक योग |
| ११ | दीपन आदि नाम | दीपन आदि नाम | संपुट आदि मध्य नाम | ग्रन्थन वरुणांतरित नाम |
| १२ | स्फटिक मणि | मुक्ता मणि | प्रवाल मणि | प्रवाल मणि |
| १३ | मध्यमांगुली | मध्यमांगुली | अनामिका | कनिष्ठका |
| १४ | दक्षिण हस्त | दक्षिण हस्त | वाम हस्त | वाम हस्त |
| १५ | वाम वायु | वाम वायु | वाम वायु | वाम वायु |
| १६ | शरद ऋतु | हेमन्त ऋतु | वसन्त ऋतु | वसन्त ऋतु |
| १७ | जल मण्डल मध्य | जल मण्डल | जल मण्डल | अग्नि मण्डल |
| १८ | अर्द्ध रात्रि | प्रभात काल | पूर्वान्हि काल | पूर्वान्हि काल |

नोटः—प्रत्येक दिन में २। घड़ी २।। घड़ी क्रमशः ६हों ऋतु समझना ।

सुगन्धित द्रव्य अर्थात् केशर, कस्तुरी, गोरोचल वा अष्टगंधादि से लिखे ।

धरणेन्द्राय नमोऽधच्छदनाय नमस्तथोर्ध्वच्छदनाय ।

पद्मच्छदनाय नमो मन्त्रान् वेदादिमायाद्यान् ।।१४।।

[संस्कृत टीका]—धरणेन्द्राय नमः इति पूर्वद्वारपदम् । अधच्छदनाय नमः इति दक्षिण द्वार पदम् । 'तथा' तेन प्रकारेण । ऊर्ध्वच्छदनाय नमः इति पश्चिमद्वार-पदम् । पद्मच्छदनाय नमः इति उत्तर द्वार पदम् । 'मन्त्रानेतान्' एतान् मन्त्रान् । कथम्भूतान्? 'वेदादिमायाद्यान्' उँकारादि ह्रीँ काराद्यान् ।।१४।।

## मंत्र जाप्य करने के लिये पल्लवादि विधान का कोष्टक

| स्तम्भन कर्म | मारण कर्म | विद्वेषण कर्म | उच्चाटन कर्म |
|---|---|---|---|
| पूर्वाभिमुख | उत्तर पूर्व के मध्य | पूर्व दक्षिण मध्य | पश्चिम उत्तर मध्य |
| | ईशान दिक् | आग्नेय दिक् | वायव्य दिक् |
| पूर्वान्हि काल | सन्ध्या काल | मध्यान्ह काल | अपरान्ह काल |
| शंख मुद्रा | वज्र मुद्रा | प्रवाल मुद्रा | प्रवाल मुद्रा |
| वज्रासन | भद्रासन | कुर्कुटासन | कुर्कुटासन |
| ठः ठः पल्लव | घे घे पल्लव | हूं पल्लव | फट् पल्लव |
| पीत वस्त्र | कृष्ण वस्त्र | धूम्र वस्त्र | धूम्र वस्त्र |
| पीत पुष्प | कृष्ण पुष्प | धूम्र पुष्प | धूम्र पुष्प |
| पीत वर्ण | कृष्ण वर्ण | धूम्र वर्ण | धूम्र वर्ण |
| कुम्भक योग | रेचक योग | रेचक योग | रेचक योग |
| विदर्भाक्षर मध्य नाम | रोधन आदि मध्य नाम | पल्लवाँत नाम | पल्लवान्त नाम |
| स्वण मणि | पुत्र जीवा मणि | पुत्र जीवा मणि | पुत्र जीवा मणि |
| कनिष्ठका | तर्जन्यंगुली | तर्जन्यंगुली | तर्जन्यंगुली |
| दक्षिण हस्त | दक्षिण हस्त | दक्षिण हस्त | दक्षिण हस्त |
| दक्षिण वायु | दक्षिण वायु | दक्षिण वायु | दक्षिण वायु |
| वसन्त ऋतु | शिशिर ऋतु | ग्रीष्म ऋतु | प्रावृट् ऋतु |
| पृथ्वी मण्डल | वायु मण्डल | वायु मण्डल | वायु मण्डल |
| पूर्वान्हि काल | संध्या काल | मध्यान्ह काल | अपरान्ह काल |

[हिन्दी टीका]—ॐ ह्रीँ सहित पूर्व द्वार पर धरणेन्द्राय नमः लिखे, इसी प्रकार दक्षिण द्वार पर प्रणव 'ॐ' और माया बीज 'ह्री' कार सहित अधोच्छदनाय नमः फिर पश्चिम दिशा के द्वार पर भी ॐ ह्रीँ सहित उर्द्धच्छोदनाय नमः लिखे, प्रणव और माया बीज सहित पद्मोच्छदनायनमः उत्तर दिशा के द्वार पर लिखे। याने

पूर्व में ॐ ह्रीँ धरणेन्द्रायनमः
दक्षिण में ॐ ह्रीँ अधोच्छदनार नमः
पश्चिम में ॐ ह्रीँ पर्द्धोच्छदनाय नमः
उत्तर में ॐ ह्रीँ पद्मोच्छदनाय नमः
इन मंत्रों को क्रमशः प्रत्येक दिशा के द्वार पर लिखे ।।१४।।

प्रविलिख्यैतान् क्रमशः पूर्वादि द्वार पीठ रक्षार्थम् ।
दश दिक्पालान् विलिखेदिन्द्रादीन प्रथमरेखान्ते ।।१५।।

[सस्कृत टीका]–अस्मिन् श्लोके पूर्वार्धं पूर्वमेव सम्बन्धनीयम् । उत्तरार्धं उत्तरत्र सम्बन्धनीयम् । 'एतान्' प्राक्कथित-धरणेन्द्रादि द्वारपाल मन्त्रान् 'प्रविलिख्य' प्रकर्षेण लिखित्वा 'क्रमशः' पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरक्रमेण । किमर्थम् ? 'पूर्वादिद्वारपीठ रक्षार्थम्' प्राच्यादि द्वार पीठ रक्षार्थम् ।

ॐ ह्रीँ धरणेन्द्राय नमः इति प्राच्यां दिशि, उँ ह्रीँ अधच्छदनाय नमः इति दक्षिणस्यां दिशि, उँ ह्रीँ ऊर्ध्वच्छदनाय नमः इति पश्चिमायां दिशि, उँ ह्रीँ पद्मच्छदनाय नमः इति उत्तरस्यां दिशि, इति चतुर्द्वारपीठेषु लिखेत् । अथोत्तरार्ध व्याख्या–'दश दिक्पालान् विलिखेत्' दश लोकपालान् सम्यग्लिखेत् । किमादीन्? 'इन्द्रादीन्' इन्द्रप्रभृतीन् । 'प्रथम रेखान्ते' प्राक् कथित रेखात्रयमध्ये आदि रेखान्ते ।।१५।।

[हिन्दी टीका]–पूर्वादि चारों दिशाओं के द्वारपीठ का रक्षण के लिये मंत्रों को लिख कर, पहले कही हुई तीन रेखाओं से सहित जो यंत्राकृति है, उसकी प्रथम रेखाओं में क्रमशः दशदिक् पालों को लिखे ।।१५।।

लरशषवयसहवर्णान् सबिन्दुकानष्टदिक्पतिसमेतान् ।
प्रणवादि नमोऽन्तगतानो ह्रीँ मधोर्ध्वच्छदनसंज्ञे च ।।१६

[संस्कृत टीका]–'लरशषवयसहवर्णान् लश्च रश्च शश्च षश्च वश्च यश्च सश्च हश्च लरशषवयसहाः ते च ते वर्णाश्च लरशषवयसहवर्णाः तान्, सबिन्दुकान्' सह बिन्दुना वर्तन्ते इति सबिन्दुकाः तान् । पुनरपि कथम्भूतान्? 'अष्टदिक्पतिसमेतान्' अष्टलोकपालयुतान् । 'प्रणवादिनमोऽन्तगतान्' न केवलं लोकपालानेव, 'उँ ह्रीँ मधोर्ध्वच्छदनसंज्ञे च' उँ ह्रीँ अधच्छदनाय नमः, उँ ह्रीँ ऊर्ध्वच्छदनाय नमः इति सञ्ज्ञे च ।

लोकपाल स्थापन क्रम :—

उँ लं[1] इन्द्राय नमः इति प्राच्याम् । उँ रं[2] अग्नये नमः इत्याग्नेय्याम् । उँ शं[3] यमाय नयः इति दक्षिणस्यां दिशि, उँ षं[4] नैऋत्याय नमः इति नैऋत्यां

---

१ लं लं इति ख पाठः, २ रं रं इति ख पाठः, ३ शं शं इति ख पाठः, ४ षं षं इति ख पाठः ।

**दिशि । उँ वं[५] वरुणाय नमः इति पश्चिमायां दिशि । उँ यं[६] वायवे नमः इति वायव्यां दिशि, उँ सं[७] कुबेराय नमः इत्युत्तरस्यां दिशि । उँ हं[८] ईशानाय नमः इति ऐशान्यां दिशि । उँ ह्रीँ अधच्छदनाय नमः इत्यधः, उँ ह्रीँ ऊर्ध्वच्छदनाय नमः इत्यूर्ध्वे लिखेत्, एवं दशदिक्पाल स्थापनक्रमः ॥१६॥**

[हिन्दी टीका]–जिसके प्रणव मंत्र (ॐ) आदि में और अन्त में 'नमः' इस प्रकार के अष्टदिक्पाल अनुस्वार सहित ल, र, श, ष, व, य, स और ह को लिखे । फिर साथ में ॐ ह्रीँ अधच्छदनाय नमः तथा ॐ ह्रीँ उर्ध्वच्छदनाय नमः भी लिखे ।

स्थापना क्रम इस प्रकार

ॐ ह्रीँ लं इन्द्राय नमः, पूर्व में, ॐ ह्रीँ रं अग्नेय नमः, आग्नेय कोण में ।
ॐ ह्रीँ शं यमाय नमः, दक्षिण में, ॐ ह्रीँ षं नैॠत्याय नमः, नैॠत्य दिशा में ।
ॐ ह्रीँ वं वरुणाय नमः, पश्चिम में, ॐ ह्रीँ यं वायव्ये नमः, वायव्यदिशा में ।
ॐ ह्रीँ सं कुबेराय नमः, उत्तर में, ॐ ह्रीँ हं ईशानाय नमः, ईशान दिशा में ।
ॐ ह्रीँ अधच्छदनाय नमः, नीचे की दिशा में । ॐ ह्रीँ ऊर्ध्वच्छदनाय नमः, ऊपर की दिशा में लिखे ।

इस प्रकार दश लोकपालों के स्थापना का क्रम जानना चाहिये ॥१६॥

**दिक्षु विदिक्षु क्रमशो जयादि–जम्भादिदेवता विलिखेत् ।**
**प्रणवत्रिमूर्तिपूर्वा नमोऽन्तगा मध्यरेखान्ते ॥१७॥**

**[संस्कृत टीका]–'दिक्षु विदिक्षु' दिशासु विदिशासु, 'क्रमशः' दिशाविदिशाक्रमेण 'जयादिजम्भादि-देवताः' चतुर्दिशि जयादिदेवताः चतुर्विदिक्षु च जम्भादिदेवताः, कथम्भूता 'प्रणवत्रिमूर्तिपूर्वाः' उँ ह्रीँ पूर्वाः, पुनरपि किम्भूताः ? 'नमोऽन्तगाः' नमः शब्दावसानाः, क्व ? 'मध्य रेखान्ते' प्राग्लिखित मध्य रेखान्ते विलिखेत् ॥१७॥**

[हिन्दी टीका]–उसके बाद माध्य की रेखाओं में और दिशा व विदिशाओं में क्रम से ॐ कार और ह्रीँ कार सहित नमः है जिसके अंत में ऐसी जयादि और जम्भादि देवियों के नाम लिखे ॥१७॥

---

**५ वं वं इति ख पाठः ६ यं यं इति ख पाठः ७ सं सं इति ख पाठः ८ ह हं इति ख पाठः ।**

**आद्या जया च विजया तथाऽजिता चापराजिता देव्यः ।**
**जम्भा मोहा स्तम्भा स्तम्भिन्यो देवता एताः ॥१८॥**

**[संस्कृत टीका]–'आद्या' प्रथमा, 'जया च' जया नामा 'विजया' विजयानामा, 'तथा' तेन प्रकारेण, अजित नामा, 'चः' समुच्चये, 'अपराजिता देव्यः' अपराजितेति दिग्देव्यः । 'जम्भा' जम्भानाम, 'मोहा' मोहानाम, 'स्तम्भा' स्तम्भानाम 'स्तम्भिनी' स्तम्भिनीति विदिग्देवताः एता अष्ट देव्यः ।**

**ॐ ह्रीँ जये ! नमः इति प्राच्यां दिशि, ॐ ह्रीँ विजये ! नमः इति दक्षिणस्यां दिशि । उँ ह्रीँ अजिते ! नमः इति पश्चिमायां दिशि । उँ ह्रीँ अपराजिते ! नम : इत्युत्तरस्यां दिशि । उँ ह्रीँ जम्भे ! नमः इत्याग्नेय्यां दिशि । उँ ह्रीँ मोहे ! नमः इति नैऋ्र्त्यां दिशि । उँ ह्रीँ स्तम्भे ! नमः इति वायव्यां दिशि । उँ ह्रीँ स्तम्भिनि ! नमः इत्यैशान्यां दिशि लिखेत् । एवमष्टदेवीनां मध्यरेखा स्थापनक्रमः ॥१८॥**

[हिन्दी टीका]–उसमें प्रथम जया उसके बाद विजया, अजिता और अपराजिता ये चार देवियाँ चार दिशाओं से लिखे और विदिशाओं में जंभा, मोहा, स्तंभा और स्तंभिनी देवियों के नामोल्लेख करे–इस प्रकार अष्ट देवियों के नाम लिखें ।

लिखने का क्रम इस प्रकार से समझें :–

ॐ ह्रीं जयायै नमः पूर्व में । ॐ ह्रीं विजयायै नमः दक्षिणदिशा में ।
ॐ ह्रीं जम्भायै नमः आग्नेयमें । ॐ ह्रीं मोहायै नमः नैऋत्य में ।
ॐ ह्रीं अजितायै नमः पश्चिम में । ॐ ह्रीं स्तंभायै नमः वायव्य में ।
ॐ ह्रीं अपराजितायै नमः उत्तर में । ॐ ह्रीं स्तम्भिन्यै नमः ईशान में ।
यथावत् लिखे ॥१८॥

**तन्मध्येऽष्टदलम्भोजमनङ्ग कमलाभिधाम् ।**
**विलिखेच्च पद्मगन्धां पद्मस्यां पद्ममालिकाम् ॥१६॥**

**[ संस्कृत टीका ]–'तन्मध्ये' प्राग्लिखितरेखात्रयमण्डलमध्ये, 'अष्टदलाम्भोजं' अष्टदल कमलं, 'अनङ्गकमलाभिधाम्' तत्पत्रदले अनङ्ग कमलानामां, 'विलिखेच्च' विशेषेण लिखेत्, 'पद्मगन्धां' पद्मगन्धानामाम्, 'पद्मास्याम्' पद्मास्यानामाम् 'पद्ममालिकाम्' पद्ममालानामधेयाम् ॥१६॥**

[हिन्दी टीका]–तीन रेखा रूप मंडल के मध्य में एक अष्ट दल कमल

बनावे फिर उस कमल पत्र के दल में क्रमशः अनङ्ग कमला लिखे और विशेष रीति से पद्मगंधा, पद्मस्या और पद्ममालिका देवियों के नाम लिखे ।।१६।।

**मदनोन्मादिनां पश्चात् कामोद्दीपन संज्ञिकाम् ।**
**संलिखेत् पद्मवर्णाख्यां त्रैलोक्य क्षोभिर्णों ततः ।।२०।।**

**[संस्कृत टीका]–'मयनोन्मादिनां' मदनोन्मादिनीनामां, 'पश्चात्' तदनन्तरम् 'कामोद्दीपनसंज्ञिकाम्' कामोद्दीपननाम्नीं 'संलिखेत्' सम्यग् लिखेत्, 'पद्मवर्णाख्याम्' पद्मवर्णानामधेयां, 'त्रैलोक्य क्षोभिर्णों ततः' अतन्तरं त्रैलोक्यक्षोभिणी लिखेत् ।।२०।।**

[हिन्दी टीका]–उसके बाद मदनोन्मादिनी फिर कामोद्दीपन देवी का सम्यक् नाम लिखे तदनन्तर पद्मवर्णाख्या और त्रैलोक्यक्षोभिणी का लेखन करे ।।२०।।

**तेजो ह्लीँकार पूर्वोक्ता नमः शब्दावसानगाः ।**
**अकारादिहकारान्तान् केशरेषु नियोजयेत् ।।२१।।**

**[संस्कृत टीका]--अस्य श्लोकस्य पूर्वार्धं पूर्व मेव सम्बन्धनीयम्, उत्तरार्धंत्वत्र । 'तेजो ह्लीँकार' उँकार ह्लीँकार, 'पूर्वोक्ताः' पूर्वमुक्ता या दिशा अष्ट देव्यः ताः उँ ह्लीँकार पूर्वोक्ताः । किं विशिष्टाः? 'नमः शब्दावसानगाः' नमः शब्दान्त्वगताः । आसामुद्धारः-उँ ह्लीँ अनङ्ग कमलायै नमः, उँ ह्लीँ पद्मगन्धायै नमः, उँ ह्लीँ पद्मस्यायै नमः, उँ ह्लीँ पद्ममालायै नमः, उँ ह्लीँ मदनोन्मादिन्यै नमः, उँ ह्लीँ कामोद्दीपनायै नमः, उँ ह्लीँ पद्मवर्णायै नमः, उँ ह्लीँ त्रैलोक्य क्षोभिण्यै नमः, इति प्राच्याद्यष्टदलेषु स्थापनीयाः । इदानीमपरार्धं कथ्यते--'अकारादिहकारान्तान्' अकारमादिं कृत्वा हकारपर्यन्तान्, 'केशरेषु' कर्णिकाया मध्ये, 'नियोजयेत्' नियुक्तं कुर्यात् ।।२१।।**

[हिन्दी टीका]–इस श्लोक का पूर्व भाग पूर्व में समझना चाहिए । पहले ॐ ह्रीं आदि में लिखे और अंत में नमः शब्द लगाकर क्रमशः अष्ट देवियों के अष्टदल कमल के प्रत्येकदल में नाम लिखे और फिर अंतदल में अकार से लेकर हकार पर्यंत पराग के स्थान में केशरादि द्रव्यों से लिखे । उनके लिखने का क्रम :–

१. ॐ ह्रीँ अनङ्ग कमलायै नमः
२. ॐ ह्रीँ पद्मगन्धायै नमः
३. ॐ ह्रीँ पद्मस्यायै नमः
४. ॐ ह्रीँ पद्ममालायै नमः
५. ॐ ह्रीँ मदनोन्मादिन्यै नमः

६. ॐ ह्रीं कामोद्दीपनायै नमः

७. ॐ ह्रीं पद्मवर्णायै नमः

८. ॐ ह्रूं त्रैलोक्य क्षोभिण्यै नमः

उसके बाद अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग ख ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ ण त थ द ध न प फ ब भ म य र ल व श ष स ह तक अंतः कर्णिका में लिखे ।।२१।।

**भक्तियुतो भुवनेशः चतुः कलायुक्त कूटमथदेव्याः ।**

**वर्ण चतुष्क नमो तास्थाप्याः प्राच्यांदि विक्षुपद्मवहिः ।।२२।।**

**[संस्कृत टीका]–भक्तियुतः ॐ कार युक्तः । कः भुवनेशः । ह्रीं कारः, चतुष्कला युक्तः । आं ई ऊ ऊ ऐ इति चतुष्कला युक्तः कः कूटः क्षकारः, अथक्षकारा नंतरं देव्या वर्णचतुष्कः । पद्मावतीति वर्ण चतुष्टयं, नमो तं नमः शब्दांत मंत्रः स्थाप्यः स्थापनीयाः । केषु प्राच्यादिक्षु, पूर्वादि चतुर्दिक्षुः, क्व पद्मावहिः अष्टदलकमलवहिः प्रदेशे, ॐ ह्रीं क्षां प नमः, इति प्राच्यां, ॐ ह्रीं क्षीं द्मा नमः इति याम्यां, ॐ ह्रीं क्षूं व नमः इति पश्चिमायां, ॐ ह्रीं क्षौं ती नमः, इत्युत्तरस्यां लिखेत् ।।२२।।**

[हिन्दी टीका]–उस अष्टदल कमल के बाहर चारों दिशा में क्रमशः भक्ति माने ॐ से युक्त, भुवनेशः माने ह्रीं कार सहित तथा आ ई ऊ ऐ ये चार कला से सहित कुटाक्षर माने क्षकार और अंत में नमः लगाकर पद्मावती चार वर्णों की स्थापन करे, इनका लेखन क्रमः–

ॐ ह्रीं क्षां पद्मावती देव्यै नमः, पूर्व दिशा में ।

ॐ ह्रीं क्षीं पद्मावती देव्यै नमः, दक्षिण दिशा में ।

ॐ ह्रीं क्षूं पद्मावती देव्यै नमः, पश्चिम दिशा में ।

ॐ ह्रीं क्षैं पद्मावती देव्यै नमः, उत्तर दिशा में ।।२२।।

इसके लिए देखे यंत्र का चित्र नं० २

**एतत्पद्मावती देव्या भवेद्वक्त्र चतुष्टयम् ।**

**पञ्चोपचारतः पूजां नित्यमस्याः करोत्विति ।।२३।।**

**[संस्कृत टीका]--एतत्पद्मावती देव्याः एतत्कथित पद्मावती देव्या इत्येवं करोतु ।।२३।।**

[हिन्दी टीका]–इस प्रकार ये पद्मावती देवी के चार मुख समान है, इसलिये नित्य ही इनकी पञ्चोपचार पूजा करनी चाहिये ।।२३।।

## पंचोपचारी पूजा

**आह्वानं स्नापनं देव्याः सन्निधीकरणं तथा ।**
**पूजां विसर्जनं प्राहुर्बुधाः पञ्चोपचारकम् ।।२४।।**

**[संस्कृत टीका]–आह्वानं, देव्याह्वानं, स्थापनं, सन्निधीकरणं, देव्याः सन्निधीकरणं, तथा तेनैव प्रकारेण पूजा, देव्यार्चनं, विसर्जनं, देव्याविसर्जनं । बुधाः पचोपचारकं, एतत्पंचोपकारकं, प्राहुः कथयंति ।।२४।।**

[हिन्दी टीका]–महादेवी का आवाहन, स्थापना, सन्निधीकरण करना, पूजन करना और विसर्जन करना–इनको विद्वानों ने पञ्चोपचार पूजा कहा है ।।२४।।

**ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति एह्येहि संवौषट् ।**
**कुर्यादमुना मंत्रेणाह्वानमनुस्मरन् देवीं ।।२५।।**

**[संस्कृत टीका]–ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवतिपद्मावति ऐह्येहि संवौषडिति अनेन मंत्रेण अनुस्मरन्देवीं, देवीं पद्मावतीं चिंतयन् देव्याह्वानं कुर्यात् ।।२५।।**

[हिन्दी टीका]–ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति एहि-२ संवौषट्–इस प्रकार मंत्र का चिन्तवन करता हुआ देवी का आह्वानन करे ।।२५।।

**तिष्टद्वितयं टांत द्वयं च संयोजयेत् स्थिती करणे ।**
**सन्निहिता भव शब्दं मम वषडिति सन्निधिकरणे ।।२६।।**

**[संस्कृत टीका]–तिष्टद्वितयं प्राक्कथित मंत्राग्रे तिष्ट तिष्टेति पद द्वयं न केवलं तिष्ट तिष्टेति पदद्वयं. ठं, त द्वयं च ठ कार द्वयं च, संयोजयेत्, सम्यक् योजयेत्, च्व स्थिति करणे, देव्यास्थाने, सन्निहिता भव शब्दं, ममवषडिति प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे मम् सन्निहिते भव वषडिति पदं योज्यं, सन्निधी करणे देव्याभि मुखी करणे ।।२६।।**

[संस्कृत टीका]–पूर्वोक्त मंत्र के साथ तिष्ठ तिष्ठ पद को लिखे, उसके बाद ठः ठः दोनों को भी लिखे, स्थिति करण के लिये, फिर देवी की स्थापना में मम् सन्निहितो भव २ वषट् इसको भी पूर्वोक्त मंत्र के आगे लिखे देवी को अभिमुख करने के लिये ।।२६।।

**गंधादीन् गृह्ण गृह्णेति नमः पूजा विधानके ।**
**स्वस्थानंगच्छगच्छेति जः त्रिस्वात्तद्विसर्जने ।।२७।।**

**[संस्कृत टीका]–गंधादीन् गृह्णेति नमः, प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे गंधादीनं गृह्ण गृह्ण नमः। इति योज्यं, ववपूजाभिधानके, देव्यार्चन, विधाने स्व स्थानं गच्छ**

**गच्छेति जः स्त्रि स्यात्, प्राक्कथित मंत्रस्याग्रे स्व स्थानं गच्छ २ जः जः जः इति त्रिवारं योजयेत्, क्व विसर्जने, देव्याविसर्जने ।**

**मंत्रोद्धार—ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति एह्येहि संवौ षडित्याह्वानं ॥१॥ ॐ ह्री नमोस्तु भगवति पद्मावति तिष्ठ २ ठः ठः इति स्थितिकरणं ॥२॥ ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति मम् सन्निहिता भव भवषडिति सन्निधि करणं ॥३॥ ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति गंधादीन् गृह्ण २ नमः। इति पूजाभिधानं। ॐ ह्रीं नमोस्तु भगवति पद्मावति स्व स्थानं गच्छ २ जः जः जः, इति विसर्जनं ॥२७॥**

[हिन्दी टीका]—आह्वानन स्थापन और संनिधिकरण करने के बाद पूर्वोक्त मंत्र का उच्चारण करता हुआ जल, गंध, अक्षत, पुष्प, चरू दीप, धूप, फल, अर्घ्य को समर्पण करता हुआ, गृह्ण २ बोलता हुआ, पूर्वोक्त मंत्र के साथ स्वस्थानं गच्छ २ जः ३ इस प्रकार तीन बार कहे, देवी का विसर्जन करने के लिये ॥२७॥

पूजा मंत्र के लिये मंत्र रचना :

मंत्रोद्धार :—ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति एहि एहि संवौषट्
ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति तिष्ठ २ ठः ठः,
ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति मम्सन्निहिता भव २ वषट्
ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति जलं, गृहाण २ गंध ग्रहाण २ अक्षतं गृहाण २ आदि बोलकर पूजा करे,
ॐ ह्रीं नमोऽस्तु भगवति पद्मावति स्वस्थानं गच्छ २ जः ३

इन उपरोक्त मंत्रों को बोलकर आह्वानन, स्थापन, सनिधिकरण, पूजा फिर विसर्जन करे। इस प्रकार देवी की पूजा करे ॥२७॥

**पूरक रेचक योगादाह्वान विसर्जनं करोतु बुधः ।**
**पूजाभिमुखी करणे स्थापन कर्माणि कुंभकतः ॥२८॥**

**[संस्कृत टीका]--पूरक रेचक योगाद् बुधः प्राज्ञः देव्याह्वानं करोतु, रेचक योगात् देव्याः विसर्जनं कुर्यात्, पूजाभिमुखी करणे, स्थापन कर्माणि कुंभकतः, देव्यार्चनं, देव्या सन्निधीकरणे, देव्या स्थापन एतानि कर्माणि कुंभ योगे कुर्यात् ॥२८॥**

[हिन्दी टीका]—बुद्धिमान् मनुष्य पूरक योग से देवी का आह्वानन करे, रेचक योग से देवी का विसर्जन करे, कुंभक योग से पूजाविधि और सन्निधीकरण स्थापना करे ॥२८॥

ब्रह्मादि लोक नाथं ह्रूँ कारँ व्योमषान्तमदनोपेतम् ।
पद्मे च पद्म कटिनि नमोऽन्तगो मूलमन्त्रोऽयम् ।।२६।।

[संस्कृत टीका]–ब्रह्मादि ॐ कारादि लोक नाथं ह्रीँ कारं ह्रँ कारं ह्रँ इति बीजं, व्योम हकारं कथं भूतं, षांत मदनोपेतं, षांतः स्यांतः सकारः मदनः ल्कीँ कारः ग्राभ्यायुतं, षांत मदनोपेतं, एवं ह्स्ल्कीँ मिति, पद्मापद्मे तिपदं, च समुच्चये, पद्म कटिनो, पद्म कटिनीति पदं नमोंतगतः, ग्रंते नमः इति पदं, मूल मंत्रोयं, ग्रयं पद्मावती देव्यामूलमंत्रो ज्ञातव्यः ।

मंत्रोद्धार :—ॐ ह्रीँ ह्रँ ह्स्ल्कीँ पद्मोपद्म कटिनि नमः ।।२६।।

[हिन्दी टीका]–पहले ब्रह्म माने ॐ कार, लोक नाथ माने मायाबीज ह्रीँ कार, ह्रँ ग्राकाशबीज माने ह्रूँ कार, ष का ग्रंत सकार कामबीज माने ल्कीँ कार मिलकर ह्स्ल्कीँ, पद्मे पद्मकटिनि ग्रौर नमः शब्द है ग्रंत में जिसके ऐसा यह मूल मंत्र है ।

मूलमंत्र :– ॐ ह्रीँ ह्रँ ह्स्ल्कीँ पद्मे पद्म कटिनि नमः ।।२६।।

सिध्यति पद्मादेवी त्रिलक्ष जाप्येन पद्मपुष्पाणाम् ।
ग्रथवारुण करवीरक संवृत पुष्प प्र जाप्येन् ।।३०।।

[संस्कृत टीका]–सिध्यति सिध्दा भवति, का पद्मादेवी पद्मावती देवी, केन त्रिलक्ष त्रितय जाप्येन, एवां पद्मपुष्पाणां, शहस्त्र पत्राणां, ग्रथवा रक्त कणवीर वृंतान्वित प्रसून जाप्येन् सिद्धा भवति ।।३०।।

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र का कमल के फूलों से तीन लाख जाप्य करने से मंत्र सिद्ध होता है, कमल फूलों के ग्रभाव में लाल कनेर के डाली सहित फूलों से तीन लाख जाप्य करने से पद्मावतो देवी सिद्ध होती है ।।३०।।

ब्रह्म माया च ह्रँ कारं व्योम क्लीँकार मूर्धगम् ।
श्रीँ च पद्मे! नमो मन्त्रं प्राहुर्विद्यां षडक्षरीम् ।।३१।।

[ संस्कृल टीका ]–'ब्रह्म' उँ कारः, 'माया' ह्रीँ कारः, चं:' समुच्चये 'ह्रँ कारं' ह्रँ मिति बीजम 'व्योम' ह कारः, कथम्भूतं व्योम ? 'क्लीँकार मूर्धगम्' क्लीँकारोपरिस्थितम् एवं ह्स्क्लीँमिति, 'श्रीँ च' श्रीमिति बीजं च, 'पद्मे' पद्मे! इति पदम्, 'नमः' नमः इतिपदम्, 'मन्त्र' इमं कथितं मन्त्रम् 'विद्या षडक्षरीम् षडक्षरीमिति विद्यां 'प्राहुः' प्रकर्षेण ग्राहुः ।

**मन्त्रोद्धार :–ॐ ह्रीँ ह्रँ ह्स्क्लीँ श्रीँ पद्मे ! नमः । इतिषडक्षरमन्त्रः ॥३१॥**

[हिन्दी टीका]–ब्रह्म ॐ कार माया ह्रीँ कार, ह्रँ कार ह्स्क्लीँ और श्रीं बीज पद्मे, यह पद और नमः इस पद से बना हुआ इस मंत्र को मंत्रवादी षडक्षरो मंत्र कहते हैं ।

मंत्रोद्धार :–"ॐ ह्रीँ ह्रँ ह्रूँ क्लीँ श्रीँ पद्मे नमः ।" ॥३१॥

**वाग्भवं चित्तनाथं[1] च ह्रौँकारं षान्तमूर्धगम् ।**
**बिन्दुद्वययुतं प्राहुर्विबुधास्त्र्यक्षरीमिमाम् ॥३२॥**

**[संस्कृत टीका]'वाग्भवं' ऐकारम्, 'चित्तनाथं' क्लीँकारम्, 'चः' समुच्चये, 'ह्रौकारं' ह्रौमिति अक्षरम्, कथम्भूतम् ? 'षान्तमूर्धगम् षकारस्यान्तः सकारः तस्यमूर्धगं सकारोपरिस्थितम्, 'बिन्दुद्वययुतं' विसर्ग संयुतम्, एवं ह्सौः इति बीजम्, 'त्र्यक्षरीमिमाम्' इमां त्र्यक्षरीविद्यां, 'विबुधाः' प्राज्ञाः, 'प्राहुः' प्रकर्षेण आहुः ॥३२॥**

[हिन्दी टीका]–वाग्भवं माने ऐँ कारं चित्तनाथं माने क्लीँ कारम् ह्रौँ कारं, उसके बाद आये हुए सकार और विसर्ग सहित ह्सौ यह बीज इस मंत्र को विद्वानों ने तीन अक्षर का मंत्र है ।

मंत्रोद्धार :– ॐ ऐँ क्लीँ ह्सौ नमः ॥३२॥

**वर्णान्तः पार्श्वजिनो यो रेफस्तलगतः स धरणेन्द्रः ।**
**तुर्यस्वरः सबिन्दुः स भवेत् पद्मावतीसंज्ञः ॥३३॥**

**[संस्कृत टीका]–'वर्णान्तः' हकार, स हकारः 'पार्श्वजिनः' पार्श्वजिन संज्ञो भवति । 'यो रेफः तलगतः' यस्तलगतो रेफः 'स धरणेन्द्रः' धरणेन्द्र संज्ञो भवति । 'तुर्यस्वरः' चतुर्थस्वरः–ईकारः, 'सबिन्दुः' अनुस्वारयुतः 'स भवेत् पद्मावती संज्ञः' स पद्मावती देवी संज्ञा भवति । एवं ह्रीँ इत्येकाक्षरी विद्या ॥३३॥**

[हिन्दी टीका]–वर्णों के अंत में का हकार, वह हकार पार्श्वनाथजिन संज्ञा का वाचक है, उस हकार के नीचे, रेफ वह रेफ धरणेन्द्र संज्ञा वाला होता है, चौथा नंबर का स्वर, याने ई कार वह बिन्दु अनुस्वार युक्त वह पद्मावती संज्ञा वाला है, इस प्रकार से बनने वाले मंत्र को एकाक्षरी मंत्र कहा है ।

मंत्रोद्धार :–'ॐ ह्रीँ नमः ।' यह एकाक्षरी विद्या है ॥३३॥

---

**१ कामरजं च इति ख पाठः ।**

त्रिभुवनजनमोहकरी विद्येयं प्रणवपूर्वनमनान्ता ।
एकाक्षरीति संज्ञा जपतः फलदायिनी नित्यम् ।।३४।।

[संस्कृत टीका]–'त्रिभुवनजनमोहकरी' त्रैलोक्य जन मोहकरी भवति 'विद्येयम्' इयं कथिता विद्या । कथम्भूता ? 'प्रणव पूर्वनमनान्ता' उँकार पूर्व नमः शब्दान्ता । किं नामा ? 'एकाक्षरीति संज्ञा' एकाक्षरी नामधेया । 'जपतः फलदायिनी नित्यम्' सर्वकालं जाप्यं कुर्वतः फलदायिनी भवति ।।३४।।

[हिन्दी टीका]–यह एकाक्षरी मंत्र तीनों लोकों को मोहित करने वाला है और जाप्य करने वाले मंत्री को हमेशा (नित्य) फल देने वाली विद्या है ।।३४।।

## होमविधि

**इदानीं होमक्रम कथ्यते :–**

तत्वावृत नाम विलिख्य पत्रे तद्धोमकुण्डे निखनेत् त्रिकोणे ।
स्मरेषुभिः पञ्चभिराभिवेष्टय बाह्ये पुनर्लोकपति प्रवेष्ट्यम् ।।३५।।

[संस्कृत टीका]'तत्वावृतम्' ह्रींकार वेष्टितम् । किंतत् ? 'नाम' देवदत्तनाम । 'विलिख्य' लिखित्वा । क्व? 'पत्रे' ताम्रपत्रे । किं कृत्वा ? 'स्मरेषुभिः' कामबाणैः । कतिङ्ख्यैं? 'पञ्चभिः'! एवं ह्रां ह्रीं क्लीं ब्लूँ सः एतैः। 'आऽभिवेष्ट्य' आ समन्ताद् वेष्टयित्वा । 'पुनः' पुनरपि । 'बाह्ये' नाम बाह्ये । लोकपतिप्रवेष्टयम् ह्रींकारवेष्टितं कृत्वा। 'तद्धोम कुब्जे' तत् ताम्र पत्र यन्त्र होम कुण्ड मध्ये । कथं भूते? त्रिकोणे' त्र्यको । 'निखनेत्' पूरयेत् ।।३५।।

[हिन्दी टीका]–'ताम्रपत्र पर नाम लिख कर, उस नाम को ह्रीं से वेष्टित करे ! याने ह्रीं के मध्य में नाम लिखे, फिर चारों तरफ से कामबाण, द्रां द्रीं क्लीं ब्लूँ सः ये पांच लिखे, उसके बाद ह्रीं से वेष्टित करे, इस यंत्र को त्रिकोण होम कुण्ड में गाड़ देवे ।।३५।।

मधुरत्रिक सम्मिश्रित गुग्गुलकृतचणकमात्र वटिकानाम् ।
त्रिशत्सहस्त्रहोमात् सिध्यति पद्मावती देवी ।।३६।।

[संस्कृत टीका]–'मधुरत्रिकसम्मिश्रित--घृत्तदुग्धशर्करा संयुक्त, 'गुग्गुलकृत' बक्षधूपकृत, 'चणकमात्रवटिकानाम्' 'त्रिशत्सहस्रहोमात्' त्रिशत्सहस्त्रसङ्ख्यवटिकानां हवनात् । 'सिध्यति' सिद्धा भवति । का? 'पद्मावती देवी' फणिशेखरा देवी ।।३६।।




होमकुण्डमें गाड़नेंका यंत्र नं. ४

[हिन्दी टीका]—फिर घी, दुध, शकर से संयुक्त गुग्गुल की चने के बराबर ३०,००० तीस हजार गोली बनावे, इन गोलियों से होम करे, पद्मावती देवी सिद्ध होती है ।।३६।। यंत्र चित्र नं ४ देखे ।

**मन्त्रस्यान्ते नमः शब्दं देवताराधना विधौ ।**
**तदन्ते होमकाले तु स्वाहा शब्दं नियोजयेत् ।।३७।।**

**[संस्कृत टीका]—'मंत्रस्यान्ते' मन्त्रपरिसमाप्तौ । 'नामः शब्दं' नमः इति वाक्यम् । क्व? 'देवताराधनाविधौ देव्या मन्त्राराधनविधाने संयोजयेत् । 'तु' पुनः । 'तदन्ते' मन्त्राराधनान्ते । होमकाले' हवन समये । 'स्वाहा शब्दं' स्वाहेतिशब्दम् । 'नियोजयेत्' संयोजयेत् ।।३७।।**

[हिन्दी टीका]—मंत्र के अन्त में नमः । शब्द लगाकर जाप्य करे, फिर होम करने के समय मंत्र के अन्त में स्वाहा शब्द लगाकर होम करे, तब सिद्धि हो जाती है ।।३७।।

## धरणेन्द्र यक्ष की साधनविधि

**दशलक्षजाप्य होमात् प्रत्यक्षो भवति पार्श्वयक्षोऽसौ ।**
**न्यग्रोध मूलवासी श्यामाङ्गस्त्रिनयनो नूनम् ।।३८।।**

**[संस्कृत टीका]—'दशलक्ष जाप्यहोमात्' दशलक्ष जाप्य हवनात् । 'प्रत्यक्षो भवति' साक्षात् प्रत्यक्षो भवति । कः ? 'पार्श्वयक्षोऽसौ' असौ पार्श्वनामधेयो यक्षः । कथंभूतः ? 'न्यग्रोधमूलवासी' वटवृक्षमूलवासी । किंविशिष्टः ? 'श्यामाङ्गः' पुनः कथंभूतः? 'त्रिनयनः' त्रिनेत्रः । 'नूनम्' निश्चितम् ।।३८।।**
**मन्त्र :—ॐ ह्रीं पार्श्वयक्ष ! दिव्य रुपे महर्षण एहि एहि ॐ क्रों ह्रीं नमः ।।**
**यक्षाराधनविधान मन्त्रोऽयम् ।।३८।।**

[हिन्दी टीका]—धरणेन्द्र यक्ष के मंत्रो का दश लाख जाप्य करने से वट्वृक्ष के ऊपर रहने वाले पार्श्वयक्ष जो की काला रंग वाला, और त्रिनेत्र वाला है, उसयक्ष की सिद्धि होती है, होम १,००,००० एक लाख मंत्रों से करे । याने १०,००० दशलक्ष जाप्य से और एकलक्ष मंत्र होम से धरणेन्द्रयक्ष की सिद्धि होती है ।।३८।।

---

**१. रुप इति ख पाठः ।**
**२. दर्पण इति ख पाठः ।**

मंत्रोद्धार :—ॐ ह्रीँ पार्श्वयक्ष दिव्य रूप महर्षरा एहि-2 ॐ क्रोँ ह्रीँ नमः। यह यक्षाराधना मंत्र है।

**निजसैन्यैर्मायामय समुच्छ्रितैर्वैरिलोकमग्रस्थम् ।**
**विमुखीकरोति यक्षः सङ्ग्रामे निमिषमात्रेण ॥३६॥**

**[संस्कृत टीका]—'निजसैन्यैः' स्वकीयसैन्यैः। कथम्भूतैः! 'मायामयसमुच्छ्रितैः' ह्रीँकारकृतप्राकार सम्यगुच्छ्रितैः। 'वैरिलोकम्' शत्रुसेनासमूहम्। कथंम्भूत? 'अग्रस्थम्' स्वकीयसैन्यपुरः स्थितम्। 'विमुखीकरोति' पराङ्मुखी करोति। कोऽसौ? 'यक्षः' पार्श्वयक्षः। क्व? 'सङ्ग्रामे' रणाङ्गणभूमौ। कथम्? 'निमिषमात्रेण' क्षणमात्रेण ॥३६॥**

[हिन्दी टीका]—यह यक्ष अपनी मायामय सेना बनाकर, बड़ी भारी शत्रु सेना को भी क्षण मात्र में जीत लेता है। युद्ध भूमि में आये हुए बड़ी सेना भी क्षण भर में ही भाग जाती है। माया ह्रीं कोट के प्रभाव से ॥३६॥

**सान्तं बिन्दूर्ध्वरेफं बहिरपि विलिखेदायताष्टाब्जपत्रं ।**
**दिक्ष्वैँ श्रीँ ह्रीँ स्मरेशो गजवशकरणं ह्रौँ तथा ब्लैं पुनर्यूँ ।**
**बाह्ये ह्रीमोँ नामोऽर्हँ दिशि लिखित चतुर्बीजकं होमयुक्तं**
**मुक्ति श्री वल्लभोऽसौ भुवनमपि वशं जायते पूजयेद् यः ॥४०॥**

**[संस्कृत टीका]—'सान्तम्' सकारस्यान्तं हकारम्। कथंभूतम्? बिन्दूर्ध्वरेफम्' अनुस्वार-ऊर्ध्वरेफान्वितम्। एवं हँ इति बीजं विलिखेत्। 'बहिरपि' हंमक्षरबहिः प्रदेशे। 'विलिखेत्' विशेषेण लिखेत्। किम्? 'आयताष्टाब्ज पत्रम्' विस्तीर्णाष्टाम्भोज पत्रम्। 'दिक्षु' तत्पत्रप्राच्यादि चतुर्दिशासु। 'ऐँ श्रीँ ह्रीँ स्मरेशः' पूर्वदले ऐँ इति, दक्षिणदले श्रीँ इति, पश्चिमदले ह्रीँ इति, उत्तरदले क्लीँ इति एवं लिखेत्। 'गजवशकरणं ह्रौँ तथा ब्लैँ पुनर्यूँ' इति विदिक् चतुर्दलेषु द्विपवशकरणं आग्नेयदले क्रौँ इति, नैऋत्यदले ह्रौँ इति। 'तथा' तेन प्रकारेण वायव्यदले ब्लैं इति। 'पुनर्यूँ' पश्चादीशानदले यूँ इति लिखेत्। 'बाह्ये ह्रीँ' तद्यन्त्रबहिः ह्रीँकरण वेष्टयेत्। उँ नमोऽर्हँ दिशि लिखित चतुर्बीजकम्' उँ नमोऽर्हमिति पदे प्राच्यादिचतुर्दिशासु लिखितं ऐँ श्रीँ ह्रीँ क्लीँ इति चत्वारि बीजानि। 'होमयुक्तं' स्वाहाशब्दयुतम्। एवं उँ नमोऽर्हँ ऐँ श्रीँ क्लीँ स्वाहेति मन्त्रः। 'मुक्ति श्री वल्लभोऽसौ भुवनमपि वशं जायते पूजयेद् यः'**

**एतच्चिन्तामणिनाम यन्त्रं यः पूजयेद्, असौ पुमान् मुक्त्यङ्गनाप्रियो भवति । 'भुवनपि' लोकोऽपि । 'वशं जायते' वशीभवति ।।**

**इत्युभयभाषाकविशेखर श्री मल्लिषेण सूरिविरचिते**
**भैरव पद्मावती कल्पे देव्याराधनविधिर्नाम**
**तृतीय. परिच्छेदः ।।**

[हिन्दी टीका]–बिन्दु और रेफसे सहित हकार यानी र्हं बीज को लिखकर उसके बाहर आठ पांखुड़ी का कमल बनावे उस कमल के चारों तरफ से चारों दिशाओं के दलों में ऐं श्रीं ह्रीँ और क्लीँ को लिखे, फिर विदिशाओं के दलो में क्रौं झ्रौं ब्लें और यूँ श्रं को लिखकर, उस यंत्र के बाहर के भाग को ह्रीँ कार से वेष्टित करे, फिर पूर्वादि चारों दिशाओं में ॐ नमोऽर्हं ऐं श्रीं ह्रीँ क्लीं स्वाहा, मंत्र से वेष्टित करे । इस प्रकार चिन्तामणि यंत्र की जो कोई पूजन करता है उस मनुष्य के वश में संपूर्ण लोक रहता है और मोक्षलक्ष्मी भी वश में रहती है । यंत्रचित्र नं. ५

इस प्रकार दोनों भाषा के कवि शेखर श्री मल्लिषेण सूरिविरचित भैरव पद्मावती कल्प में देवी आराधनाविधि की हिन्दी विजया टीका समाप्त ।

———

**मुक्तिमिच्छसि चेत्तात विषयान्विषवत्त्यज ।**
**क्षमार्जवदया-शौचं सत्यं पोयूषवत्पिब ।।**

अर्थ :–हे भाई ! यदि मुक्ति चाहते हो तो विषयों को विष के समान छोड़ दो । और क्षमा, सरलता, दया, पवित्रता और सत्य को अमृत के समान पान करो ।




श्री चिंतामणि यंत्र नं.५,

# चतुर्थो द्वादश रञ्जिका मन्त्रोद्धारपरिच्छेदः

द्वादश पत्राम्बुरुहं मलवर यूंकार संयुतं कूटम् ।
तन्मध्ये नामयुतं विलिखेत् क्लींकार संरुद्धम् ।।१।।

[संस्कृत टीका]–'द्वादशपत्राम्बुरुहं' द्वादश पत्रान्वितं पद्मम् । कथम्भूतम् ? 'मलवरयूंकार संयुतम्' मश्च लश्च वश्च यूंकारश्च मलवरयूंकाराः तैः संयुतम् । किम् ? 'कूटम्' क्षकारम् । एवं क्ष्म्ल्व्र्यूं इति । 'तन्मध्ये नाम युतम्' क्ष्म्ल्व्र्यूं मध्ये देवदत्तनाम युतम् । 'विलिखेत्' विशेषेण लिखेत् । कथम्भूतम् ? 'क्लींकार संरुद्धम्' तत्पिण्डोभयपार्श्वं क्लींकार निरुद्धं लिखेत् ।।१।।

[हिन्दी टीका]–एक बारह दल का कमल बनावे, बीच की कर्णिका में नाम सहित क्ष्म्ल्व्र्यूं क्लीं कार से रुके हुये लिखे । यानी क्ष्म्ल्व्र्यूं के दोनों तरफ क्लीं कार लिखे ।।१।।

विलिखेज्जयादि देवी स्वाहान्तोंकार पूर्विका दिक्षु ।
झभ महपिण्डोपेता विदिक्षु जम्भादि कास्तद्वत् ।।२।।

[संस्कृत टीका]–'विलिखेज्जयादि देवीः' जयादि चतुर्देवता विलिखेत् । क्व ? 'दिक्षु' चतुर्दिशासु । 'स्वाहान्तोंकारपूर्विकाः' ऊँ जये ! स्वाहा इति पूर्व दले, ऊँ विजये ! स्वाहा इति दक्षिण दले, ऊँ अजिते ! स्वाहा इति पश्चिम दले, ऊँ अपराजिते ! स्वाहा इत्युत्तरदले विलिखेत् । 'झभ महपिण्डोपेताः' । झश्च भश्च मश्च हश्च झभमहाः ते च ते पिण्डास्तैरुपेताः झभमहपिण्डोपेताः । क्व ? 'विदिक्षु' विदिशासु । काः ? 'जम्भादिकाः' जम्भादी चतुर्देवीः । 'तद्वद्' यथापूर्वं स्वाहान्तोंकारपूर्विकाः । ऊँ झ्म्ल्व्र्यूं जम्भे ! स्वाहा इत्याग्नेय्यां दिशि, ऊँ भ्म्ल्व्र्यूं मोहे ! स्वाहा इति नैर्ऋत्यदले, ऊँ म्म्ल्व्र्यूं स्तम्भे ! स्वाहा इति वायव्यदले, ऊँ ह्म्ल्व्र्यूं स्तम्भिनि ! स्वाहा इति ईशानदले लिखेत् ।।२।।

[हिन्दी टीका]–आदि में ॐ और अंत में नमः शब्द लगाकर पूर्व आदि दिशाओं के दलों में जम्भादि देवियों का नाम लिखे और विदिशाओं में झ भ म ह के पिण्डों सहित लिखे । यानी पींडाक्षरों को जम्भादि देवियों को लिखे ।।२।।

मंत्रोद्धार :–कमल के बारह दलो में मंत्र सहित देवियों के नाम व पिण्डाक्षरों के नाम लिखने का क्रम ।

पूर्व दिशा की पांखुड़ी में, ॐ जयायै स्वाहा ।
अग्निदिशा की पांखुड़ी में, ॐ झ्म्ल्व्य्र्ूं जम्भायै स्वाहा ।
दक्षिणदिशा के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ विजयायै स्वाहा ।
नैऋत्य के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ भ्म्ल्व्य्र्ूं मोहायै स्वाहा ।
पश्चिम दिशा के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ अजितायै स्वाहा ।
वायव्य दिशा के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ म्स्ल्व्य्र्ूं स्तम्भायै स्वाहा ।
उत्तर दिशा के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ अपराजितायै स्वाहा ।
ईशान दिशा के (दल में) पांखुड़ी में, ॐ ह्ल्व्य्र्ूं स्तम्भिन्यै स्वाहा ।
इस प्रकार से लिखे ।

**उद्धरितदलेषु ततो मकरध्वजबीजमालिखेच्चतुर्षु ।**
**गजवशकरण निरुद्धं कुर्यात् त्रिर्मायया वेष्टयम् ।।३।।**

**[संस्कृत टीका]--'उद्धरित दलेष ततः' तस्मादष्टपत्रलेखनान्तरं उद्धरित-दलेषु । कति संख्योपेतेषु ? 'चतुर्षु' चतुः संख्येषु । 'मकरध्वज बीजमालिखेत्' क्लीँकार बीजमालिखेत् । 'गजवशकरणनिरुद्धं क्रौँकारनिरुद्धम् । 'त्रिर्मायया वेष्टयम्' पत्र बाह्ये ह्रीँकारेण त्रिधा वेष्टितम् । 'कुर्यात्' करोतु ।।३।।**

[हिन्दी टीका]–दिशा विदिशाओं के दलों का मंत्रोद्धार कर लेने पर मकरध्वज बीज को लिखे, मकरध्वज बीज माने क्लीँ कार बीज को लिखे फिर अंकुश बीज, यानी क्रौँ कार बीज से निरुद्ध करे, फिर ह्रीँ कार रूप मायाबीज से तीनबार वेष्टित करे ।।३।।

**भूर्ये सुरभिद्रव्यैर्विलिख्य परिवेष्टय रक्तसूत्रेण ।**
**निक्षिप्य सुल्वभाण्डे[1] मधुपूर्णे मोहयत्यबलाम् ।।४।।**

**[संस्कृत टीका]–'भूर्ये' भूर्यपत्रे । 'सुरभिद्रव्यैः' कुङ्कुमादिसुगन्धद्रव्यैः । 'विलिख्य' एतद् मन्त्रं लिखित्वा । 'परिवेष्टय रक्तसूत्रेण' रक्तसूत्रेण वेष्टयित्वा । 'निक्षिप्य' संस्थाप्य । क्व ? 'सुल्वभाण्डे' अपक्वभाण्डे । कथम्भूते ? मधुपूर्णे' माक्षिक पूर्णे । 'मोहयत्यबलाम्' अबला वनिता तां मोहयति ।।४।।**

**अस्य मूल मन्त्रोद्धारः :–**

---

१ कनक इति ख पाठः ।




सर्पजहर नष्टकरने का पंत्र चित्र नं.४२

इदानीं स्तोभकरणमारभ्यते—

वह्निजलभूमि पवन व्योमाग्रे दहपचद्वयं योज्यम् ।
स्तोभय युगलं स्तोभं मध्यमिका चालनाद्भवति ।।७।।

(संस्कृत टीका)–'वह्निः' उँकारः । 'जलं' पकारः । 'भूमिः' क्षिकारः । 'पवनः' स्वाकारः । 'व्योम' हकारः । 'अग्रे' एतेषां पञ्चबीजाक्षराणामग्रे । 'दहपचद्वयं योज्यम्' दह दहेति पदद्वयं योज्यं, तदग्रे पच पचेति पदद्वयं योजनीयम् । 'स्तोभययुगलं' स्तोभय स्तोभयेति पदद्वयम् । 'स्तोभं' अनेन मन्त्रोच्चारणोच्चाटनेन ? दष्टावेशः । कथम् ? 'मध्यमिका चालनात्' मध्यमाङ्गुल्याश्चालनाद् । 'भवति' जायते ।।७।।
मन्त्रोद्धार :–उँ पक्षि स्वाहा दह दह पच पच स्तोभय स्तोभय ।

।। इति स्तोभन मन्त्रः ।। ।। इति स्तोभनविधानम् ।।

[हिन्दी टीका]–"ॐ पक्षि स्वाहा" इन पाँच बीजाक्षरों के आगे दह दह इन दो पदों की योजना करे, उसके आगे पच पच इन दो पदों की, फिर स्तोभय स्तोभय ये पद लिखे, इस मंत्र को मध्यमा अंगुलि को चलाते हुये उच्चारण करने से सर्पदंश का आवेग रुकता है ।।७।।

मंत्रोद्धार :–"ॐ पक्षि स्वाहा दह दह पच पच स्तोभय ।।"

इदानीं विषस्तम्भनमुदीर्यते—

आद्यन्ते भूबीजं यध्ये जलवह्निमारुतं योज्यम् ।
स्तम्भययुगलं स्तम्भो वामकराङ्गुष्ठ चालनतः ।।८।।

(संस्कृत टीका)–'आद्यन्ते भूबीजं' मन्त्रादौ मन्त्रान्ते पृथ्वीबीजम्-क्षि इति । 'मध्ये जलवह्निमारुतं योज्यं' मन्त्रमध्ये प उँ स्वेति बीजत्रयं योजनीयम् । 'स्तम्भययुगलं' तदग्रे स्तम्भयेति पदद्वयम् । स्तम्भः' अनेन कथित मन्त्रोच्चारणेन विष प्रसर स्तम्भो भवति । कथम् ? 'वामकराङ्गुष्ठ-चालनतः' स्वरामकराङ्गुष्ठचालनेन ।।८।।
मन्त्रोद्धार :–क्षिप उँ स्वाक्षि स्तम्भय स्तम्भय ।। विषस्तम्भनमन्त्रः ।।

[हिन्दी टीका]–मंत्र के प्रारम्भ में और अंत में पृथ्वीबीज क्षि, मध्यमां, प, ॐ, स्वा, इन तीन बीज की योजना करके उसके आगे स्तम्भय २ ये दो पद लिखकर तैयार किया हुए मंत्र को बांए हाथ के अंगूठे पर जप करने से विष का स्तम्भन होता है ।।८।।

मंत्रोद्धार :–"क्षिप ॐ स्वाक्षि स्तम्भय ।।"

इदानीं निर्विषीकरणमभिधीयते :—

जलभूमिवह्निमारुतगगनैः संप्लावयद्वयोपेतैः ।

भवति च विषापहारस्तर्जन्याश्चालनादचिरात् ॥९॥

[संस्कृत टीका]—'जलं' पकारः । 'भूमिः' क्षिकारः । 'वन्हिः' उँकारः । 'पवनः' स्वाकारः । 'गगनं' हाकारः । इति पञ्चबीजाक्षरैः । कथम्भूतैः ? संप्लावयद्वयोपेतैः' संप्लावयेति पदद्वयान्वितैः । 'भवति' स्यादेव । कः ? विषापहारः' विषनिर्विषीकरणम् । कस्मात् ? 'तर्जन्याश्चालनात्' स्ववामकरतर्जन्यश्चालनात् । कथम् ? 'अचिरात्' शीघ्रतः ।

अतः मन्त्रोद्धार :—पक्षि[१] उँ स्वाहा संप्लावय संप्लावय । इति विषापहारः ॥९॥

[हिन्दी टीका]—जल बीज प कार। भूमि बीज क्षि कार। अग्नि बीज ॐ कार। पवन बीज स्वाकार। गगन बीज हा कार। इस प्रकार पांच बीजाक्षरों को और आगे संप्लावय-२ ये दो पद सहित बांये हाथ की तर्जनी अंगुली से जल्दी-२ चलाकर मंत्र का जाप करने से जहर उतर जाता है ॥९॥

मंत्रोद्धारः—"पक्षि ॐ स्वाहा संप्लावय-संप्लावय।"

इदानीमन्यत्रविषसंक्रमणकौतुकमभिधीयते—

मरुदग्निवारिधामव्योमपदं संक्रमव्रजद्वितयम् ।

चालनयाऽनामिकया नितरां विषसंक्रमो भवति ॥१०॥

[संस्कृत टीका—]'मरुत्' स्वाकारः । 'अग्निः' उँकारः । 'वारि' पकारः। 'धाम' क्षिकारः । 'व्योम' हाकारः । 'संक्रमव्रज द्वितयं' संक्रम संक्रम व्रज व्रजेति पदद्वयम् । 'चालनयानामिकया' स्ववामकरानामिकायाश्चालनेन । 'नितरां' अतिशयेन । 'विषसंक्रमो भवति' परं प्रति विषसंक्रमो भवति ॥१०॥

मन्त्रोद्धारः—स्वा उँ प क्षि हा संक्रम संक्रम व्रज व्रजेति विष संक्रामण मन्त्रः ।

[हिन्दी टीका]—इस मंत्र का बांए हाथ की अनामिका अंगुलि से जाप्य करे तो विष संक्रमण होता है ॥१०॥

---

१. क्षि उँ स्वाहा स्तंभय स्तंभय निर्विषकरणं पक्षि उँ स्वाहा संप्लावय संप्लावय । अयं विषापहार मन्त्रः इति ख पाठः ।

मंत्र :—स्वा ॐ पक्षि हा संक्रम संक्रम व्रज व्रज ।

## नागावेशन मंत्र

नागावेश :—

व्योमजलवह्निपवनक्षितियुतमन्त्राद्भवत्यथावेशः ।

सं क्षि प हः प क्षि प हः पठनेन कनिष्ठि चालनतः ॥११॥

[संस्कृत टीका]–'व्योम' हाकारः । 'जलं' पकारः । 'वन्हिः' उँकारः । 'पवनः' स्वाकारः । 'क्षितिः' क्षिकारः । 'युतमन्त्रात्' युक्तमन्त्रात् । 'भवति' एतत्कथित-मन्त्राज्जायते । 'अथ' पश्चात् । 'आवेशः' पुरुषशरीरे नागावेशः । 'सं क्षि प हः प क्षि प हः इति । 'पठनेन' एतन्मन्त्रपठनेन । कस्मात् ? 'कनिष्ठिचालनतः' वामकरकनिष्ठि-काचालनात् ॥११॥

मन्त्रोद्धार :–हा प उँ स्वाक्षि सं क्षि प हः प क्षि प हः । इति पदे नागा-वेशमन्त्रः ।

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र को बाए हाथ की कनिष्ठिका अंगुलि से जाप करे तो पुरुष के शरीर में नाग प्रवेश करता है ॥११॥

दंश पुरुष के शरीर में नागा प्रवेश मंत्र कराने का मंत्र—"हा प ॐ स्वा क्षि सं प हः प क्षि प हः ।"

## विषनाश मंत्र (प्रथम)

कर्णजाप्येन भेरुण्डा निर्विषं कुरुते नरम् ।

विद्या सुवर्णरेखापि दष्टं तोयाभिषेकतः ॥१२॥

[संस्कृत टीका]–'कर्ण जाप्येन' दष्ट पुरुषस्य कर्ण जाप्येन । 'भेरुण्डा' भेरुण्डदेव्या विद्या । 'निर्विषं कुरुते' निर्विषीकरणं कुरुते । 'नरं' दष्टं पुरुषम् । 'विद्या सुवर्णरेखापि' अपिपश्चात् सुवर्णरेखा विद्या । 'दष्टं' पुरुषं । 'तोयाभिषेकतः' सुवर्ण-रेखनागविद्याऽभिमन्त्रितोदकाभिषेकेण निर्विषं करोति ॥१२॥

भेरुण्ड विद्या मन्त्रोद्धार :– उँ एकहि एकमाने भेरुण्डा विज्जाभविकज-कुरंडे तेतु भंतु आमोसइ हुंकारविष नासइ थावर जंगम कित्तिम अंगज[1] उँ फट् ॥

इयं कर्ण जाप्या भेरुण्ड विद्या । प्राकृतमन्त्रः ॥

---

[1] ह्रीँ देवदत्तस्य विषं हर हूं फट् इति ख पाठः ।

**अतः सुवर्ण रेखा मन्त्रोद्धार :-उँ सुवर्ण रेखे कुक्कुट विग्रह रूपिणि स्वाहा ।। इयं तोयाभिषेककरण सुवर्णरेखा विद्या ।।**

[हिन्दी टीका]-जिस को सांप ने काट लिया है उस पुरुष के कान में भेरुण्ड विद्या मंत्र का और सुवर्ण रेखा से मंत्रित पाणी से अभिषेक करे तो सांप के जहर से मुक्ति मिलती है ।।१२।।

भेरुण्ड मंत्रोद्धार :-ॐ एकहि एकमाते भेरुण्डा विज्जा भविकज करंडे तंतु मंतु आमोसइ हुंकार विष नासइ थावर जंगम कित्तिम अंगज ॐ फट् । यह मंत्र पद्मावती उपासना ग्रंथ में है किन्तु बहुत ही अशुद्ध मंत्र है ।

ॐ एहि माये भेरूण्डे विज्जाभरिय करंडे तंतु मंतु आद्येसह हुंकारेण विसणासइ थावर जंगम कित्तिम अंगज्ज ह्रीं देवदत्तस्य विषं हर-२ ॐ ह्रू फट् । यह मंत्र तीनों प्रतियों में मिलान करके पूर्ण शुद्ध किया है ।

सुवर्णरेखा मंत्रोद्धार :-ॐ सुवर्ण रेखे कुक्कुट विग्रह रूपिणि स्वाहा ।

## विषनाशन मंत्र (द्वितीय)

**भूजल मरुन्नभोऽक्षर मन्त्रेण घटाम्बु मन्त्रिकं कृत्वा ।**
**पादादिविहितधारा निपातनाद्भवति विषनाशः ।।१३।।**

**[संस्कृत टीका]-'भू' क्षि । 'जलं' प । 'मरुत' स्वा । 'नभोऽक्षरं' हा । 'मन्त्रेण' क्षि प स्वा हेत्यक्षर चतुष्टय मन्त्रेण । घटाम्बु मन्त्रितं कृत्वा' कलशोद कमनेन मन्त्रेणाभिमन्त्रिते कृत्वा । 'पादादिविहितधारानिपातनात्' आपादमस्तकादिकृतजल-धारानिपातनात् । 'भवति' स्यात् । 'विषनाशः' दष्टस्य विषनाशः ।।१३।।**

**मन्त्रोद्धार :-क्षिप स्वाहा ।। इति निर्विषीकरण मन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]-क्षि प, स्वा, हा, इन चार मंत्राक्षरों से घड़े में भरे हुए पानी को मंत्रित करके सर्प दंशीत मनुष्य के सिर से पैर तक लगाने से जहर (विष) मुक्त हो जाता है ।।१३।।

मंत्र :—"क्षिपस्वाहा ।"

## अष्ट प्रकार नागों का वर्णन

**इदानीमष्टविधनागाभिधनमभिधीयते—**

**नन्तो वासुकिस्तक्षः कर्कोटः पद्मसंज्ञकः ।**
**महासरोजनामा च शङ्खपालस्तथा कुलिः ।।१४।।**

[संस्कृत टीका]–'अनन्तो वासुकिस्तक्षः' अनन्तनाम नागः, वासुकिर्नाम नागः तक्षको नाम नागः । 'कर्कोटः' कर्कोटको नाम नागः । 'पद्मसंज्ञकः पद्मनाम नागः । 'महासरोजनाम च' महा पद्मनामनागः। 'शङ्खपालः' शङ्खपालो नाम नागः। 'तथा कुलिः' तेन प्रकारेण कुलिको नाम नागः । इत्यष्टविधनागानां नामनि निरूपितानि ।।१४।।

[हिन्दी टीका]–अनन्त, वासुकि, तक्षक, कर्कोट, पद्म, महापद्म, शंखपाल और कुलिक इस प्रकार ये आठ प्रकार के नागों के नाम हैं ।।१४।।

अतः परं तेषां नागानां कुल जाति वर्ण-विष-व्यक्तयः पृथक्पृथगभिधीयन्ते–
क्षत्रिय कुलसम्भूतौ वासुकिशङ्खौ धराविषौ रक्तौ ।
कर्कोटक पद्मावपि शूद्रौ कृष्णौ च वारुणीयगरौ ।।१५।।

[संस्कृत टीका]–'क्षत्रिय कुलसम्भूतौ' क्षत्रियकुल सम्भवौ । कौ ? वासुकिशङ्खौ' वासुकिशङ्खपालनागौ । 'धराविषौ' तौ द्वौ पृथ्वीविषान्वितौ । 'रक्तौ' रक्तवर्णौ । 'कर्कोटक पद्मावपि' अपि-पश्चात् कर्कोटपद्मौ । शूद्रौ' शूद्रकूलोद्भूतौ । 'कृष्णौ' तौ द्वौ कृष्णवर्णौ । चः समुच्चये । 'वारुणीयगरौ' तौ द्वौ अब्धिविषान्वितौ ।।१५।।

[हिन्दी टीका]–वासुकि और शंखपाल नाग क्षत्रिय कुलोत्पन्न, रक्तवर्ण और पृथ्वी विष वाले हैं । करकोटक और पद्म नाग शूद्र कुलोत्पन्न काले रंग के और समुद्र जल के हलके विष वाले होते हैं ।।१५।।

विप्रावनन्त कुलिकौ वह्निगरौ चन्द्रकान्तसङ्काशौ ।
तक्षक महासरोजौ वैश्यौ पीतौ मरुद्गरलौ ।।१६।।

[संस्कृत टीका]–'अनन्तकुलिकौ' अनन्तकुलिक नाम नागौ । 'विप्रौ' विप्रकुलसम्भूतौ । 'वह्निगरौ' अग्नि विषान्वितौ । 'वैश्यौ' वैश्यकुलोद्भवौ । 'पीतौ' पीतवर्णौ । 'मरुद्गरलौ' वायुविषान्वितौ । इत्यष्टविधनागानां कुल वर्ण विषव्यक्तयः प्रतिपादिताः । जय विजय नागौ देवकुलोद्भूतौ आशीविषौ पृथिव्यां न प्रवर्तते इत्येतस्मिन्ग्रन्थे न प्रतिपादितौ ।।१६।।

[हिन्दी टीका]–अनन्त और कुलिक जाति के नाग ब्राह्मण कुल वाल, स्फटिक के समान रंग वाले और अग्निविष वाले हैं । तक्षक और महापद्म वैश्य कुलोत्पन्न पीले वर्ण के और वायु के विष वाले हैं । जय विजय जाति के नाग देवकुल के आशी विष वाले हैं, इनका पृथ्वी पर संचार न होने से इस ग्रंथ में वर्णन नहीं किया है ।।१६।।

## विषों के लक्षण

इदानीं चतुर्विधं चिह्नमभिधीयते—

पार्थिवविषेण गुरुता जडता देहस्य सन्निपातत्वम् ।

लालाकण्ठनिरोधो गलनं दंशस्य तोयविषात् ।।१७।।

[संस्कृत टीका]–'पार्थिवविषेण' पृथ्वी विष नाग दष्टस्य । 'गुरुता' गुरुत्वम् । 'जडता देहस्य' शरीरस्य जाड्यम् । 'सन्निपातत्वं' सन्निपातस्वरूपमिति पार्थिवविषचिह्नं स्यात् । 'लालाकण्ठनिरोधः' मुखे लालास्रवः । 'गलनं दंशस्य' सर्पदष्ट दंशे रक्तक्षरणम् । कस्मात् ? 'तोय विषात्' अम्बुविषात् अम्बुविषदष्टस्यैवंविधं चिह्नं स्यात् ।।१७।।

[हिन्दी टीका]–पृथ्वी विष वाले नाग के काटने पर शरीर जडवत् भारी होता है, सन्निपात की जैसी अवस्था हो जाती है । समुद्र जल की जाति के नाग के काटने पर मुख से लार गिरती है और दांत गलने लगते हैं ।।१७।।

गण्डोद्गता दृष्टेरपाटवं भवति वह्निविषदोषात् ।

विच्छायतास्यशोषणमपि मारुत गरलदोषेण ।।१८।।

[संस्कृत टिका]–'गण्डोद्गमता' दष्टशरीरे गण्डोद्गत्वम् । 'दृष्टेरपाटवं' नेत्रयोरपटुत्वम् । 'भवति' स्यात् । कस्मात् ? 'वन्हि विष दोषात्' वन्हिविषनागदष्टस्य पुरुषस्यैवंविधचिह्नं स्यात् । 'विच्छायता' शरीरे दुश्छवित्वं, 'आस्यशोषणमपि' वदने निर्द्रवत्वमपि । केन ? 'मारुतगरलदोषेण' वायुविषनागदष्ट पुरुषस्यैवं चिह्नं स्यात् ।।१८।।

[हिन्दी टीका]–अग्नि के समान विष वाले नाग के काटने पर गण्ड स्थल फूलने लगते हैं । और नेत्र ज्योति बंद हो जाती है । वायु के समान विष वाले नाग के काटने पर शरीर में चंचलता होती है और नींद उड़ जाती है, मुंह सूखने लगता है ।।१८।।

## विषहरण मंत्र

इत्यष्टविधनागानां कुलवर्णविष चिह्न व्यक्तयः प्रतिपादिताः ।।

उँ नमो भगवत्यादिमन्त्रमष्टोत्तरं शतम् ।

पठित्वा क्रोशपटहं ताडयेद्दष्ट सन्निधौ ।।१९।।

[संस्कृत टीका]–'उँ नमो भगवत्यादिमन्त्रं' उँ नमो भगवति इत्यादि वक्ष्यमाणमन्त्रं। 'अष्टोत्तरं शतं' अष्टाधिक शतम्। 'पठित्वा' पठनं कृत्वा। 'क्रोश पटहं क्रोशडमरुम्। 'ताडयेत्' ताडनं कुर्यात्। 'दष्टसन्निधौ' दष्टस्य पार्श्वे ।।१६।।

मन्त्रोद्धार :–उँ नमो भगवति! वृद्धगरुडाय सर्व विष विनाशिनि! छिन्द छिन्द भिन्द भिन्द। गृह्ल गृह्ल एहि एहि भगवति! विद्ये हर हर हुं फट् स्वाहा ।। दष्टश्रुतौ क्रोशपटहताडन मन्त्रः ।।

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र को १०८ बार जप कर दष्ट पुरुष के सामने खूब बाजे बजने से विष दूर हो जाता है ।।१६।।

मंत्रोद्धार :–ॐ नमो भगवति वृद्ध गरुडाय सर्व विष नाशिनि छिन्द-२ भिद-२ गृह्ल-२ एहि-२ भगवति विद्ये हर-२ हुं फट् स्वाहा।

धृत्वार्धचन्द्र मुद्रां दक्षिण भागेऽहिदंशिनः स्थित्वा।
वदतु तव गौरिदानीं तस्करलोकेन नीतेति ।।२०।।

[संस्कृत टीका]–'धृत्वार्धचन्द्रमुद्राम्' अर्धचन्द्राकारां-वागकराङ्गुष्ठतर्जनीभ्यां धृत्वा मुद्राम्। क्व? 'दक्षिण भागे' दक्षिणदिग्भागे। कस्य? 'अहिदंशिनः' सर्पदष्ट पुरुषस्य। 'स्थित्वा' उषित्वा। 'वदतु' भाषताम्। किं वदतु? 'तव गौः' त्वदीया गौः। 'इदानीं' साम्प्रतं। 'तस्करलोकेन' दस्युजनेन। 'नीतेति' गृहीत्वा नीतेति वदति ।।२०।।

[हिन्दी टीका]–उसके बाद सर्प दष्ट पुरुष के दाहिनी ओर बैठ कर बांये हाथ ने अर्द्धचंद्राकार मुद्रा बनाकर जोर से कहे कि तुम्हारी गाय को अभी-अभी चोर ले गये हैं ।।२०।।

तं समाहन्य पादेन याहीत्युक्ते स धावति।
उत्थापयति तं शीघ्रं मन्त्र सामर्थ्यमीदृशम् ।।२१।।

[संस्कृत टीका]–'तं समाहन्य पादेन' तं दष्टपुरुषं मन्त्रिणा स्वपादेन आहन्य। 'याहीत्युक्ते' गच्छेत्युक्ते। 'स धावति' स दष्ट पुरुषो धावनं करोति। 'उत्थापयति तं शीघ्रं' तं दष्टपुरुषं झटित्युत्थापयति। 'मन्त्रसामर्थ्यमीदृशं' भगवत्या मन्त्र माहात्म्यमीदृशं एवं विधम् ।।२१।।

क्रोशपटहताडनेन दष्टोत्थापनविधानम् ।।

[हिन्दी टीका]–फिर मंत्रवादी तू जा, ऐसा कह कर जोर से एक लाथ सर्प दष्ट पुरुष को मारे, तो वह पुरुष एकदम खड़ा होकर भागने लगता है। इस प्रकार इस मंत्र का सामर्थ्य है, यह भगवती मंत्र है ।।२१।।

## नाग कर्षणनमंत्र

**इदानीं नागाकर्षण मन्त्रविधानमभिधीयते—**

**नियुतजपात् संसिध्यति दशांश होमेन फणिसमाकृष्टिः ।**

**प्रणवादिः[1] स्वाहान्तः चिरिचिरि शब्दादिको मन्त्रः ।।२२।।**

**[संस्कृत टीका]–'नियुतजपात्' लक्षजपात् । 'संसिध्यति' सम्यक् सिद्धिं प्राप्नोति । केन ? 'दशांशहोमेन' दश सहस्त्रजपेन । 'फणिसमाकृष्टिः' नागाकर्षणम् । 'प्रणवादिः स्वाहान्तः' ॐकारादिः स्वाहाशब्दान्तः । 'चिरिचिरिशब्दादिको मन्त्रः'[2] चिरिचिरि[2] इति शब्दाद्यो मन्त्रः ।।२२।।**

**मन्त्रोद्धार :–ॐ चिरि[2] चिरि इन्द्रवारुणि ! एहि एहि कड कड स्वाहा।**

[हिन्दी टीका]–यह मंत्र एक लक्ष जाप करने से और दशांश होम करने से (दश हजार मंत्राहुति देने से) सिद्ध होता है ।।२२।।

मंत्रोद्धार :–ॐ चिरि-२ इण्द्रवारूणि एहि-२ कड-२ स्वाहा ।

**नाग प्रेषणमन्त्रोऽशीति सहस्त्रैर्दशांश होमेन ।**

**सिध्यति जाप्येन पुनः शोणित करवीर पुष्पाणाम् ।।२३।।**

**[संस्कृत टीका]–'नाग प्रेषण मन्त्रः' नागनां क्षुद्रकर्मकरणप्रस्थापन-मन्त्रः । 'अशीति सहस्त्रैः' अशीति सहस्त्र प्रमाणैः जाप्येन कथम्भूतेन? 'दशांश होमेन' अष्ट सहस्त्र हवनेन । 'सिध्यति' सिद्धि प्राप्नोति । 'पुनः' पश्चात् । केषां ? 'शोणित कर वीर पुष्पाणाम्' रक्तकरवीर पुष्पाणाम् ।।२३।।**

**नाग सम्प्रेषण मंत्रोद्धार :–ॐ नमो नागपिशाचि ! रक्ताक्षिभ्रुकुटि-मुखि ! उच्छिष्टदीप्ततेजसे ! एहि एहि भगवति ! हुं फट् स्वाहा ।। नाग प्रेषण मन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–नाग प्रेषण मंत्र का अस्सी हजार बार जप करने से और दशांश होम करने से सिद्ध होता है किन्तु लाल कनेर के पुष्पों से होम करे ।।२३।।

---

१. प्रणवादि स्वाहान्तश्चिरिचिरि शब्दादिको मन्त्रः इति ग पुस्तके पाठः ।

२. चिरि घिरि इति ग पाठः ।

मंत्रोद्धार :—ॐ नमो नाग पिशाचि रक्ताक्षि भृकुटी मुखी उच्छिष्ट दीप्त तेजसे एहि-२ भगवति गृह्ण-२ हुं फट् स्वाहा ।

यंत्र चित्र नं. ४३ देखे ।

**वल्मीकनिकटे होमं कुर्यात् त्रिमधुरान्वितम् ।**
**मन्त्र सिद्धौ तमाज्ञाप्य प्रेषयेदुरगेश्वरम् ।।२४।।**

**[ संस्कृत टीका ]–'वल्मीकनिकटे' वामलूरसमीपे । 'होमं' हवनम् । 'कुर्यात्' करोतु । 'त्रिमधुरान्वितं' क्षीराज्य शर्करामिश्रित प्राग्भारीकृतप्रसूनान्वितम् । 'मन्त्रसिद्धौ' एतद्विधानेन कृत मंत्र सिद्धौ प्राप्तायां । 'तमाज्ञाप्य' तं नागेश्वरमाज्ञां कृत्वा । प्रेषयेदुरगेश्वरं' नागेश्वरं क्षुद्र कर्म करणे प्रस्थापयेत् ।। नामप्रेषण-कर्मकरण-जप-होमविधानमभिहितम् ।।२४।।**

[हिन्दी टीका]–इस अनुष्ठान को बामी के पास घृत, दूध, और मधु (शर्करा) सहित होम करे तो मंत्र सिद्ध होता है जब सर्प आवे तो उसे इच्छित स्थान पर भेजे ।।२४।।

**प्रेषितोऽहमनेनेति मा कस्यापि पुरो वदेः ।**
**अन्यमन्त्रेण मा गच्छ मानवं भक्षया मुकम् ।।२५।।**

**[संस्कृत टीका]'प्रेषितः' प्रस्थापितः । कः? 'अहं' नागः । केन? 'अनेन' मन्त्रवादिना । 'इति' एवम् । 'कस्यापि पुरो मा वदेः' कस्यापि पुरुषस्याग्रतः मा भाषस्व । 'अन्यमन्त्रेण मा गच्छ' एतन्मन्त्रं विहाय अन्यमन्त्रेण त्वं मा गच्छ । 'मानवं भक्षयामुकम्' अमुकं दुष्ट पुरुषं भक्षय ।। इति नाम प्रेषण विधानम् ।।२५।।**

[हिन्दी टीका]–और उस नाग को कहेकि तू यह वार्ता दूसरे को नहीं कहना और अमुक का भक्षण कर और दूसरे के मंत्र से यह कार्य कभी मत करे ।।२५।।

यंत्र चित्र नं. ४४ देखे ।

## दूत को गिराकर रोगी को अच्छा करना

**इदानी दूतपातनविधानमभिधीयते—**

**फणिदष्टस्य शरीरादों स्वाहा मन्त्रतो विषं हृत्वा ।**
**सोमं श्रवल्ललाटाद् दूतं मन्त्रेण पातयेत् ।।२६।।**




नागप्रेषण यंत्र नं० ४३,

ॐ अर्हद्भ्यः स्वाहाः
ॐ सिद्धेभ्यः स्वाहा
ॐ सूरिभ्योः स्वाहा
ॐ उपाध्यायेभ्यां स्वाहा
ॐ सर्वसाधुभ्यांस्वाहा

ॐ मोहायै स्वाहा

ॐ अजितायै स्वाहा

ॐ जंभायै स्वाहा

ॐ अपराजितायै स्वाहा

ॐ स्तंभिन्यै स्वाहा

ॐ जयायै स्वाहा

ॐ स्तंभायै स्वाहा

ॐ विजयायै स्वाहा



गरूड बन्ध यंत्र चित्र नं॰ ४४

**[संस्कृत टीका]–'फणिदष्टस्य शरीरात्' सर्पदष्टस्य पुरुषस्य शरीरात् । 'उँ स्वाहा मन्त्रतः' उँ स्वाहेति वक्ष्यमाणमन्त्रात् । 'विषम्' दष्ट पुरुषदेहस्थं विषम् । 'हृत्वा' अपहृत्य । कथम् ? 'सोमं श्रवत्' अमृतं श्रवमाणम् । कस्मात् ? 'ललाटात्' भालस्थलात् । 'दूतं' प्रेषकम् । 'मन्त्रेण पातयेत्' पातयितव्यः ।।२६।।**

**एतन्मन्त्रोद्धार :–उँ स्वाहा इत्यनेन मन्त्रेणविषमाह्रियते ।**

**उँ नमो भगवते वज्रतुण्डाय स्वाहा रक्ताक्षि कुनखि दूतं पातय पातय मर मर धर धर ठ ठ ठ हुँ फट् घे घे ।। इति दूतपातनमन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–ॐ स्वाहा मंत्र से सर्प दंशित पुरुष के शरीर में रहने वाले विष को, दूत पातन मंत्र से दूत को कपाल से झरते हुए अमृत से हरण करे ।।२६।।

दूत पातन मंत्रोद्धार :—ॐ नमो भगवते वज्र तुण्डाय स्वाहा रक्ताक्षि कुनखि दूतं पातय-पातय मर-मर धर-धर ठ ठ ठ हुं फट् घे घे ।

**उँ लामों फड़् मन्त्रोच्चारणतः पतति भोगिना दष्टः ।**
**उँ ह्रोमादिफडन्तो दष्ट पटच्छादनो मन्त्रः ।।**

**[संस्कृत टीका]–'उँ लामों फड़् मन्त्रोच्चारणतः' । इत्यनेन मन्त्रोच्चारणेन भूमौ पतति । कः ? 'भोगिना दष्टः' सर्पेण दष्टपुरुषः । 'उँ ह्रोमादिफडन्तः' उँ स्वाहा शब्दमादि कृत्वा फट्शब्दान्तः वक्ष्यमाणमन्त्रः । 'दष्ट पटच्छादनो मन्त्रः' पतित दष्ट पुरुषस्य शरीरोपरिवस्त्रच्छादनमन्त्रः ।।२७।।**

**मन्त्रोद्धार :–उँ लाँ उँ फड् इति दष्टपातन मन्त्रः ।**

**उँ स्वाहा रु रु रु रु हो प्लं सर्वं हारय संहारय उँ यूँ उँ उँ गरुडाक्षि उँ फट् ।। इति दष्टपटच्छादनमन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–ॐ (ई) लाँ ॐ फट् (ड्) इस मंत्र के उच्चारण से सर्प दष्ट पुरुष भूमि पर गिरता है ।।२७।।

दष्ट पातन मंत्र :--ॐ ई लाँ ॐ फड् (फट्)

दष्ट के उपर वस्त्र आच्छादन मंत्र :--ॐ स्वाहा रु रु रु रु रु रु हो प्ले हं सर्वं संहारय-२ ॐ यूं ॐ ॐ गरुड़ाक्षि ॐ फट् स्वाहा । इस मंत्र से दष्ट पुरुष को वस्त्र ओढाना चाहिए ।

मंत्र :–"ॐ ई लाँ ॐ फट् ।" वस्त्राच्छादन मंत्र (कपड़े से सांप कांटे

मनुष्य ढकने का मंत्र) ॐ स्वाहा रु रु रु रु रु हो प्ले हं सर्व संहारय संहारय ॐ यूं ॐ गरुड़ाक्षि ॐ फट् स्वाहा ।।

**पवननभोऽक्षर[१] मन्त्रेणाकृष्य च धावते ततो वस्त्रम् ।**
**अनुधावति तत्पृष्ठे यत्र पटः पतति तत्रासौ ।।२८।।**

**[संस्कृत टीका]–'पवननभोऽक्षर मन्त्रेण स्वाहेत्यक्षर मन्त्रेण । 'आकृष्य' तद्दष्टाच्छादन परमाकृष्य । 'धावते' धावनं करोति । 'ततः' तस्मात् । वस्त्रं आच्छादनपटम् । 'अनुधावति तत्पृष्ठम्' तद्वस्त्रमाकृष्य यः पुरुषो धावति तत्पृष्ठं स दष्टः अनुधावति । 'यत्र पटः पतति तत्रासौ' यस्मिन् स्थले तद् गृहीत पटः पतति तत्रैवासौ दष्टः पतति । स्वाहेति दष्टाच्छादित पटाकर्षण मन्त्रः ।।२८।।**

[हिन्दी टीका]–फिर यह सर्प दष्ट पुरुष स्वाहा, इस मंत्र से वस्त्र उठाकर भागने वाले पुरुष के पीछे भागता है और जहां कहीं वस्त्र गिरता है वहीं वह दष्ट पुरुष भी गिर जाता है ।।२८।।

मंत्र :—स्वाहा ।

**मन्त्रेणानेन फणी विषमुक्तो भवति जल्पितेन शनैः ।**
**अपहरति निजस्थानादशितेऽपि विषं न सङ्क्रमते ।।२९।।**

**[ संस्कृत टीका ]–'मन्त्रेणानेन' अनेन कथित मन्त्रेण । 'फणी विषमुक्तो भवति' सर्पो विषमुक्तो भवति । केन ? जल्पिते ।' वक्ष्यमाण मन्त्र पठनेन । 'शनैः' शनैरपि । 'अपहरित निजस्थानात्' स्वकीयस्थानात् तद्दष्टस्य विषापहारो भवति । 'अशितेऽपि विषं न सङ्क्रमते' सर्पेण भक्षितेऽपि सति तस्य पुरुषस्यापि विषसङ्क्रमो न भवतीति निर्विषीकरणम् ।।२९।।**

**मन्त्रोद्धार :–ॐ नमो भगवते पार्श्वतीर्थङ्कराय हंसः महाहंसः पद्महंसः, शिवहंसः, कोपहंसः उरगेशहंसः पक्षि महाविषभक्षि हुँ फट्[१] ।। इति निर्विषीकरण मन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र का धीरे-धीरे जाप करने से सर्प का विष अपने स्थान से शीघ्र दूर हो जाता है फिर उसको कभी विष चढ़ता नहीं है ।।२९।।

निर्विषीकरण मंत्र :—"ॐ नमो भगवते पार्श्वतीर्थंकराय हंसः महाहंसः पद्महंसः शिवहंसः कोपहंस उरगेशहंसः पक्षिमहाविष भक्षि हूं फट् ।"

---

१. फट् स्वाहा इति ख पाठः ।

## नाग को साथ चलाने का मंत्र

तेजो नमः सहस्त्रादि मंत्र प्रपठतः फणी ।
अनुयाति ततः पृष्ठं याहीत्युक्त निवर्तते ।।३०।।

[सस्कृत टीका]—'तेजो नमः सहस्त्रादि मन्त्रं प्रपठतः' ॐ नमः सहस्त्र-जिह्वे ! इत्यादि मन्त्रं प्रपठतः पुरुषस्य । 'फणी' सर्पः । 'अनुयाति ततः पृष्ठं' तन्मन्त्रपठित पुरुषस्य पृष्ठमनुगच्छति । 'याहीत्युक्त निवर्तते' स एवं सर्पः पुनरपि याहीत्युक्ते व्याधुव्य गच्छति ।।३०।।

तन्मन्त्रोद्धार :—ॐ नमो सहस्त्रजिह्वे ! कुमुद भोजिनि! दीर्घकेशिनि! उच्छिष्ठभक्षिरणी ! स्वाहा ।। इति नाग सहागमन मंत्रः ।।

[हिन्दी टीका]—ॐ नमो सहस्त्र जिह्वे कुमुद भोजिनि दीर्घ केशिनि उच्छिष्ठ भक्षिरिण स्वाहा ।

इस मंत्र को पढ़ने वाले मंत्र वादी के साथ-साथ में सर्प चलने लगता है और चले जाओ कहने पर सर्प चला जाता है ।।३०।।

## सर्प मुख किलन मंत्र, गति किलन मंत्र, दृष्टि किलन मंत्र

ॐ ह्रीँ श्रीँ ग्लौँ हुँ क्षूँ टान्तद्वितयेन फणिमुखस्तम्भः ।
हुँ क्षूँ ठठेति गमने दृष्टिं ह्राँ क्षाँ ठठेति बन्धाति ।।३१।।

[संस्कृत टीका]—'ॐ ह्रीँ श्रीँ ग्लौँ हुँ क्षूँ । 'टान्तद्वितयेन' ठठेति मन्त्रेण । 'फणिमुखस्तम्भः' अनेन मन्त्रेण सर्पमुखस्तम्भो भवति । 'हुँ क्षूँ ठठेति गमने' हुँ क्षूँ ठ ठ इत्यनेन सर्पस्य गतिस्तम्भो भवति । 'दृष्टिं ह्राँ ठ ठेति बध्नाति' सर्पस्य दृष्टिं ह्राँ क्षाँ ठ ठ इति मन्त्रेण बध्नाति । इति फणिमुखगति दृष्टि स्तम्भन विधिः ।।३१।।

[हिन्दी टीका]—ॐ ह्रीँ श्रीँ ग्लौँ हूँ क्षूँ ठः ठः, इस मंत्र के जाप से सर्प का मुख कीलित होता है ।

मंत्र :—हुँ क्षूँ ठः ठः, इस मंत्र से सर्प की गति का स्तंभन होता है ।

ह्राँ क्षाँ ठः ठः, इस मंत्र से सर्प की दृष्टि का स्तंभन होता है ।

## सर्प को कुण्डलाकार बनाने का मंत्र

वामं सुवर्ण रेखाया गरुडाज्ञापयत्यतः ।
स्वाहान्तं मन्त्रमुच्चार्यं कुण्डलीकरणं कुरु ।।३२।।

[संस्कृत टीका]–'वामं सुवर्ण रेखाया:' उँ सुवर्ण रेखाया इति पदम्। 'गरुडाज्ञापयतीति पदम्। 'स्वाहान्तं मन्त्रमुच्चार्य' स्वाहाशब्दमन्तेकृत्वा तन्मन्त्रं पठित्वा। 'कुण्डली करणं कुरु' ।।३२।।

मन्त्रोद्धार :– उँ सुवर्ण रेखाया गरुडाज्ञापयति कुण्डलीकरणं कुरु कुरु स्वाहा।

[संस्कृत टीका]–इस मंत्र का जाप करने से सर्प कुण्डलाकार होता है।

मंत्र :—ॐ सुवर्ण रेखाया गरुडा ज्ञापयति कुण्डली करणं कुरु कुरु स्वाहा ।।३२।।

## सर्प घट प्रवेश मंत्र

सप्रणवः स्वाहान्तो ललललललसंयुतः करोत्येषः।
मन्त्रो घटप्रवेशं क्षणेन नागेश्वरस्यापि ।।३३।।

[संस्कृत टीका]–'सप्रणवः स्वाहान्तः' उँकारादिः स्वाहाशब्दान्तः। 'ललललललसंयुतः' ललललल इत्यक्षरैः षड्भिर्युक्तः। 'करोति' कुरुते। 'एषः मन्त्रः। एतत्कथितमन्त्रः किं करोति ? 'घटप्रवेशं' कुम्भप्रवेशं। 'क्षणेन' क्षणमात्रेण। कस्य ? 'नागेश्वरस्यापि' नागाधिपस्यापि क्षणेन घटप्रवेशं करोति ।।३३।।

मन्त्रोद्धार :– उँ ललललल स्वाहा ।। फणिकुम्भप्रवेशनमन्त्रः ।।

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र का जाप्य करने से नागों का ईश्वर भी क्यों न हो उसको भी एक ही क्षण में घट में प्रवेश करना पड़ता है ।।३३।।

मंत्रोद्धार :—"ॐ ल ल ल ल ला ला स्वाहा।"

## नाग स्तम्भक रेखा मंत्र

उँ ह्रां ह्रीं गरुडाज्ञा ठठेति तन्मुद्रया कृतां रेखाम्।
भुजगो मरणावस्थां न लङ्घते तां कदाचिदपि ।।३४।।

[संस्कृत टीका]–उँ ह्रां ह्रीं गरुडाय ठठेति' उँ ह्रां ह्रीं गरुडाज्ञा ठ ठ इत्यनेन मन्त्रेण। 'तन्मुद्रया' गुरुडमुद्रया। 'कृतां रेखाम्' मन्त्रिणा भूमौ कृतां रेखां। 'भुजगो 'मरणावस्थः सर्पो मरणावस्थां प्राप्तः। 'न लङ्घते' लङ्घयं कर्तुं न शक्नोति। 'कदाचिदपि' कस्मिश्चित्कालेऽपि ।।३४।।

**मन्त्रोद्धार :—उँ ह्लाँ ह्लीँ गरुडाय ठ ठ ।। इति रेखा मन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–गरुडमुद्रा से इस मंत्र का जाप्य करके रेखा खीचे तो उस रेखा का किसी भी काल में, उल्लघन सर्प नहीं कर सकता और वह मरण तुल्य हो जाता है ।।३४।।

रेखा मंत्र :—"ॐ ह्लाँ ह्लीँ गरुडाय ठः ठः ।"

## खटिका फणिदर्शन विधान

**कपिकच्छूरसभावितखटिका प्रणवादिनील परिजप्त्वा ।**
**लेख्यस्तयोपदेशात् खटिकासर्पः शनेर्वारे ।।३५।।**

**[संस्कृत टीका]–'कपिकच्छूरसभावित खटिका' कण्डुकरीरसेन सप्तवारं भाविता खटिका । 'प्रणवादिनोल परिजप्त्वा' सा खटिका प्रणवादि-नील मन्त्रेण समं जप्त्वा । 'लेख्यस्तया' खटिकया लेखनीयः । कथम् ? 'उपदेशात्' उपदेशपूर्वेण । कः ? 'खटिकासर्पः' तत्खटिकालिखितसर्पः । कस्मिन् ? 'शनेर्वारे' शनिदिने ।।३५।।**

**मन्त्रोद्धार :—उँ नील विष महाविष सर्प संक्रामणि ? स्वाहा । इति विष संक्रामणमन्त्रः ।।**

[हिन्दी टीका]–खडिया (खटिका) को कोंच के रस में सात बार भावना देकर उस पर निम्नोक्त मंत्र से शनिवार को एक सर्प का चित्र बनावे ।।३५।।

मंत्रोद्धार :—ॐ नील विष महाविष सर्प संक्रामणि स्वाहा ।

**यो हन्यात् तद्वक्त्रं खटिकासर्पो दशति नात्र सन्देहः ।**
**दृष्ट्वा करतलदशनं मूर्च्छति विषवेदनाकुलितः ।।३६।।**

**[संस्कृत टीका]–'यो हन्यात् तद्वक्त्रं खटिकासर्पो दशति नात्र संदेहः' अत्र खटिका सर्प विधाने सन्देहो न कार्यः । 'दृष्ट्वा करतल दशनं' तत्सर्पदशनदंशं करतले दृष्ट्वा । 'मूर्च्छति' पुरुषो मूर्च्छां प्राप्नोति । कथम्भूतः ? 'विषवेदनाकुलित.' विषजनितवेदनाकुलितः । इति खटिकासर्पकौतुकविधानम् ।।३६।।**

**उँ क्रोँ प्रोँ त्रीँ ठः मन्त्रेण विषं ह्लूँकारमध्यगं जप्त्वा**

[हिन्दी टीका]–जो कोई उस चित्र सर्प के मुख पर मारता है, उसको वह चित्रसर्प काट लेता है । और उस सर्प दंश को देख कर विषवेदना से वह व्यक्ति

मूर्च्छित हो जाता है। इस खटिका सर्प विधान में संदेह नहीं करना चाहिये ।।३६।।

*फिर मंत्रवादी उस चित्रसर्प दंशित पुरुष के हृदय, कण्ठ, मुख, मस्तक और शिर को क्रमशः देखे कि स्तम्भन ही है या आखों को धोंखा है।

स्तंभन का निश्चय हो जाने पर खटिका पर लिखे हुए चित्र सर्प पर "ॐ क्षाँ क्षी" इस मंत्र के पढ़ने से वह दष्ट पुरुष विषकों छोड़कर भोजन कर सकता है अर्थात् निर्विष हो जाता है।

नोट :—पुष्प का चिन्ह जहां से है वह वर्णन अन्य प्रतियों में नहीं है मात्र कापड़ियाजी के ग्रंथ में है।

## विषभक्षण मंत्र

**ॐ क्रों प्रों त्रीं ठः मंत्रेण विषं ह्लूँकारमध्यगं जप्त्वा ।**
**सूर्यं दशावलोक्य भक्षयेत् पूरकात् ततः ।।३७।।**

**अतः परं मूलविषविधानमभिधीयते—**

**[संस्कृत टीका]—'उँ क्रोँ प्रोँ त्रीँ ठः मन्त्रेण' अनेन मन्त्रेण। 'विषं' स्थावरविषम्। कथम्भूतम्? 'ह्लूँकारमध्यगम्' करतल ह्लूँकार मध्ये स्थितं विषं कथित मन्त्रेण। 'जप्त्वा' अभिमन्त्र्य। 'सूर्यं' रविं। 'दशावलोक्य' दृष्टया निरीक्ष्य। 'भक्षयेत्' विषभक्षणं कुर्यात्। कथम्? 'पुरकात् ततः' पूरकयोगात् ।।३७।।**

**मंत्रोद्धार :--उँ क्रोँ प्रोँ त्रीँ ठः। इति विषभक्षण मन्त्रः।**

[हिन्दी टीका]—हाथ की हथेली में ह्लूँकार के मध्य में स्थावर विष को रखकर पूरक योग में सूर्य की दशा देखकर (अथवा सूर्य के सामने देखते हुए) इस मंत्र से मंत्रित करके भक्षण कर जावे ।।३७।।

मंत्रोद्धार :—"ॐ क्रोँ प्रोँ त्रीँ ठः।"

## विष से शत्रुनाशन

**प्रतिपक्षाय दातव्यं ध्यात्वा नीलनिभं विषम् ।**
**ग्लौँ ह्लौँ मन्त्रयित्वा तु ततो घे घेति मन्त्रिणा ।।३८।।**

**[संस्कृत टीका]—'प्रतिपक्षाय' शत्रुलोकाय। 'दातव्यं' देयम्। 'ध्यात्वा' ध्यानं कृत्वा। कथम्भूतम्! 'नीलनिभम्' निलवर्णस्वरूपम्। किम्? 'विषं' मूलविषम्। किं कृत्वा? 'ग्लौँ ह्लौँ मन्त्रयित्वा' इति मन्त्रेणाभिमन्त्र्य। 'तु' पुनः। 'ततः' ग्लौँ**

ह्लौँ इति बोजद्वयात् । 'घेघेति' घे घे इति पदं जपित्वा । केन ? 'मन्त्रिणा' मन्त्र-वादिना ॥३८॥

मन्त्रोद्धार :— ग्लौँ ह्लौँ घे घे । इति प्रतिपक्षाय नीलध्यानेन युक्तविष-दानमन्त्र ॥

[हिन्दी टीका]–शत्रु को विष देते समय ग्लौँ क्रौँ घे घे, मंत्र से मंत्रित करता हुआ नीले वर्ण का ध्यान करे, और भक्षण करा देवे ॥३८॥

## विषनाशन मंत्र

मुनिहयगन्धाघोषा वन्ध्या कटुतुम्बिका कुमारी च ।
त्रिकटुककुष्ठेन्द्रयया घ्नन्ति विषं नस्यपानेन ॥३९॥

[संस्कृत टीका]–'मुनिः' अगस्तिः । 'हयगन्धा' अश्वगन्धा । 'घेष' देवदालो (देवदारू) । 'वन्ध्या' कर्कोटी । 'कटुतुम्बिका' कटुकालाबुका । 'कुमारी' गृह कन्या । 'त्रिकटुकं' चूषणम् । 'कुष्टम्' त्वक । 'इन्द्रयवा' कुटजबोजम् । 'घ्नन्ति' नाशयन्ति । 'विषं' स्थावरजङ्गमविषम् । 'नस्यपानेन' एतदौषधानां नश्नेन पानेन सर्व विषं नश्यति ॥३९॥

[हिन्दी टीका]–अगस्त्य, असगंध, घोषा (तोरई) वन्ध्या (कर्कोटी) कड़वी तुम्बी घृतकुमारी, त्रिकटु (सोंठ, पीपल, कालीमिरच) कूठ और इन्द्र जौ को सुंघाने और पिलाने से स्थावर जंगम सभी प्रकार के विष का नाश हो जाता है ॥३९॥

द्विपमलभूतच्छत्रं रविदुग्धं श्लेष्मतरूफलोपेतम् ।
वृश्चिकविषसङ्क्रामं बदरीतरूदण्डसंयोगात् ॥४०॥

[संस्कृत टीका]–'द्विपमलभूतच्छत्रं' द्विरदमलोद्भूतच्छत्रम् । 'रविदुग्धं' मार्तण्डक्षीरम् । 'श्लेष्मतरूफलोपेतम्' श्लेष्मातकफलचिक्कणान्वितम्। 'वृश्चिक विषोत्तारणं अन्येषां विष संक्रामम् । 'बदरीतरुदण्ड संयोगत् । पुष्यार्के ऊर्ध्वाधोगत कण्टकद्वयान्वित बदरी शलाकां गृहीत्वा तदौषधत्रयलेपं कृत्वा ऊर्ध्वकण्टकेनोत्तार्य अधोगतकण्टकेन अन्योऽन्यं संक्रामति ॥४०॥

[हिन्दी टीका]–हाथी के मल (लीद) से उत्पन्न होने वाले छत्र वनस्पति को, आकडे का दूध और बड़गुंद के अन्दर से निकलने वाला चिकणा पदार्थ इन तीनों औषधियों का लेप करके, पुष्यनक्षत्र में ग्रहण किया हुआ जिसके ऊपर नीचे

कांटे हैं ऐसी बेर की लकड़ी से बिच्छु का जहर उतर जाता है और संक्रमण होता है। वह इस प्रकार है–ऊपर के कांटे से जहर उतर जाता है और नीचे के कांटे से जहर का संक्रमण होता है ।।४०।।

## घर से सर्प भगाने का मंत्र

षट्कोणभवन मध्ये कुरुकुल्लां यो लिखेद् गृहे विद्याम् ।
तत्र न तिष्ठति नागो लिखिते नागारिबन्धेन ।।४१।।

[संस्कृत टीका]--'षट्कोण भवनमध्ये' षट्कोण चक्रमध्ये । 'कुरुकुल्लां' कुरुकुल्लानामदेव्या मन्त्रः । 'यो लिखेद्' यः कोऽपि मन्त्रवादी लिखेत् । क्व ? 'गृहे' गृहदेहल्याम्' स्ववासोत्तराङ्गे । काम् ? 'विद्याम्' कुरुकुल्लादेव्या विद्याम् । 'तत्र' तस्मिन् गृहे । 'न तिष्ठति' न स्थाति । कः ? 'नागः' सर्पः । कस्मिन् कृते सति ? 'लिखिते' सति । केन ? 'नागारिबन्धेन' गरुडबन्धेन ।।४१।।

मन्त्र :—ॐ कुरु कुल्ले ! हूँ फट् ।।

[हिन्दी टीका]–घर में प्रवेश करने के द्वार के ऊपर की ओर गरूड (षट्कोण) यंत्र बनाकर उसमें गरूड बंध मंत्र लिखे तो उस सर्प घर से भाग जाता है ।।४१।।

मंत्र :–ॐ कुरू कुल्ले हूँ फट् । देखे यंत्र चित्र नं. ४४ ।

## शिष्य को विद्या देने का विधान

इदानीं मण्डलोद्धारणमभिधीयते—

चतुरस्त्रं मन्डलमतिरमणीयं पञ्चवर्णचूर्णेन ।
प्रविलिख्य चतुःकोणे तोयभृतान् स्थापयेत् कलशान् ।।४२।।

[संस्कृत टीका]–'चतुरस्त्रं' समचतुरस्त्रम् । 'मण्डलं' वक्ष्यमाणमण्डलम्। 'अतिरमणीयं' अत्यन्तशोभमानम् । 'पञ्चवर्ण चूर्णेन' श्वेतरक्तपीतहरितकृष्णमिति पञ्चवर्णचूर्णेन । 'प्रविलिख्य' प्रकर्षेण लिखित्वा । 'चतुःकोणे' तन्मण्डल चतुःकोणे । 'तोयभृतान्' जलपरिपूर्णान् । स्थापयेत् । कान् ? 'कलशान्' कुम्भान् ।।४२।।

[हिन्दी टीका]–चार कोने से सहित मणिय पंचवर्ण चूर्ण से एक मंडल बनावे और मडल के चारों कोनों में पानी से भरे हुए कलशों की स्थापना करे ।।४२।।




कुरुकुल्ला विद्या का यंत्र नं॰ ४४

तस्योपरि विपुलतरं मण्डपमतिसुरभिपुष्पमालिकाकीर्णम् ।
चन्द्रोयकध्वजतोरण घण्टारवदर्पणोपेतम् ॥४३॥

[संस्कृत टीका]–'तस्योपरि' तन्मण्डलोपरि। 'विपुलतरं' अतिविस्तीर्णम्। 'मण्डपं'। कथम्भूतम् ? 'अतिसुरभिपुष्पमालिकाकीर्णं'। पुनः कथम्भूतम् ? 'चन्द्रोयकध्वजतोरण घण्टारवदर्पणोपेतम्' वितानध्वजवन्दनमालाक्षुद्र घण्टिका विशिष्टदर्पणान्वितम् ॥४३॥

[हिन्दी टीका]–फिर उस मंडल को नाना प्रकार की पुष्पमालाओं से और दर्पण, ध्वजा, घंटी चंद्रोपक आदि से सज्जित कर देवे ॥४३॥

पञ्चपरमेष्ठिमन्त्रं प्रत्येकं प्रवणपूर्वहोमान्तम् ।
अष्टदलकमलमध्ये हिमकुङ्कुमलयजैर्विलिखेत् ॥४४॥

[संस्कृत टीका]–'पञ्चपरमेष्ठिमन्त्रं' अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्याय सर्व साधूनां मंत्रम अमुं च कथम्भूतम् ? 'प्रत्येकं' पृथक्पृथक्। 'प्रणवपूर्व होमान्तम्' उँकारादिस्वाहाशब्दान्तम्। 'अष्टदलकमल मध्ये' अष्टदलाम्बुजमध्ये-अष्दलकर्णिकामध्ये। हिमकुङ्कुमलयजैः' कर्पूरकाश्मीर श्री गन्धैः। 'विलिखेत्' विशेषेण लिखेत् ॥४४॥

मन्त्रोद्धार :—उँ अर्हद्भ्यः स्वाहा, उँ सिद्धेभ्यः स्वाहा, उँ सूरिभ्यः स्वाहा, उँ पाठकेभ्यः स्वाहा, उँ सवसाधुभ्यः स्वाहा। इति पञ्च परमोष्ठिनां मन्त्रं कर्णिकामध्ये लिखेत् ॥

[हिन्दी टीका]–फिर केशर, कर्पूरादि पदार्थों से अष्टदल कमल बनावे और कर्णिका में निम्नोक्त मंत्र लिखे ॥४४॥

मंत्रोद्धार :–ॐ अर्हद्भ्यः स्वाहा, ॐ सिद्धेभ्यः स्वाहा ॐ सूरिभ्यः स्वाहा, ॐ पाठकेभ्यः स्वाहा, ॐ सर्वसाधुभ्यः स्वाहा। इस मंत्र को कर्णिका में लिखे।

पूर्वाग्न्यादिषु दद्याज्जयादिजम्भादि देवता ह्येताः ।
तद्दक्षिणदिग्भागे हेममयीं पादुकां देव्याः ॥४५॥

[संस्कृत टीका]–'पूर्वाग्न्यादिषु' पूर्वादिचतुर्दिशासु आग्नेय्यादि चतुर्विदिशासु च। 'हि' स्फुटम्। 'एताः' कथितदेवताः। 'तद्दक्षिणदिग्भागे' तन्मण्डलदक्षिणदिक्प्रदेशे। 'हेममयीं' स्वर्ण विनिर्मिताम्। 'पादूकां देव्याः' पादुकाद्वयं दद्याद्देव्याः ॥

स्थापनक्रम :—जये स्वाहेति प्राच्यां दिशि, उँ विजये स्वाहेति

**दक्षिणायां दिशि, उँ अजिते स्वाहेति प्रतीच्यां दिशि, उँ अपराजिते स्वाहेति उत्तरस्यां दिशि, उँ जम्भे स्वाहेत्याग्नेय्यां दिशि, उँ मोहे स्वाहेति नैऋत्यां दिशि, उँ स्तम्भे स्वाहेति वायव्यायां दिशि, उँ स्तम्भिनि स्वाहेतीशान्यां दिशि, इत्यष्टदलेषु जयादि जम्भादि देवता विलिखेत् ।।४५।।**

[हिन्दी टीका]–इस अष्टदल कमल के पूर्वादि दिशाओं के दलों में जयादि देवियों के नाम लिखे और विदिशाओं अग्निकोणादिओं में जम्भादि देवियों के नाम लिखे और दक्षिण दिशा के भाग में देवी की स्वर्णमयी पादुका बनावे ।।४५।।

दलों में नाम लिखने का क्रमः–पूर्व में ॐ जयायै स्वाहा ।
आग्नेय में ॐ जम्भायै स्वाहा ।
दक्षिण में ॐ विजयायै स्वाहा ।
नैऋत्य में ॐ मोहयै स्वाहा ।
पश्चिम में ॐ अजितायै स्वाहा ।
वायव्य में ॐ स्तंभायै स्वाहा ।
उत्तर में ॐ अपराजितायै स्वाहा ।
इशान्य में ॐ स्तंभिन्यै स्वाहा ।

**अभ्यर्च्य गन्धतन्दुलकुसुमनिवेद्य प्रदीप धूप फलैः ।**
**परमेष्ठिनं च मन्त्रं भैरव पद्मावतीपादौ ।।४६।।**

**[संस्कृत टीका]–'अभ्यर्च्य' अभिपूज्य । कैः ? 'गन्धतन्दुलकुसुम निवेद्य प्रदीप धूप फलैः' श्री गन्धाक्षतपुष्पचरुनैवेद्यदीप धूप फलाद्यष्टविधार्चना द्रव्यैः । 'परमेष्ठिनंच मन्त्रम्' पञ्चपरमेष्ठिमन्त्रम् । 'अभ्यर्च्य' पूजयित्वा । 'पूजयेत् भैरव पद्मावती पादौ' भैरव पद्मावती देव्याः पादौ--स्वर्ण पादुके अपि पूजयेत् ।।४६।।**

[हिन्दी टीका]–उसके बाद परमेष्ठी यंत्र मंत्र और पद्मावती देवी के चरणों की जल, चन्दन, अक्षत, पुष्प, नैवेद्य, दीप, धूप और फलों से अर्चन करे ।।४६।।

नोट :–देवीपूजा यंत्र चित्र नं ४४, पेज नं. १८१ पर देखे ।

**परसमयजन विरक्तं शिष्यं जिनसमयदेवगुरुभक्तम् ।**
**कृतवस्त्रालङ्कारं संस्नातं मण्डलाभिमुखम् ।।४७।।**

[संस्कृत टीका]—'परसमयजन विरक्तम्' मिथ्याशासन लोक विरक्तं। 'शिष्यं' विनेयं पुन कथम्भूतम्? 'जिनसमयदेवगुरुभक्तम्' जिनशासनदेवतासद्गुरु-भक्तम्। कृतवस्त्रालङ्कारो येनासौ कृतवस्त्रालङ्कारः तम् कृतवस्त्रालङ्कारम्। पुनः कथम्भूतम्? 'संस्नातम्' सम्यक्स्नातम्। 'मण्डलाभिमुखम्' उद्धारित मण्डलस्याभिमुखम् ।।४७।।

[हिन्दी टीका]—उसके बाद कुदेव, कुशास्त्र, कुगुरू से विरक्त रहने वाले विनयी शिष्य को स्नान कराकर वस्त्रालकारों से सजाकर मंडल के सामने लावे ।।४७।।

संस्नाप्य चतुःकलशैः सहिरण्यैस्तं ततोऽन्यवस्त्रादीन् ।
दत्वा तस्मै मन्त्रं निवेदयेत् गुरुकुलायातम् ।।४८।।

[संस्कृत टीका]—'संस्नाप्य' तं शिष्यं सम्यक्वस्त्रापयित्वा। कैः? चतुः कलशैः' प्राग्मण्डलकोणस्थ चतुः पूर्णकलशैः। कथम्भूतैः? 'सहिरण्यैः' स्वर्णयुक्तैः 'तं' शिष्यम्। 'ततः' स्नानानन्तरम्। 'अन्यवस्त्रादीन्दत्वा' पूर्व वस्त्रादीनपहायान्य नूतन नववस्त्रादीन् दत्वा। 'तस्मै' एवं विधशिष्याय। 'मन्त्रं निवेदयेत्'। कथम्भूतं मन्त्रम्? 'गुरुकुलायातम्' 'गुरुपारम्पर्येणागतम्[१] ।।४८।।

[हिन्दी टीका]—मंडल पर रखे हुए कलशों से स्नान कराकर अन्य वस्त्र आदि देकर गुरू परंपरा से चला आया मंत्र देवे ।।४८।।

भवतेऽस्मभिर्दत्तो[२] मन्त्रोऽयं गुरुपरम्परायातः।
साक्षीकृत्य हुताशनरविशशिताराम्बराद्रिगणान् ।।४९।।

[संस्कृत टीका]—'भवते' तुभ्यं शिष्याय। 'अस्माभिर्दत्तः'। 'मन्त्रोऽयं' प्राक्कथित मन्त्रः। कथम्भूतः? 'गुरुपरम्परायातः' गुरुपारम्पर्येणागतः। किं कृत्वा? 'साक्षीकृत्य' साक्षिकं कृत्वा। कान्? 'हुताशनरविशशिताराम्बराद्रिगणान्' अग्न्यर्क-चन्द्रनक्षत्राकाद्रि समूहान् ।।४९

[हिन्दी टीका]—अग्नि, सूर्य, चंद्र, नक्षत्र और आकाश की साक्षीपूर्वक गुरू परंपरा से चला आया हुआ मंत्र तुम को देता हूं, इस प्रकार शिष्य को कहे ।।४९।।

भवतापि न दातव्यः सम्यक्त्व विवर्जिताय पुरुषाय।
किन्तु गुरुदेव समयिषु भक्तिमते गुणसमेताय ।।५०।।

---

१. क्रमायातम् ख पाठः।
२. माया क पाठः।

[संस्कृत टीका]–'भवतापि' त्वयापि। 'न दातव्यः' न देयः। कस्मै ? 'सम्यक्त्वविवर्जिताय' सम्यक्त्व विहीनाय। 'पुरुषाय' नराय। 'किंतु' अथवा। 'गुरुदेव समयिषु भक्तिमते' गुरुदेव समये भक्तियुक्ताय। 'गुणसमेताय' सकल गुण संयुक्ताय एवं गुण विशिष्टाय पुरुषाय दातव्यः ।।५०।।

[हिन्दी टीका]–यह मंत्र तुमको मैंने दिया है, तुम इस मंत्र को मिथ्या दृष्टि लोग हैं उनको कभी नहीं देना, जो सच्चे देव, शास्त्र, गुरू के भक्त हैं सुपात्र हैं ऐसे गुणवान पुरुषों को ही देना ।।५०।।

**लोभादथवा स्नेहाद्दास्यसि चेदन्यसमयभक्ताय।**
**बालस्त्रीगोमुनिवधपापं यत्तद्भविष्यति ते ।।५१।।**

[संस्कृत टीका]–'लोभात्' अर्थाभिलाषात्। अथवा 'स्नेहात्' व्यामोहात्। 'दास्यसि चेत्' यदि इमां विद्यां दास्यसि। कस्मै ? 'अन्यसमयभक्ताय' पर समयभक्ति-युक्ताय। तदा 'बालस्त्रीगोमुनिवधपापं यत्' बालक स्त्रीजन गोमुनिजन हननेन यत् पापम्। 'तद्भविष्यति ते' तत् पापं तव भविष्यति ।।५१।।

[हिन्दी टीका]–इस मंत्र विद्या को यदि लोभ से, स्नेह से अथवा अन्य स्वार्थ से मिथ्यादृष्टियों को दिया तो तुमको बाल हत्या, स्त्री हत्या, गोवध, मुनिवध का पाप लगेगा ।।५१।।

**इत्येवं श्रावयित्वा तं सन्निधौ गुरुदेवयोः।**
**मन्त्री समर्पयेन्मन्त्रं साधनयोगतः ।।५२।।**

[संस्कृत टीका]–'तं' मन्त्रग्राहकम्। 'ईत्येवं श्रावयित्वा' इत्यनेन प्रकारेण शपथं कारयित्वा। कथम्? 'सन्निधौ गुरु देवयोः' गुरुदेवयोः सन्निधाने।' 'मन्त्री' मन्त्र-वादी। 'समर्पयेत्' नियोजयेत्। कम् ? 'मन्त्रम्' गुरुपरम्पर्यागतं मन्त्रम्। कथम् ? 'मन्त्रसाधनयोगतः' मन्त्राराधनविधानयोगात् ।।५२।।

[हिन्दी टीका]–फिर मंत्रवादी शिष्य को देव गुरू की साक्षी देकर मंत्र साधन के विधानानुसार मंत्र देवे–ऐसी गुरू परंपरा है ।।५२।।

——०——



# ग्रन्थकार की गुरु परम्परा

सकलनृपमुकुटघटित चरणयुगः श्रीमदजितसेनगणी ।
जयतु दुरितापहारी भव्यौघ भवार्ण वोत्तार ॥५३॥

[संस्कृत टीका]–'सकलनृपमुकुटघटित चरण युगः' सकल भूपालमुकुट-घटितपादारबिन्दद्वयः । 'श्रीमदजितसेनगणी' श्रीमदजितसेनाचार्यः। 'जयतु' सर्वोत्कर्षेण वर्तताम् । 'दुरितापहारी' पापापहारी । पुनः कथम्भूतः ? 'भण्यौघ भवार्णवोत्तारी' भव्यजन समूहस्य संसार समुद्रोत्तारकः ॥५३॥

[हिन्दी टीका]–जिनके चरण युगल राजाओं के सिर पर शोभित मुकुट मणियों से वंदित हैं जो पाप के नाशक हैं भव्यजनों को संसार समुद्र से पार उतारने वाले हैं ऐसे श्री अजितसेनगणि मुनि सदा काल जयवंत हों ॥५३॥

जिन समयागमवेदी गुरूतर संसार कान नोच्छेदी ।
कर्मेन्धनदहनपटुस्तच्छिष्यः कनकसेनगणिः ॥५४॥

[संस्कृत टीका]–'जिनसमयागमवेदी' जिनेश्वर समयसकलागमज्ञाता । 'गुरूतरसंसारकाननोच्छेदी' दुर्धरसंसृति कान्तारोन्मूलनसमर्थः । 'कर्मेन्धनदहनपटुः' सकल कर्मेन्धनदहनक्रियायां अतीव दक्षः । 'तच्छिष्यः' श्रीमदजितसेनाचार्यस्य शिष्यः । कः ? 'कनकसेनगणिः' कनकसेनाचार्यः ॥५४॥

[हिन्दी टीका]–आगम वेदी, संसार रुपी बन को छेदने वाले कर्म रुपी ईन्धन को जलाने में चतुर श्री कनकसेनगणि उनके शिष्य थे ॥५४॥

चारित्रभूषिताङ्गो निःसङ्गो मथितदुर्जयानङ्गः ।
तच्छिष्यो जिनसेनो बभूव भव्याब्जधर्मांशुः ॥५५॥

[संस्कृत टीका]–'चारित्रभूषिताङ्गः' सकल चारित्रभूषित शरीरः । 'निःसङ्गः' बाह्याभ्यन्तर परिग्रहरहितः । 'मथितदुर्जयानङ्गः' दुर्जयश्चासौ अनङ्गश्च दुर्जयानङः मथितो दुर्जयानङ्गो येन स मथितदुजर्यानङ्गः निर्जितमदनः । 'तच्छिष्यः' कनकसेनाचार्यस्य शिष्यः । कः ? जिनसेनाचार्यः । 'बभूव' संजातः । कथम्भूतः ? 'भव्याब्जधर्मांशुः' भव्यकमलप्रबोधन दिवाकरः ॥५५॥

[हिन्दी टीका]–चरित्र ही जिनका शरीर-भूषण है। बाह्याभ्यंतर परिग्रह के त्यागी हैं और जो दुर्जय कामदेव को नष्ट करने वाले हैं, भव्य रूपी कमलों लिये सूर्य के समान हैं, ऐसे श्री जिनसेन स्वामी उनके कनकसेन मुनि के शिष्य थे ॥५५॥

**तदीयशिष्योऽजनि मल्लिषेणः सरस्वतीलब्धवर प्रसादः ।**
**तेनोदितो भैरवदेवताया कल्पः समासेन चतुःशतेन ॥५६॥**

**[संस्कृत टीका]–'तदीयशिष्यः' जिनसेनाचार्यस्य शिष्यः। 'अजनि' जातः। कः ? 'मल्लिषेण' मल्लिषेणाचार्यः । कथम्भूतः ? 'सरस्वतीलब्धवर प्रसादः' सरस्वती देव्याः सकाशात् प्राप्तवरप्रसादः । 'तेन' मल्लिषेणाचार्येण । 'उदितः' कथितः । 'भैरव देवतायाः' भैरव पद्मावती देव्याः । 'कल्पः' मन्त्रवाद समूहः । 'समासेन' संक्षेपेण । 'चतुशतेन' चतुः शत सङ्ग्या ग्रन्थ प्रमाणेन ॥५६॥**

[हिन्दी टीका]–श्री आचार्य जिनसेन के सुयोग्य शिष्य श्री मल्लिसेन मुनि थे, जिन पर सरस्वती देवी की कृपा थी, उन आचार्य मल्लिसेन ने यह भैरव पद्मावती कल्प मंत्र—स्तोत्रादि सहित चार सौ श्लोकों में बनाया है ॥५६॥

**यावद्वार्धिमहीधरतारागणगगनचन्द्र दिनपतयः ।**
**तिष्ठन्ति तावदास्तां भैरव पद्मावती कल्पः ॥५७॥**

**[संस्कृत टीका]–'यावत्' यावत्कालपर्यन्तम् । 'वार्धिः' समुद्रः । 'महीधरः' कुल शैलः । 'तारागणः' नक्षत्र समूहः । 'गगनं' आकाशः । 'चन्द्र' मृगाङ्कः । 'दिनपतिः' मार्तण्डः । एते वार्ध्यादयो यावत्कालपर्यंतं 'तिष्ठन्ति' स्थास्यन्ति । 'तावत्' तावत्कालपर्यन्तम् । 'आस्ताम्' तिष्ठतु । 'भैरव पद्मावती कल्पः' 'भैरव पद्मावतीनाम-देव्याः मन्त्रकल्पः ॥**

[हिन्दी टीका]–जबतक समुद्र, पर्वत, तारागण, आकाश, चन्द्र और सूर्य रहेंगे तब तक यह भैरव पद्मावती कल्प भी बना रहे ॥५७॥

**इत्युभय भाषाकविशेखर श्री मल्लिषेण सूरिविरचितो भैरव पद्मावती कल्पः समाप्तः ॥**

श्री उभय भाषा कवि श्री मल्लिषेणाचार्य विरचित भैरव पद्मावती कल्प के गरुडाधिकार की हिन्दी बिजया टीका समाप्ता ।

( दशम अध्याय समाप्त )

## टीकाकर्त्ता की प्रशस्ति

स्वस्ति श्री वीरनिर्वाण २५१२ मासानां मासे आश्विनीमासे शुक्लपक्षे विजयादशम्यां रविवासरे, श्रवण नक्षत्रे अभिजितशुभमुहुर्ते वृश्चिक नामा स्थिर लग्ने कर्नाटक राज्ये शेडवाल नगरस्य रत्नत्रयपुर्यां श्री ऋषभादि चतुर्विंश तीर्थंकर जिनबिंब समीपे टीकाकर्त्ता श्री मूलसंघे सरस्वती गच्छे बलात्कार गणे कुन्द कुन्दाचार्य परंपरायां श्री आचार्य आदिसागर अंकली, तत्शिष्य समाधि सम्राट, आध्यात्म योगी तीर्थ क्षेत्र भक्ति वंदना शिरोमणि, चतुर्नुयोगज्ञाता, महामंत्र वादी आचार्य महावीर कीर्ति तत् शिष्य, सर्वांगमज्ञ, यंत्र मंत्र तंत्र शास्त्र विशेषज्ञ गणधराचार्य कुन्थुसागरेण भैरव पद्मावती कल्पस्य राष्ट्र भाषायां मया सर्व जनहितार्थं विजया टीका कृता । इति ।

———

मंत्र :—"क्षिप स्वाहा ।"

क्षि प, स्वा, हा, इन चार मंत्राक्षरों से घड़े में भरे हुए पानी को मंत्रित करके सर्प दंशीत मनुष्य के सिर से पैर तक लगाने से जहर (विष) मुक्त हो जाता है ।

## ग्रंथमाला समिति को प्रकाशन खर्चों में आर्थिक सहयोग प्रदान करने वाले महानुभावों की सूची निम्न प्रकार है

१०,०००) श्री ज्ञानचन्दजी जैन एवं परिवारजन [बम्बई]
५,०००) ,, प्रकाशचन्दजी छाबड़ा ,,
३,०००) ,, कुंदकुंदकुमारजी मोहिनीचन्द्रजी जवेरी ,,
३,०००) ,, महावीरकुमारजी राजेन्द्रकुमारजी सेठ ,,
३,०००) ,, किर्त्तिकुमारजी ज्ञानचन्दजी मिण्डा ,,
३,०००) ,, अशोककुमारजी धर्मचन्दजी मिण्डा ,,
३,०००) ,, राजेन्द्रकुमारजी चान्दमलजी दोशी ,,
३,०००) ,, अशोककुमारजी बंसतलालजी गांधी ,,
३,०००) ,, अजितकुमारजी मोतीलालजी मिण्ड़ा ,,
३,०००) ,, हेमन्तकुमारजी सुरजमलजी सेठ ,,
३,०००) ,, राजकुमारजी सेठी [डीमापुर]
३,०००) ,, सूरेशकुमारजी संघवी [बांसवाड़ा]
२,१००) ,, पवनकुमारजी जैन [बम्बई]
१,५००) श्रीमती सीताबाई सरावगी ,,
१,१००) श्री धनपालजी कन्हैयालालजी डोटिया [बम्बई]
१,१००) ,, निर्भयकुमारजी माणेकलालजी दावडा ,,
१,१००) डॉ. सुरेन्द्रकुमारजी सुजानमलजी कोटड़िया ,,
१,०००) श्रीमती राधाबाई मेवालालजी ,,

श्री दिगम्बर जैन कुंथु विजय ग्रंथमाला समिति जयपुर (राजस्थान) उपरोक्त सभी महानुभावों का आभार प्रकट कर बहुत-बहुत धन्यवाद देती है और आशा करती है कि समिति द्वारा भविष्य में जब-जब भी इस प्रकार के महत्त्वपूर्ण अद्भूत अलभ्य ग्रंथों का प्रकाशन होगा तब आप सभी का सहयोग प्राप्त होता रहेगा ।

# यन्त्र, मन्त्र, तन्त्र शास्त्रानुकूल ही है

बाल ब्र० श्री १०८ मुनि
दया सागर जी महाराज

❀❀❀

आज हम एक ऐसा प्रसंग रखते है—जिसकी विशेष चर्चा है। प्रसंग है मंत्र, यंत्र, तंत्र का बहुत से व्यक्तियों की जिज्ञासा है कि मंत्र, यंत्र, तंत्र जैन धर्मानुकुल है या नहीं। हमारी मान्यता है कि जैन शास्त्रों के अनुकूल ही है।

मंत्रों की शक्ति द्वारा ही हम पत्थर से बनी प्रतिमा को भगवान मानते है। प्रतिमा की पुजा अर्चना करके लाभ मानते है। प्रतिमा कुछ समय पहले एक साधारण सा पत्थर था मगर आज हम उस पत्थर को पत्थर नहीं कहते, उसको भगवान कहते है। मगर पत्थर से भगवान कैसे बने किसके माध्यम से बने ? कारीगर की कला से पत्थर को मूर्ति के रूप में निर्माण तो हो गया एवं पंचकल्याण के माध्यम से भाव मूर्ति व अन्तरंग मूर्ति का निर्माण हुआ। यहाँ ध्यान देने की बात है कि पंचकल्याण में क्या-क्या क्रिया होती है।

मंत्रों के द्वारा गर्भ क्रिया मंत्रों के द्वारा ही जन्म क्रिया एवं इसी प्रकार दीक्षा मनाई जाती है २४ मूल गुणों को मंत्रों के द्वारा आरोपित किया जाता है। उस द्रव्य मूर्ति में मंत्रों के द्वारा ही ज्ञान रूपी बिभूति गुणों को आरोपित किये जाते है। इसके उपरान्त में मोक्ष कल्याण के मंत्र दिये जाते है। मोक्ष कल्याण के मंत्रों के लिए नग्न दिगम्बर की आवश्यकता होती है कही-कही तो मुनिराज सुलभ हो जाते है—यदि मुनिराज नहीं मिलते है तो फिर पंडित द्वारा (अपने कपड़े उतार कर) ही उस मूर्ति को द्रव्य भगवान से भाव भगवान बनाने के लिए कानों में फूंक देकर मंत्रों का उच्चारण किया जाता है। इन मंत्रों के बाद ही वह पत्थर भगवान के रूप में बदल जाता है। उसे भगवान कहा जाता है। यह शक्ति किस की है ? यह मंत्रों की ही शक्ति है कि पत्थर को भगवान बना देते है। फिर अन्य जगह मंत्र क्यों नहीं काम करेगे। मंत्र अर्थात—मन माने मन त्र माने त्रियोग। मन वचन कार्य की शुद्धि से मंत्रों का उच्चारण किया जाऐ तो समस्त कार्यो की सिद्धि होती है। बिजाअक्षरों को ही मंत्र कहते है। अपने शास्त्रों में अनादि अनन्त मूल महामंत्र पंचणवकार है। उसी माध्यम से सभी मंत्रों की उत्पत्ति हुई है।

यंत्र क्या है ? यंत्र भी जैन शासन के मूल शास्त्रों से है। विनायक यंत्र, विजयपता का यंत्र, पंच परमेष्ठी यन्त्र-आदि यंत्र ही होते है। यंत्र भी एक धर्म का ही रूप है। यन्त्र के बिना पंचकल्याण पूजा विधान भी अपूर्ण माने जाते है।

तंत्र विद्या भी एक जैन आगम का ही अंग है। किसी प्रकार का रोग आदि हो जाने पर नजर लग जाने पर मन्त्र विद्या का प्रयोग किया जाता है। रोगी के सामने मिर्च नमक लेकर या भगवान का अभिषेक किया हुआ जल लगाते हैं—यह तन्त्र विद्या का ही अंग है। अभिषेक का गंधोदक लेने का व लगाने का विधान जैन आगम में कुछ शास्त्रों में पाया जाता है। औषिध शास्त्र भी तंत्र विद्या में आता है। यदि आप इसका विरोध करते है तो फिर दवा आदि बन्द करनी होगी। दवा आदि बन्द करने से हमारे अन्दर रोग आदि की व्याधियाँ बढती जावेगी। रोग की व्याधियाँ बढ़ जाने से धर्म ध्यान नहीं हो सकेगा। धर्म ध्यान नहीं होने का परिणाम दुर्गति की ओर है। एक जगह कहा है। कि—

धर्म करत संसार सुख,<br>
धर्म करत निर्वाण।<br>
धर्म पंथ साधे बिना,<br>
नर त्रियंच समान।

धर्म ध्यान के अनेक उपाय है—मंत्र, यंत्र, तंत्र जाप पाठ ध्यान स्वाध्याय संयम तप त्याग दान आदि अनेक प्रकार से धर्म ध्यान किया जा सकता है। लेकिन धर्म ध्यान केवल आत्म कल्याण के लिये ही होना चाहिये न कि ख्याति पूजा लाभ आदि के लिये।

मंत्र, यंत्र, तंत्र को जो नहीं मानते वह हमारे ख्याल से जैन शास्त्रो को नहीं मानते। जो यंत्र इत्यादि करने वाले का विरोध करते है वे जैन आगम का ही विरोध करते है। जो जेन आगम का विरोध करता है वह जैन नहीं हो सकता। जो जैन शास्त्रों को नहीं मानता उसने अभी सम्यग्दर्शन को नहीं प्राप्त किया। ऐसे व्यक्ति का कल्याण अभी दूर है। विरोध करने वाले इस घोर संसार में ही गोते लगाने का पुरुषार्थ कर रहा है। हमारा भाव है कि ऐसे व्यक्ति को ऐसी बुद्धि प्राप्त हो कि वह किसी भी प्रकार से जैन शासन के मूल आगम शास्त्र पर अपनी आस्था जमा कर अपना कल्याण करे।

जो इसका विरोध कर रहे है उनके लिये ऐसा लगता है कि वे जिस डाल पर बैठे है—उसी को काट रहे है। जो यन्त्र, मन्त्र, तन्त्र का विरोध करते है वे भी जिस डाल पर बैठे है—उसी डाल को काटने जैसा लगता है। ऐसे व्यक्तियों से हमारा यही कहना है कि अपने लिए शास्त्रों का अध्ययन करके संत समागम से पक्षपात रहित तत्व चर्चा करके जैन आगम के रहस्यों पर ध्यान दे एवं उन पर अपनी आस्था को मजबूत बना कर सम्यग्दर्शन प्राप्त करे, ताकि अनन्त संसार सागर को पार कर सके।

——०——